विधायक तत्व ही नही मानते और कहते हैं कि राज्य के लिये प्रभुत्व आवश्यक नही हैं। अन्तराष्ट्रीय विधान के लेखक तथा अन्तर्राष्ट्रीय शांति के प्रेमी राज्य की बाह्य प्रभुता को अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति एवं सहयोग की अभिवृद्धि मे एक बडी बाधा मानते हैं। कई विधानशास्त्री प्रभु को कानून का स्रोत नही मानते और कहते है कि कानून राज्य से भी पहले का है और इस कारण वह राज्य से स्वतन्त्र है। किन्तु इस सिद्धान्त पर सबसे प्रबल प्रहार बहुवादी करते हैं जो राज्य के अन्तर्गत वर्तमान सगठित समुदायों के दृष्टिकोण से विचार करते हुए राज्य के प्रभुत्व को व्यर्थ और खतरनाक मानते हैं। हम इन सभी प्रकार के आक्षेपो पर विचार करेंगे।

प्रभुत्व का निषेध—

राज्य विज्ञान के अनेक विचारक जिनमे लेबेण्ड (Laband) और जेलिनेक (Jellinek) मुख्य है प्रभुत्व सम्पन्न राज्यों का स्वीकार करते हुए भी यह मानते हैं कि राज्य के निर्माण मे प्रभुत्व कोई आवश्यक तत्व नही हैं। जेलिनेक का कथन है कि प्रभुत्व कोई निरपेक्ष तत्व नही हैं। राज्य के विकास मे उसका आकस्मिक घटना के रूप मे उदय हुआ है। सक्षेप मे, वह एक ऐतिहासिक तत्व है। प्राचीन काल मे ऐसे भी राज्य थे जो प्रभुत्व सम्पन्न नही थे। मध्ययुग के सामन्ती राज्य इसी प्रकार के राज्य के उदाहरण हैं। भविष्य मे भी ऐसे राज्य हो सकते है जो प्रभुत्व-सम्पन्न न हो। उनके अनुसार राज्य और प्रभुत्व सम्पन्न राज्य दोनो आवश्यक रूप से एक नही है। राज्य का सार-तत्व प्रभुत्व मे नही, राज्य सत्ता मे अर्थात् आदेश देने और उनका पालन कराने तथा शासन करने की सत्ता मे है। वे इस सत्ता को आधिपत्य (Domination) की सत्ता कहते हैं। लेबेण्ड प्रभुत्व और आधिपत्य की सत्ता मे भेद करता हुआ कहता है कि प्रभुत्व तो सर्वोच्च सत्ता है जिससे ऊपर कानूनी दृष्टि से बन्धनकारी आदेश देनेवाली कोई दूसरी सत्ता नहीं है और आधिपत्य की सत्ता से आशय है समाज की अपने ही अधिकार से आदेश देने तथा शासन करने की शक्ति। जेलिनेक के विचार मे प्रत्येक समाज जो अपनी ही व्यवस्था के अनुकूल, अपनी मौलिक सत्ता के कारण और दमन के मौलिक साधनो द्वारा आधिपत्य की सत्ता का प्रयोग करने के योग्य हो, एक राज्य है।'* इस प्रकार लेबेण्ड और जेलिनेक

* Every community which may exercise the power of domination conformably to an order which is its own, in virtue of an original power and by original means of constraint is a state.' (Jellinek, quoted by Garner Political Science and Government, p 180)

दोनो के अनुसार संघ के विधायक राज्य भी, उदाहरणार्थ स्विट्ज़रलैण्ड के केण्टन तथा अमेरिका के संयुक्त राज्य के अंगभूत राज्य, राज्य कहलायेंगे।

प्रभुत्व को राज्य का आवश्यक तत्व माना जाय या नहीं यह विचारक की प्रभुत्व तथा राज्य की प्रकृति सम्बन्धी कल्पना पर निर्भर है। यदि हम प्रभुत्व को विभाज्य मानलें तो हमें इस सिद्धांत को स्वीकार कर लेने में कोई आपत्ति नहीं होगी कि यदि किसी राजनीतिक समाज में प्रभुत्व के कुछ तत्व नहीं हों तो भी व्यावहारिक अर्थ में उसे राज्य माना जा सकता है। किन्तु यदि हम प्रभुत्व को ही राज्य की प्रमुख कसौटी मानते हैं तो हमें यह मानना पड़ेगा कि जिस राजनीतिक समाज में प्रभुत्व का तत्व नहीं, वह यथार्थ में राज्य नहीं कहला सकता। अधिकांश विचारक इस दूसरे विचार के ही पक्ष में हैं और राज्य की कल्पना को इतनी विस्तृत नहीं बनाना चाहते कि उसमें संघ के विधायक राज्य भी सम्मिलित हो जांय।

इसके अतिरिक्त अनेक लेखक आधिपत्य की सत्ता और प्रभुत्व में कोई भेद नहीं समझते। उनके अनुसार दोनों एक ही वस्तु है, उनमें केवल नाम का भेद है। यदि आदेश देने की और उसका पालन कराने की सत्ता मौलिक है, किसी दूसरे से प्राप्त नहीं की गई है तथा स्वतंत्र है, तो वह सत्ता प्रभुत्व से किसी प्रकार कम नहीं है।

जेलिनेक और लेबेण्ड दोनों संघ के सदस्य-राज्यों को राज्य की कोटि में रखते हैं किंतु यह मानना भूल है कि ऐसे राज्य अपनी इच्छा के अतिरिक्त किसी बाहरी इच्छा के अधीन नहीं हैं और पूर्ण रूप से स्वतंत्र हैं। प्रत्येक संघ राज्य में उसके सदस्य राज्य कानून तथा व्यवहार में एक उच्चतर इच्छा के अधीन होते हैं जो उनकी स्वतन्त्रता एवं क्षमता को मर्यादित करती है। अमेरिका के संयुक्त राज्य में सदस्य-राज्यों के संविधान संघीय संविधान के विरुद्ध नहीं हो सकते और न वे अपनी इच्छानुसार अपनी शासन प्रणाली में ही परिवर्तन कर सकते हैं।

**प्रभुत्व और अन्तर्राष्ट्रीयता**—राज्य प्रभुत्व पर दूसरा आक्रमण अन्तर्राष्ट्रीयता के विकास के कारण किया जाता है। अन्तर्राष्ट्रीय कानून के विकास से राज्य के प्रभुत्व पर कई प्रतिबन्ध लग गये हैं। राज्यों के पारस्परिक सम्बन्धों के क्षेत्र में प्रभुत्व के सिद्धान्त ने अराजकता की स्थिति पैदा कर दी है। राज्यों के बीच विवादों के शान्तिमय समाधान के मार्ग में यह सिद्धान्त बाधक रहा है। इसने राष्ट्रसंघ (League of Nations) के मानववादी तथा अन्य कार्यों के मार्ग में भयंकर बाधाएँ उपस्थित की। सर्वोच्चता की

भावना, जिस पर यह सिद्धान्त आधारित है, राज्यों के पारस्परिक सम्बन्ध के क्षेत्र मे बिलकुल लागू नही हो सकती। समस्त राष्ट्र समान है ( उनके समान अधिकार हैं किन्तु अन्तर्राष्ट्रीय मामलो के निर्णय मे उनके मत समान नही हैं ), कोई भी एक राज्य दूसरे राज्य से श्रेष्ठ नही है। अत किसी भी राज्य को अपने मनमाने ढग से कोई ऐसा कार्य करने नही दिया जा सकता जिसका अन्य राज्यो पर प्रभाव पडता है। उसे उनके हितो का भी ध्यान रखना पडता है और उनकी स्वाधीनता के लिये समुचित आदर भाव रखना पडता है। अन्तर्राष्ट्रीयता के शक्तिशाली समर्थक हैरॉल्ड लास्की ने राज्य-प्रभुत्व के विरुद्ध इस प्रकार अपना विचार प्रकट किया है—'अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र मे स्वतन्त्र प्रभुत्व-सम्पन्न राज्य का विचार मानवता के कल्याण के लिये घातक है। जिस ढग से एक राज्य को दूसरे राज्य के साथ व्यवहार करना चाहिये वह ऐसा विषय नही है जिसके सम्बन्ध मे राज्य को ही एकमात्र निर्णायक मान लिया जाय। राज्यो का सामान्य जीवन राज्यो के सामान्य समझौते का विषय है। इङ्गलण्ड को यह निर्णय नही करना है कि वह किस प्रकार के शस्त्र बनायेगा और कितने प्रवासियो को अपने देश मे आवास की अनुमति देगा। इन बातो का राष्ट्रो के सामान्य जीवन से सम्बन्ध है और इसलिये इसका मतलब यह है कि इसके सम्बन्ध के लिये कोई एक विश्व-सगठन हो।'*

एक ऐसे विश्व-सगठन का आदर्श, जिसमे पृथक्-पृथक् राज्य अपनी राष्ट्रीय प्रभुता का परित्याग कर दें, व्यवहार्य हो या नही परन्तु इससे कोई भी इन्कार नही कर सकता कि प्रत्येक राज्य द्वारा अपने प्रभुत्व पर जोर दिया जाना राज्यो के बीच सहयोग की भावना के विकास मे बाधक रहा है और इसने युद्ध की भावना को प्रोत्साहन दिया है। हम उस समय तक ससार मे न्याय की प्रतिष्ठा नही कर सकते और युद्ध बन्द नही कर सकते, जब तक कि प्रत्येक राज्य एक दूसरे के सम्बन्ध मे अपने हितो का स्वय अपने को निर्णायक मानता रहेगा और युद्ध के द्वारा अपने हितो की रक्षा करने की प्रणाली का

---

*"The notion of an independent sovereign state is on the international side, fatal to the well being of humanity The way in which a state should live its life in relation to other states is clearly not a matter in which that state is entitled to be the sole judge England ought not to settle what armaments she needs, the tariffs she will erect the immigrants she will permit to enter These matters affect the common life of peoples, and they imply a unified world organized to administer them Laski. A Grammar of Politics, p 65

आश्रय लेता रहेगा। मानवता के हितों की यह माँग है कि प्रभुत्व-सम्पन्न राज्य की कल्पना का अन्तर्राष्ट्रीय विधान से बहिष्कृत कर दिया जाय। राज्य की आन्तरिक प्रभुता का कायम रखते हुए बाह्य प्रभुता का अन्त कर देना असम्भव नहीं है। एक बात और है। जिस प्रकार हम देखते हैं कि राज्य की आन्तरिक प्रभुता पर अनेक प्रकार की मर्यादाएँ आरोपित हैं उसी प्रकार उसकी बाह्य प्रभुता पर भी मर्यादाएं हैं। कोई भी राज्य सरलता से अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में मनमानी नहीं कर सकता। द्वितीय विश्व युद्ध के बाद अगस्त १९४५ में स्थापित अन्तर्राष्ट्रीय सैनिक न्यायालय के समक्ष न्यूरम्बर्ग में जर्मनी के युद्ध बन्दियों पर जो मुकदमे चलाये गये थे उनमें आक्रामक युद्ध करना राज्य का अधिकार स्वीकार नहीं किया गया था। संयुक्त राष्ट्र ( U N O ) के चार्टर में भी सभी सदस्य राष्ट्रों को किसी भी राज्य की प्रादेशिक अखण्डता अथवा राजनीतिक स्वतन्त्रता के विरुद्ध बल प्रयोग या उसकी धमकी का निषेध किया गया है।

प्रभुत्व और कानून—

प्रभुत्व के सिद्धान्त के आलोचकों में ड्यूग्वी तथा क्राब का महत्वपूर्ण स्थान है। ड्यूग्वी का कथन है कि 'प्रभुत्व-सम्पन्न राज्य मर चुका है या मरणासन्न है।' 'प्रभुत्व का सिद्धान्त अपनी उत्पत्ति में मिथ्या है, इतिहास ने उसे मिथ्या सिद्ध कर दिया है और सभी बातों पर विचार करते हुए वह व्यर्थ एवं खतरनाक है।'* कानून की प्रकृति के विषय में उसका अपना सिद्धान्त है जिसके आधार पर वह प्रभुत्व-सम्पन्न राज्य के सिद्धान्त का खण्डन करता है। वह आस्टिन के इस मत को उचित नहीं मानता कि कानून प्रभु का आदेश है जिसे बल का समर्थन प्राप्त है। वह इस विचार को भी स्वीकार नहीं करता कि राज्य ही वह सत्ता है जो वैध या अवैध वस्तु में भेद स्थापित करता है। राज्य कानून का निर्माण नहीं करता। उसके अनुसार कानून व्यवहार के उन नियमों का नाम है जो समाज में रहनेवाले मनुष्यों को वास्तविक रूप में नियन्त्रण करते हैं। कानून बन्धनकारी इस कारण नहीं होता कि वह किसी संगठित सत्ता का आदेश है वरन केवल और प्रत्यक्ष रूप से सामाजिक जीवन की आवश्यकताओं के कारण

---

* The sovereign state is dead or is on the point of dying '
The notion of the sovereign state is false in its origin, further falsified by history and all things considered useless, worse than useless dangerous ' (Duguit quoted by Garner Political Science and Government p 155 )

होता है। मनुष्य के लिये समाज मे रहना अनिवार्य है। समाज बना रहे, सामजिक जीवन सुचारू रूप से चल सके और मनुष्य उसके लाभो का प्राप्त कर सकें, इसके लिये कुछ सामान्य नियमो का सबको पालन करना ही होगा, अन्यथा सामजिक जीवन नष्ट हो जायगा। ड्यूग्वी का कथन है कि मनुष्य स्वाभाविक रूप से इन नियमो का जानते हैं और आत्महित स प्रेरित हाकर वे उनका पालन करते है। व जानते हैं कि उनकी विभिन्न आवश्यकताओ की पूर्ति सबक साथ सहयोगपूवक रहकर तथा पारस्परिक आदान प्रदान द्वारा ही हो सकती है और इसी प्रकार वह सुखी जीवन व्यतीत कर सकते हैं । यही सामाजिक समैक्य (Social Solidarity) है और यही मनुष्य का लक्ष्य है। ड्यूग्वी समस्त कानून का सक्षिप्त करके तीन सामान्य नियमो के रूप मे प्रस्तुत करता है—(१) उन सब कामो का आदर करो जो सामाजिक समैक्य क लक्ष्य द्वारा निर्धारित होते हैं (२) उन कार्यों को न करो जो विपरीत लक्ष्य द्वारा निर्धारित होते है, और (३) सामजिक समैक्य की अभिवृद्धि के लिये यथाशक्ति प्रयत्न करो।

कानून के अनुसार सब लोग व्यवहार करें और उनका पालन करें इसके लिये कोई गारण्टी होनी चाहिये। ड्यूग्वी का कथन है कि यह गारण्टी मनोवैज्ञानिक होती है सगठित दमनशक्ति अथवा समाज की औचित्य को भावना नही। जनता कानून का पालन इस कारण नही करती कि उसकी रचना ऐसे अधिकारी द्वारा की गई है जिसके पास दमनकारी सत्ता है वरन् इसलिये कि उनका पालन करके ही सामाजिक जीवन की रक्षा की जा सकती है और सामाजिक जीवन क लाभ उठाये जा सकते हैं। कानून के पालन म दण्ड-भय उतना काम नही करता जितना सामाजिक स्वीकृति या अस्वीकृति। मनुष्य देखता है कि समाज उसके कामो का सामाजिक समैक्य के नियमो के साथ अनुकूलता अथवा प्रतिकूलता के विचार से अनुमोदन करता है या नही। किसी व्यक्ति या राज्य द्वारा किया गया कोई भी कार्य जो सामाजिक समैक्य के नियम का उलघन करता है, अवैध है। इस प्रकार मौलिक अर्थ म कानून आचरण के वे नियम है जिनका सामान्य व्यक्ति इस कारण पालन करते है कि सामाजिक जीवन के लाभ सुरक्षित रह सकें और उनकी अभिवृद्धि हो सके। इस प्रकार कानून सामाजिक जीवन के परिणाम हैं और सामाजिक समैक्य की आवश्यक शर्त हैं राज्य द्वारा निर्मित नियम नही। ड्यूग्वी का कथन है कि राज्य का कानून से कोई आवश्यक सम्बन्ध नही है, राज्य की सत्ता का कोई कानूनी या नैतिक औचित्य नही है। उसके अनुसार राज्य एक निश्चित प्रदेश मे रहनेवाले व्यक्तियो की एसी सस्था है जिसम

शक्तिशाली लोग दुर्बल लोगों पर अपनी इच्छा आरोपित करते हैं। शासकों की सत्ता बहुमत की संख्या के बल पर अथवा अल्पमत भी धन की श्रेष्ठता या बुद्धि की श्रेष्ठता पर निर्भर हो सकती है परन्तु किसी भी दशा में राजनीतिक सत्ता का आधार तो केवल शारीरिक दण्ड है जिसे शासक उनके आदेशों का उल्लंघन करनेवालों को दे सकते हैं।

इस प्रकार ड्यूग्वी राज्य की सत्ता और कानून की सत्ता में भेद स्थापित करता है। कानून राजनीतिक संगठन अर्थात राज्य से पहले का है, वह उससे स्वतन्त्र है, श्रेष्ठ है और उससे अधिक व्यापक है। वह राज्य की क्षमता को सीमित करता है, उसकी सीमा निर्धारित करता है, राज्य कानून की सीमा निर्धारित नहीं करता। यदि राज्य कोई ऐसा काम करता है जो सामाजिक समन्वय के विरुद्ध हो तो वह कानून के विरुद्ध काम करता है। शासन का बल उसी समय और उसी सीमा तक उचित या वैध है जब तक और जहाँ तक उसका प्रयोग कानून के पोषण के लिये अर्थात सामाजिक समन्वय के हित में होता है। इस प्रकार राज्य का काम पहले से ही वर्तमान कानून को अमल में लाना है। राज्य के कानूनों का पालन उसी दशा में अपरिहार्य है जब कि उनमें उन नियमों का समावेश हो जिन्हें मानना ही चाहिये अर्थात जिनका सामाजिक समन्वय की दृष्टि से मानना अनिवार्य है। इस प्रकार कानून वस्तुपरक (Objective) है, राज्य के किसी भी काम का कानूनी औचित्य उसके स्रोत पर नहीं, उस लक्ष्य पर आधारित है जिसकी वह पूर्ति करता है।

क्राबे के भी ऐसे ही विचार हैं। वह भी इस विचार का खण्डन करता है कि कानून का निर्माण राज्य द्वारा होता है और प्रभु की इच्छा ही कानून है। उसके अनुसार कानून उन साधारण या विशेष, लिखित या अलिखित, नियमों का समुच्चय है जो मनुष्यों की औचित्य भावना (Sense of right) से उत्पन्न होते हैं।* कोई भी नियम जो इस भावना पर आधारित नहीं है कानून नहीं है चाहे लोग उसका स्वेच्छा से या दबाव के कारण पालन क्यों न करते हों। इसका आशय यह नहीं है कि किसी व्यक्ति के लिये कानून का निर्धारण उसी

---

* There are no sources of law, as the text books teach there is only one source of law, viz, the feeling or sense of right Upon this all law is based, whether it be positive law, customary law or the unwritten law in general (Krabbe The Modern Idea of the state, given in Spahr Readings in Recent Political Philosphy, p 497)

की न्याय धारणा के कारण होता है। यदि प्रत्येक व्यक्ति अपनी ही न्याय-भावना से प्राप्त कानून का पालन करने लगे तो समाज का अस्तित्व ही नहीं रहेगा। किसी भी समाज में औचित्य सम्बन्धी धारणाओं के सम्बन्ध में लोगों में मतैक्य नहीं होता। ऐसी अवस्था में बहुमत को मानना पडता है और इस प्रकार कानून वही है जिसे समाज के समुचित विचारवाले बहुमत की औचित्य भावना चाहती है। इसका स्रोत औचित्य भावना है। इस प्रकार कानून व्यक्तिगत (Subjective), वस्तुपरक (Objective) नहीं। इस भावना को मूर्त रूप विधान मंडल द्वारा निर्मित कानूनों में मिलता है। यह विश्वास किया जाता है कि विधान-मंडल में जनता के बहुमत की औचित्य भावना प्रकट होती है। इस प्रकार राज्य कानून नहीं बनाता, वह तो केवल जनता की औचित्य-भावना से प्राप्त नियमों को अर्थात् कानून को औपचारिक रूप दे देता है। विधान मंडल के वे कानून जो इस भावना से प्राप्त नहीं होते, कानून नहीं हैं। इस प्रकार क्राब के अनुसार कानून राज्य से ऊपर और अपनी उत्पत्ति में उससे स्वतन्त्र है।

लास्की का भी कथन है कि कानून का स्रोत न तो राज्य है और न कोई छोटा समुदाय ही, वरन व्यक्ति है जो अपनी अन्तरात्मा अथवा विवेक के अनुसार कार्य करता है। इस प्रश्न पर नागरिकों के दृष्टिकोण से ही विचार करना चाहिये। 'वे ही ऐसे व्यक्ति हैं जो अपने जीवन में राज्य के काम के परिणामों का अनुभव करते हैं, अतः वे ही ऐसे व्यक्ति हैं जो उसके गुणों के सम्बन्ध में कुछ कह सकते हैं, वे अपनी अनुमति देकर कानून को मान्यता प्रदान करते हैं। वे उसका अनुमोदन करते हैं क्योंकि उससे उनकी इच्छाएँ सन्तुष्ट होती हैं। इसलिये श्रेष्ठ कानून वह है जिसके परिणामस्वरूप इच्छा की यथासम्भव अधिकतम सन्तुष्टि होती है।'* इस प्रकार लास्की कानून का स्रोत व्यक्ति के अन्तःकरण में मानता है।

कानून के इस सिद्धान्त में काफी सत्यांश है। कानून राजा या व्यवस्थापिका परिषद् के अर्थात् प्रभु के आदेशमात्र ही नहीं हैं। उन पर समाज में प्रचलित

---

* 'They are the persons who feel the results of state action in their lives, they, therefore, are the only persons who are entitled to pronounce on its quality They make the law valid by consenting to it They consent to it as it satisfies their desires A good law, therefore, is a law which has, as its result maximum posible satisfaction of desire' (Laski Law and the State, quoted in Coker Recent Political Thought, p 538)

न्याय अथवा औचित्य की भावनाओं का काफी प्रभाव पडता है। कानून की वस्तु अथवा उसका विषय (Content समाज की भावनाओं, जनता के अनुभवों आदि से प्राप्त होता है। राज्य में आज्ञामात्र से कोई भी नियम कानून के रूप में मान्यता नहीं प्राप्त कर लेता। यदि कोई कानून सामाजिक भावनाओं के प्रतिकूल होता है तो उसका विरोध होता है और राज्य को उसे रद्द कर देना पडता है। परन्तु यह स्मरण रखना चाहिये कि लोकमत, सामाजिक औचित्य भावना अथवा सार्वजनिक उपयोगिता का विचार ही कानून बनाने के लिये पर्याप्त नहीं है। किसी भी समाज में आचार विचार आदि के अनेक नियम प्रचलित होते हैं परन्तु वे कानून नहीं होते। उनका भंग करनेवाले को न्यायालय दण्ड नहीं देते। जब तक कोई नियम समुचित अधिकारी द्वारा प्रचारित नहीं किया जाता तब तक वह कानून का रूप नहीं धारण कर सकता। इस प्रकार यह मत एकपक्षीय एवं अपूर्ण है, जिस प्रकार कानून को प्रभु का आदेशमात्र माननेवाला सिद्धान्त एकपक्षीय एवं अपूर्ण है। कानून में दो बातें होती हैं—उसकी विषय वस्तु और उसका रूप। कानून की विषय वस्तु हम सामाजिक न्याय भावना आदि स्रोतों से प्राप्त होती है पर उसका रूप (Form) प्रभु से प्राप्त होता है। कानूनी प्रभुत्व का सिद्धांत केवल उसके औपचारिक स्रोत (Formal source) पर जोर देता है और यह सिद्धांत उसके विषय-सम्बन्धी स्रोत (Material source) पर। ड्यूगी क्राब लास्की आदि ने कानूनी प्रभुत्व के दोषों पर प्रकाश डालकर तथा उसके वस्तु विषय के स्रोतों का महत्व बतला कर अच्छी सेवा की है परन्तु हम उनके इस विचार का समर्थन नहीं कर सकते कि कानून राज्य से स्वतन्त्र है। यथार्थ में राज्य ही कानून बनाता है, वही विभिन्न स्रोतों से कानून की विषय वस्तु ग्रहण कर उसे कानून का रूप देता है।

बहुवाद—प्रभुत्व पर बहुवादी आक्रमण—

जैसा हम ऊपर लिख आये हैं। प्रभुत्व पर सबसे प्रबल प्रहार बहुवादियों का है। मोटे रूप में वे राज्य के असीमित प्रभुत्व पर यह कह कर आक्षेप करते हैं कि समाज में राज्य ही एकमात्र आवश्यक समुदाय नहीं है, उसमें अनेक आवश्यक समुदाय होते हैं जो राज्य के समान ही हैं। मनुष्य की स्वाभाविक सामाजिकता सामाजिक, धार्मिक, आर्थिक, राजनीतिक आदि अनेकों उद्देश्यों की पूर्ति के लिये अनेक प्रकार के समुदायों में अभिव्यक्त होती है। इन समुदायों में कोई एक दूसरे से वास्तविक या नैतिक रूप में श्रेष्ठ नहीं है क्योंकि सभी व्यक्ति की आवश्यकताओं की पूर्ति करते हुए उसके विकास में आवश्यक भाग लेते हैं।

इस प्रकार के बहुवादी विचार अनेक सम्प्रदाय के अनेक लेखकों ने प्रकट किये हैं। इन लेखकों में अनेक प्रकार के मतभेद हैं परन्तु मूल बात में उनमें अधिकतर मत-साम्य है। अराजकतावादी तथा सिंडिकलिस्ट विचारक राज्य के प्रभुत्व पर ही आक्षेप नहीं करते, वे तो राज्य को एकदम हटा ही देना चाहते हैं। गिल्ड-समाजवादी लेखक राज्य को अलग तो नहीं करना चाहते परन्तु उसके प्रभुत्व के विरोधी हैं। कुछ विचारक जैसे जर्मनी का गियर्क (Gierke), इंगलैण्ड के मेटलण्ड (Maitland), फिगिस (Figgis) आदि ऐतिहासिक परम्परा के आधार पर, और लिण्डसे (Lindsay), बार्कर (Barker), लास्की (Laski) आदि, फ्रांस के पॉल बॉकार (Paul Bancour) तथा ड्यूग्वी (Duiguit) और हॉलैण्ड का लेखक क्राब Krabbe व्यक्ति तथा समुदायों की स्वतन्त्रता के हित में राज्य के असीमित प्रभुत्व को कम करना चाहते हैं या उसे नियन्त्रित करना चाहते हैं। इस प्रकार के सभी लेखक बहुवादी (Pluralists) कहे जाते हैं क्योंकि वे राज्य के एकात्मक प्रभुत्व के स्थान पर समाज के अन्तर्गत संगठित समुदायों को अपने अपने क्षेत्र में स्वतन्त्र और राज्य के समकक्ष बनाकर अनेक प्रभुओं को प्रतिष्ठित करना चाहते हैं। संक्षेप में, राज्य की सत्ता को कम करके उसे संगठित समुदायों में विभक्त करके उसके एकात्मक संगठन के स्थान पर संघात्मक संगठन करना चाहते हैं।

परिवतन के साथ-साथ राज्य के सिद्धान्ता मे सदा परिवर्तन होते रहे हैं। प्रभुत्व के कानूनी सिद्धात का उदय ऐसे समय मे हुआ था जबकि समाज म सघष था जिसका निराकरण एक सर्वोच्च प्रभु की स्थापना के द्वारा ही हो सकता था। उस समय समाज की प्रमुख आवश्यकता व्यवस्था, सुरक्षा और न्याय की थी और इसी कारण राज्य की सर्वोच्च सत्ता आवश्यक थी और उसके आदेशा को बिना मीन मेष के मानना अनिवाय था। परन्तु अब समय बदल गया है। *अब राज्य का मुख्य काम सुरक्षा नही रहा, अब वह अनेक प्रकार के सामाजिक* एव आर्थिक काम करने लगा है, और अब उसका प्रमुख लक्ष्य आदेश द्वारा सुरक्षा की व्यवस्था नही लोक सेवा होगया है। ड्यूग्वी का कथन है कि आजकल राज्य शिक्षा दरिद्र सहायता, यातायात आदि सम्बन्धी अनेक प्रकार के काय करता है पर तु इन कामा म ऐसी काइ बात नही है जिसका आदेश देने की सत्ता से लेश *मात्र भी सम्ब ध हा।'** अब राज्य पुलिस राज्य या शक्ति राज्य नही रहा जिसमे आदेश का महत्व था अब ता वह लोकसेवी राज्य बन गया है जिसम आदेश का कोई महत्व नही रहा।

पिछले वर्षों मे प्रजातन्त्र की असफलता और प्रजातन्त्रीय सस्थाआ की स्वाभाविक दुबलता के कारण भी इस बहुवादी प्रवत्ति को प्रोत्साहन मिला है। प्रजातन्त्रीय सस्थाए प्रादेशिक प्रतिनिधित्व के आधार पर निर्मित हैं। यह कहा जाता है इस प्रकार के प्रतिनिधित्व से समाज के विभिन्न हितो का प्रतिनिधित्व नही मिलता और अल्पमत समुदाय अपने हिता की रक्षा नही कर पाते। प्रादेशिक प्रतिनिधित्व के आधार पर निर्मित सस्थाए समाज का सच्चा प्रतिनिधित्व नही कर सकती, उनका निर्माण व्यावसायिक एव वृत्तिक प्रतिनिधित्व के आधार पर होना चाहिये।

वतमान काल मे राज्य के काय भी बहुत बढ गये है जिसके परिणाम स्वरूप राज्य-काय की कुशलता मे बडी कमी आगई है। वाड का कथन है कि वतमान राज्य के केन्द्र मे ता रक्तबाहुल्य है और परिधि पर रक्त की कमी

---

* When the government performs these additional functions we see no command, no prerogatives of a sovereign will, no manifestations of the traditional imperium When the state furnishes education poor relief, and transportation it does nothing that can be remotely connected with the power to command › (Duguit, extracted in Spahr Readings in Recent Political Philosophy, p 476 )

है।'* मेकाइवर इस स्थिति का परिणाम बताते हुए कहता है कि सर्वशक्तिमत्ता का अर्थ है असमर्थता।'†

विज्ञान की अपूर्व उन्नति तथा उत्पादन के संगठन के विकास ने भी जिसके कारण अब विभिन्न राज्यों के लिये अलग अलग रहकर अपने स्वार्थ की सिद्धि करने के स्थान पर अंतराष्ट्रीय सहयोग को प्रोत्साहन देना आवश्यक होगया है, इस प्रवृत्ति की सहायता की है। राज्यों का बाह्य प्रभुत्व अंतराष्ट्रीय सहयोग एवं मानव हित के लिये बड़ा बाधक सिद्ध हो रहा है।

उपर्युक्त कारणों से वर्तमान् शताब्दी में अद्वैतवादी राज्य की उपयोगिता एवं आवश्यकता पर आक्षेप किये जा रहे हैं। बार्कर का कथन है कि 'कोई भी राजनीतिक सिद्धान्त इतना निष्फल नहीं है जितना कि प्रभुत्व सम्पन्न राज्य का सिद्धान्त।'‖ लिण्डसे ने कहा है कि 'यदि हम तथ्यों पर दृष्टिपात करें तो यह बात स्पष्ट हो जायगी कि प्रभुत्व सम्पन्न राज्य का सिद्धान्त खण्डित हो चुका है।'§ लास्की का कथन है कि 'यदि हम प्रभुत्व की कल्पना मात्र का त्याग कर दें तो राज्यविज्ञान को उससे स्थायी लाभ पहुंचेगा। उसके विचार से राजनीतिक दर्शन के लिये कानूनी प्रभुत्व के सिद्धान्त को समुचित मानना असंभव है।'**

इन सभी बहुवादी लेखकों में, जैसा हम ऊपर बतला आये हैं, विस्तार की बातों में मतभेद है, परन्तु मूल बात में अर्थात् राज्य के असीमित प्रभुत्व को नियन्त्रित करने की इच्छा में वे सब एकमत हैं। विभिन्न लेखकों ने विभिन्न दृष्टिकोणों से विचार किया है।

---

* 'There is apoplexy at the centre and anemia at the circumference' (Ward Sovereignty, p 86)

† 'Omnipotence means incompetence' (Mac Iver)

‖ No political commonplace has become more arid and unfruitful than the doctrine of the sovereign state' (Barker, quoted in Asirvatham Political Theory, p 704)

§ 'If we look at the facts it is clear enough that the theory of the sovereign state has broken down' (Lindsay quoted in Garner Political Science and Government p 184)

** 'If would be of lasting benefit to political science if the whole concept of sovereignty were surrendered' (Laski Grammar of Politics, p p 44 45)

'It is impossible to make the legal theory of sovereignty valid for political philosphy' (Ibid p 55)

(१) गियक, मेटलण्ड, फिगिस आदि लेखको न ऐतिहासिक दृष्टि स प्रभुत्व के सिद्धात का खण्डन किया है। उन्नीसवी शताब्दी के अत की ओर गियक तथा मैंटलैण्ड न मध्यकालीन श्रेणियो के अध्ययन क फल-स्वरूप निगम सिद्धात (Theory of Corporations) का प्रतिपादन किया था। वतमान शताब्दी के लखका ने इनके सिद्धात के प्रभाव का स्वीकार किया है। गियक और मैंटलण्ड का सिद्धान्त है कि समाज मे स्वाभाविक रूप से उत्पन्न हानेवाले स्थायी समुदाया क व्यक्तित्व हात हैं जो वास्तविक हैं, काल्पनिक नही। प्रत्येक समुदाय की अपन सदस्या की चेतना एव इच्छाम्रो मे भिन्न स्वय अपनी चतना एव इच्छा होती है। प्रत्यक समुदाय अपने अपने काय क सम्पादन क लिय राज्य की अनुमति के बिना ही नियम बनाता आ रहा है और इस प्रकार समाज मे काम मे आनेवाले कानूना क निर्माण मे भाग लता रहा है। राज्य का कानून निर्माण करन का काय प्रमुख है परन्तु अनन्य (Exclusive) नही है। इन लेखका का उद्देश्य स्थायी समुदाया के निमित्त अधिकारो एव कतव्यो का स्वीकृति के लिये आधार प्रस्तुत करना था। वे चाहत थ कि राज्य इस बात को स्वीकार करले कि इन स्थायी समुदायों के ठीक उसी प्रकार अधिकार और कतव्य होते हैं जसे व्यक्ति के। अधिकारो का आधार व्यक्तित्व है। जिस प्रकार व्यक्तित्व क आधार पर व्यक्ति के तथा राज्य क अधिकार और कतव्य हात हैं उसी प्रकार समुदाया के अधिकार एव कतव्य भी होना चाहिय और राज्य का उनके कामा मे हस्तक्षेप नही करना चाहिय। राज्य उनके ऊपर नही हा सकता और न उसे उनके ऊपर अपरिमित अधिकार ही दिये जा सकते हैं। यह तो तभी उचित हा सकता है जबकि राज्य न उनका जन्म दिया हाता अथवा अपन कामो की दृष्टि से वह उनसे श्रेष्ठ हाता। परन्तु हम देखते हैं कि य दोना बातें नही हैं।

समुदाय राज्य की सष्टि नही, मनुष्य की स्वाभाविक सामाजिकता की उपज हैं। आरम्भ से ही मनुष्य की अनेकानक आवश्यकताओ की पूर्ति के लिये अनेक प्रकार के समुदाय स्वाभाविक रूप स उदय हुए हैं। कुटुम्ब, जाति बिरादरी, कबीला, धार्मिक समुदाय आदि राज्य से भी पहले स्वाभाविक रूप से अपने आप ही उदय हुए हैं। चच आदि समुदायों को तो राज्य ने नष्ट करने का भी प्रयत्न किया पर व फिर भी बन रहे। इस प्रकार य समुदाय स्वाभाविक हैं। मकाइवर का कथन है कि य महान समुदाय न तो राज्य के भाग हैं और न उसकी प्रजा ही हैं, उनका अस्तित्व राज्य के समान अपन ही अधिकार से है। राज्य की सत्ता के समान स्वय उनकी अपनी सत्ताएँ हैं। बाकर का कथन है

कि राज्य ऐसे व्यक्तियों का समूह मात्र ही नहीं है जिनका राज्य को छोड़कर एक दूसरे से कोई सम्बन्ध न हो, वह समुदायों का समुदाय है। उसकी इकाइयाँ असम्बद्ध या पृथक् व्यक्ति नहीं हैं वरन वे व्यक्ति हैं जो पहले से ही सामान्य जीवनयुक्त समुदायों के रूप में संगठित हैं। ये समुदाय व्यक्तियों तथा राज्य के मध्य में स्थित हैं।' अब हम 'व्यक्ति बनाम राज्य' की नहीं 'समुदाय बनाम व्यक्ति' की बात करते हैं।* सारांश में इन लेखकों का विचार है कि समाज के स्थायी समुदाय राज्य की सृष्टि नहीं हैं, वे स्वाभाविक हैं, उनका अपना व्यक्तित्व होता है और उनके अपने अधिकार एवं कर्तव्य होते हैं। अतः राज्य उनके ऊपर नहीं हो सकता और न उसे उनके ऊपर अपरिमित अधिकार ही दिये जा सकते हैं।

फिर, अपने कामों की दृष्टि से भी राज्य समुदायों से श्रेष्ठ नहीं है। जिस प्रकार राज्य व्यक्तियों की आवश्यकताओं की पूर्ति करता है उसी प्रकार अन्य समुदाय भी व्यक्तियों की अनेक प्रकार की आवश्यकताओं की पूर्ति करके उनके विकास में सहायक होते हैं। यदि राज्य न्याय, सुरक्षा, यातायात आदि की आवश्यकताओं की पूर्ति करता है तो कुटुम्ब बालकों का पालन-पोषण आदि जीवन की आधारभूत आवश्यकताओं की पूर्ति करता है, धार्मिक समुदाय व्यक्तियों के आध्यात्मिक विकास में योग देता है, आर्थिक समुदाय उनके आर्थिक हितों की रक्षा करता है। इसी प्रकार अन्य समुदाय व्यक्ति के अनेकानेक हितों की रक्षा करते हैं। यदि वास्तव में देखा जाय तो इन सभी समुदायों के काम सम्मिलित रूप में राज्य के काम से कहीं अधिक होते हैं। सत्य बात तो यह है कि मानव जाति की सभ्यता एवं संस्कृति की उन्नति इन समुदायों के ही कारण हो सकी है। ऐसी दशा में राज्य अन्य समुदायों से क्योंकर श्रेष्ठ हो सकता है और उसे अपरिमित अधिकार किस प्रकार दिये जा सकते हैं। दैनिक जीवन में व्यक्तियों का सम्बन्ध इन समुदायों के साथ राज्य की अपेक्षा घनिष्ठतर होता है, और उनके प्रति उनकी निष्ठा भी अधिक होती है। जब व्यक्ति की ऐसे समुदायों के प्रति निष्ठा का राज्य के प्रति निष्ठा से विरोध होता है तो समुदायों के प्रति निष्ठा की विजय हो सकती है और प्रायः होती भी है। अतः ऐसा कोई कारण

---

* 'We see the state less as an association of individuals in a common life, we see it more as an association of individuals, already united in various group eachs with its common life, in a further and higher group for a further and more embracing common purpose (Barker Political Thought in England, p 155 )

नहीं दिखाई देता कि राज्य के प्रति निष्ठा-भक्ति को अन्य समुदायों के प्रति निष्ठा भक्ति की अपेक्षा प्राथमिकता दी जाय।

(२) लास्की के भी यही विचार हैं। वह भी बहुवादी रहा है, यद्यपि आगे चलकर वह प्राय मार्क्सवादी हो गया था।* उसका दृष्टिकोण नैतिक और यथार्थवादी है और वह व्यक्ति को मुख्य मान कर अपने सिद्धान्त का निरूपण करता है। उसका कथन है कि समाज में व्यक्ति ही मूल्य है। उसका उद्देश्य अपने जीवन को यथासंभव श्रेष्ठ बनाना है। मनुष्य स्वभाव से समाज में रहता है और जब एक साथ अनेक मनुष्य निवास करते हैं तो उनके सामान्य जीवन के नियमन के लिये कुछ सामान्य नियम अनिवार्य हो जाते है उन सामान्य नियमों का पालन कराने के लिये शासन की आवश्यकता होती है और इस प्रकार राज्य का निर्माण होता है। राज्य का उद्देश्य व्यक्ति को उसके विकास के लिये विविध प्रकार के साधन उपलब्ध करना है। एक व्यक्ति का हित अन्य सभी व्यक्तियों के हित में अर्थात सामाजिक हित से जुड़ा हुआ है और इस प्रकार राज्य एक ऐसा संगठन है जिसका प्रयोजन समाज के व्यक्तियों को अधिकतम मात्रा में सामाजिक हित का सम्पादन करने के योग्य बनाना है।† राज्य के सभी कामों की कसौटी यही है और उसके आदेशों का पालन भी इसी कारण होता है। इस प्रकार राज्य के आदेशपालन का आधार मुख्य रूप से नैतिक है।

परन्तु समाज में राज्य ही एकमात्र ऐसा संगठन नहीं है जो व्यक्ति के हित साधन और उसके विकास में योग देता है। व्यक्ति की अनेक इच्छाएँ और आवश्यकताएँ होती है जिनकी तुष्टि के लिये वह अनेक प्रकार के समुदायों की सृष्टि करता है। ये सभी समुदाय उसके विकास में सहायक होते हैं। इसी कारण व्यक्ति उनके प्रति निष्ठा रखता है और उनके आदेशों का पालन करता है। राज्य भी एक ऐसा ही समुदाय है। दो बातों में वह अन्य समुदायों से भिन्न अवश्य है। प्रथम, उसकी सदस्यता अनिवार्य है, सभी व्यक्तियों को राज्य का सदस्य होना ही पड़ता है। अन्य समुदायों की सदस्यता व्यक्तियों की इच्छा पर निर्भर है। द्वितीय, अपने आदेशों का पालन करने के लिये वह दण्ड का प्रयोग कर सकता है

---

* मार्क्सवाद स्वीकार कर लेने पर अपने बहुवादी सिद्धान्त में उसने जो संशोधन किया है, उसके विषय में हम इसी अध्याय में आगे विचार करेंगे।

† State is an orgnisation for enabling the mass of men to realise social good on the largest possible scale (Laski Grammar of Politics, p 25)

जो अन्य समुदायो के लिये संभव नही है। परन्तु इस भिन्नता के कारण वह नैतिक दृष्टि से अन्य समुदायों से श्रेष्ठ और सर्वोपरि नही हो सकता और व्यक्तियों का अपने प्रति एकनिष्ठता की माँग नही कर सकता। * किसी समुदाय के प्रति व्यक्ति की कितनी निष्ठा होगी और वह किस समुदाय के प्रति अपनी निष्ठा को प्राथमिकता देगा यह इस बात पर निर्भर है कि किसी मामले मे कौन सा समुदाय उसके नैतिक विकास मे अधिक सहायक है। यदि राज्य और किसी विशिष्ट समुदाय के प्रति उसकी निष्ठाओ मे विरोध हो तो यह नहीं कहा जा सकता कि वह राज्य के आदेशो का ही पालन करेगा। वह उसका विरोध कर सकता है और प्राय करता भी है। यदि राज्य चाहता है कि व्यक्ति उसके प्रति निष्ठा को सर्वोपरि माने तो इसके लिये यह आवश्यक है कि वह अन्य समुदायो के साथ प्रतियोगिता करे।

इस प्रकार लास्की का कथन है कि समाज का संगठन एकात्मक नही, संघात्मक है और इसी कारण उसका राजनीतिक संगठन भी संघात्मक होना चाहिये, अर्थात् राज्य का संगठन एकात्मक नही संघात्मक होना चाहिये। राज्य मे निर्णय करने अर्थात् कानून बनाने की सत्ता एक स्थान मे केन्द्रित न होकर विभिन्न संगठित समुदायो मे विभक्त होनी चाहिये और उन्हे अपने-अपने क्षेत्र से सम्बन्धित मामलो मे कानून बनाने और उन्हे लागू करने का अधिकार होना चाहिये।†

(३) लास्की का कथन है कि कोरे सिद्धान्त की बात छोड कर यदि हम यथार्थवादी दृष्टि से देखें तो आधुनिक राज्य न एकात्मक है, न निरंकुश और स्वतंत्र ही है। वह बहुवादी, संविधानिक और उत्तरदायी है। बल-प्रयोग मे वह सीमित है, उसके दिये हुए आदेश आधिपत्य प्रकट करनेवाले नही, निर्देशात्मक होते हैं और वह स्थायी भी नही है वरन् निर्वाचकों की प्रत्येक इच्छा के अनुसार

* 'The state is thus a fellowship of men aiming at the enrichment of the common life It is an association like others. churches, trade unions and the rest It differs from them in that its membership is compulsory upon all that live within its territorial ambit and that it can, in the last resort 'enforce its obligations upon its subjects But its moral character is no different from that of any other association' (Laski Grammar of Politics, p 37 )

† 'Because society is federal, authority must be federal also That involves the making of decisions out of the interests which will be effected by them and, in turn, their application by those interests' (Laski Grammar of Politics, p 271)

परिवर्तनशील है। उसकी सत्ता प्रादेशिक एवं व्यवसायिक समुदायों में विभक्त है। राज्य के अन्दर या बाहर उसके कार्य सीमित होते हैं और उनकी आलोचना भी होती है। यथार्थ में वह अन्य समुदायों की भाँति ही एक समुदाय है जिसका काम विभिन्न समुदायों के बीच सामंजस्य एवं उचित सम्बन्ध स्थापित करना है। वह एक लोक-सेवी निगम है।*

(४) यथार्थवादी दृष्टिकोण से विचार करते हुए लास्की का यह भी कथन है कि व्यावहारिक अनुभव से भी राज्य की सर्वशक्तिसम्पन्नता सिद्ध नहीं होती। राज्य की प्रस्तावित योजनाओं एवं कानूनों का जब संगठित समुदाय दृढ़ता से विरोध करते हैं तो राज्य उन्हें कार्यान्वित नहीं कर सकता और उसे उन्हें वापस लेने को विवश होना पड़ता है। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि राज्य के प्रभुत्व का सिद्धान्त अव्यावहारिक एवं असमर्थनीय है। उदाहरणस्वरूप उसने इस सम्बन्ध में कई घटनाओं का उल्लेख किया है। सन् १९१४-१८ ई० के महायुद्ध के दौरान में ब्रिटिश सरकार वेल्स की खानों के विद्रोही मजदूरों के विरुद्ध म्यूनिशन एक्ट को लागू नहीं कर सकी। अमेरिका के संयुक्त राज्य की रेलवे यूनियन ने आम हड़ताल की धमकी देकर कांग्रेस को आठ घण्टे का दिन (काम के लिये) स्वीकार करने को विवश कर दिया था। अपने ही देश में हम सरकार को रेलवे तथा डाकखाने के लोगों की हड़ताल की धमकी के सामने दबते हुए देख चुके हैं। इन बातों से यह सिद्ध होता है कि राज्य अपने नागरिकों के सम्बन्ध में सर्वशक्तिसम्पन्न नहीं है।

समीक्षा— इस प्रकार बहुवादी सम्प्रदाय के विचारक इस बात को नहीं मानते कि राज्य में एक ही प्रभुत्व होता है और वह प्रभुत्व राज्य का होता है। उनका कथन है कि मनुष्य की स्वाभाविक सामाजिकता सामाजिक, धार्मिक आर्थिक राजनीतिक आदि अनेक प्रकार के समुदायों में व्यक्त होती है। ये समुदाय स्वाभाविक रूप से अपने आप उत्पन्न होते हैं, उन्हें राज्य

---

* 'The modern state in not unitary, it is not absolutistic neither is it independent It is pluralistic and constitutional and responsible It is limited in the force it exercises it is directive rarher than dominating, in the decrees it issues it is changing with every desire of the electorate rather than permanent Its power is diffuse in territorial and functional groupings And internally as well as externally its activities and functions are subject to limitations and review Actually the state is an association like other associations It is a public service corporation' (Laski)

उत्पन्न नही करता और न वे अपने अस्तित्व के लिये राज्य की इच्छा पर ही निर्भर हैं और न जिन सत्ताओ का वे उपभोग करते है वे राज्य द्वारा प्रदान की हुई हैं। वे नागरिकों की निष्ठा के लिये राज्य से स्पर्धा करते हैं और अपने अपने क्षेत्र मे वे उतने ही प्रभुत्वसम्पन्न है जितना राज्य अपने क्षेत्र मे होता है। सर्वोच्च सत्ता के लिये राज्य का दावा ससार की वर्तमान अवस्था में सत्य नही है। इस प्रकार ये राज्य के प्रभुत्व के एकाधिकार का विरोध करते हैं और समाज के विभिन्न सगठित समुदायो के लिये प्रभु सत्ता मे भाग की माग करते है। इस प्रकार हम देखते हैं कि साधारणतया बहुवादी समुदाय के विचारक राज्य के विरोधी नही, वरन राज्य की प्रभुता के विरोधी हैं, अराजकतावादी तथा सिंडिकेलिस्ट सम्प्रदाय के लोग जो, प्राय बहुवादी कहलाते हैं अवश्य राज्य का विनाश चाहते हैं परन्तु वे यथार्थ रूप मे बहुवाद का प्रतिबिम्ब नही करते।

परन्तु यदि हम ध्यानपूर्वक देखें तो मालूम होगा कि बहुवादी लोग अद्वैतवाद के एक काल्पनिक भूत से डरते हैं।* हेगल के अनुयायियो को छोड कर अद्वैतवादियो में से कोई भी राज्य की सर्वशक्तिसम्पन्नता का दावा नही करता। वे स्वीकार करते हैं कि राज्य की वास्तविक शक्ति प्रभावकारी विरोध की सम्भावनाओ तथा नैतिक नियन्त्रणो द्वारा मर्यादित है। स्वय ऑस्टिन ने प्रभु पर निर्वाचको के प्रभाव को स्वीकार किया था। बोदा, हाब्स, ऑस्टिन आदि अद्वैतवादियो ने यह कभी दावा नहीं किया कि राज्य की आलोचना करना या उसे चुनौती देना या उसका विरोध करना अनैतिक अथवा असामाजिक है। उनका तो इतना ही कथन है कि राज्य का अस्तित्व कानूनो का निर्माण करने तथा उन्हे लागू करने के लिये है और यह अपने ही समान किसी दूसरी सत्ता के अधीन नही हो सकता। वे राज्य को अनुत्तरदायी नही मानते। वे इतना ही कहते हैं कि वह अपने ही समान किसी दूसरी सत्ता के प्रति उत्तरदायी नही होता। कोकर ने अद्वैतवाद की मुख्य बातो को इस प्रकार सक्षेप मे बतलाया है–(१) समाज मे व्यक्तियो और समुदायो के पारस्परिक सम्बन्धो के लिये एक सामजस्य करनेवाले सगठन की आवश्यकता होती है, (२) ऐसे सगठन को अपने प्रदेश के अन्दर अपनी सदस्यता अनिवार्य बनाने का अधिकार होना चाहिये। (३) अपने आदेशो का पालन कराने के लिये उसको

* 'The Political Pluralists are fighting a misunderstood Hegelianism' (Follet)

पास दमनकारी सत्ता होनी चाहिये और (४) किसी भी एक निश्चित प्रदेश म इस प्रकार के दो सगठन नही हो सकते। बहुवादी लाग इन बातो का अस्वीकार नही कर सकते।

जब बहुवादी लोग सगठित समुदायो के लिय अपने अपने क्षेत्र म स्वतन्त्र रूप से काय करने के अधिकार की माग करते हैं तो व यह मान कर चलते हैं कि समाज के विविध समुदाय समानान्तर रूप से चलते हैं और उनके काय बिलकुल पृथक हाते है। परन्तु ऐसा नही है। वास्तविक जीवन मे हम हिना की विभिन्नताएँ एव उनके सघष, तथा निष्ठाओ मे विराध दिखाई देते हैं। ऐसी स्थिति मे विभिन्न समुदाया के बीच सघष या विवादो को दूर करने के लिये तथा समुदायो के सदस्यो को उनके अत्याचार स बचाने के लिये एक सर्वोच्च सत्ता की आवश्यकता अनिवाय है। स्वय बहुवादी भी इस आवश्यकता को मानते हैं और उनम से अनेक प्रभुत्व का विभाजन करके भी विशिष्ट समुदाया के बीच सामजस्य स्थापित करने का काय राज्य को सौंपना चाहते हैं। गियर्क और मेटलण्ड राज्य को अन्य सामाजिक सस्थाओ से श्रेष्ठ मानते है। पालबाकोर राज्य को सामान्य हिता और राष्ट्रीय एकता का प्रतिनिधि मान कर अन्य समुदायो को उसके आधीन स्थान देता है। फिगिस भी राज्य को सामजस्य करनेवाली एजेंसी के रूप म श्रेष्ठ स्थान प्रदान करता है। इसी सम्बन्ध म बाकर का कथन है—राज्य को व्यापारिक सघ, राष्ट्रीय सघ या धर्म-सघ की प्रगति के सामने पीछे रहने के लिये निमन्त्रण दिया जाता है। तथापि ये समुदाय चाहे जितने अधिकार प्राप्त करलें, राज्य सामजस्य स्थापित करनेवाली शक्ति बना रहेगा। यह भी सभव है कि यदि एसे समुदायो को नये अधिकार मिलते हैं तो इससे राज्य को भी लाभ होगा, शायद उसे क्षति की अपेक्षा लाभ अधिक होगा क्योंकि उसे उस समय अधिक महत्वपूर्ण, गभीर एव जटिल समस्याओ का समाधान करना पडेगा।' * स्पष्ट है कि जिस सस्था का काम विभिन्न समुदाया के विवादो एव सघष को दूर कर उनमे

---

* 'We see the state invited to retreat before the advance of the guild the national group, the church Yet whatever rights such groups may claim or gain, the state will still remain *a necessary adjusting force*, and *it is even possible that if groups* are destined to gain new ground, the state will also gain perhaps even more than it loses, because it will be forced to deal with ever greater and ever weighter problems of adjustment (Barker Political Thought in England, p p 159 160)

सामजस्य स्थापित करना होगा, वह उन समस्त समुदायो से उच्चतर होगी और उन पर अपने निर्णयो को लागू करने के लिये उसके हाथो मे दमन-सत्ता भी होगी अर्थात उसके लिये प्रभुत्व सम्पन्न होना अनिवार्य होगा।

यह भी ध्यान देने योग्य बात है कि बहुवाद का तार्किक परिणाम अराजकतावादी व्यक्तिवाद है। जिस सिद्धान्त के अनुसार समुदायो का अपने-अपने कार्य मे पूर्ण स्वतन्त्रता मिलनी चाहिये उसी सिद्धान्त के अनुसार व्यक्ति को भी पूर्ण स्वतन्त्रता प्राप्त होनी चाहिये। ऐसी अवस्था मे शासन के लिये कोई स्थान नही रह जाता और स्थिति पूर्ण अराजकता की हो जाती है। परन्तु बहुवादी इस परिणाम तक पहुँचने का साहस नही करते। वे राज्य को बनाये रखना चाहते है और वह राज्य भी ऐसा है जो प्रभुत्वसम्पन्न है।

राज्य के पक्ष मे सबसे बडा तर्क यह है कि वह एक अनिवार्य और व्यापक समुदाय है। अन्य समुदायो की सदस्यता तो ऐच्छिक होती है उनमे जनता के विशिष्ट वर्ग ही होते हैं और वे विशिष्ट हितो के सरक्षण का ही कार्य करते हैं परन्तु राज्य की सदस्यता अनिवार्य होती है, उसमे प्रदेश की समस्त जनता होनी है और वह जनता के सामान्य एव सार्वलौकिक हितो की रक्षा करता है। अन्य सभी समुदाय राज्य द्वारा स्थापित की हुई शान्ति एव सुरक्षा की स्थिति मे ही काम कर सकते है। वही एक ऐसी संस्था है जो विभिन्न व्यक्तियो एव समुदायो के संघर्षों एव विरोधो का निराकरण करके राज्य की समस्त जनता को एकता के सूत्र मे बाँधती है। श्रीमती फॉलेट ने अपने 'द न्यू स्टेट' नामक ग्रन्थ मे बहुवाद के सिद्धान्त का प्रतिपादन किया है, परन्तु उसने भी राज्य का बडा उच्च स्थान दिया है। उसका कथन है कि 'राज्य को हम समुदायो का समुदाय नही कह सकते, क्योकि मेरा पूर्ण व्यक्तित्व किसी भी समुदाय या कितने भी समुदायो के अन्तर्गत नही आ सकता मेरी नागरिकता व्यावसायिक समुदाय की मेरी सदस्यता से बडी वस्तु है। हमे राजनीति मे पूर्ण व्यक्ति की आवश्यकता है आदर्श एकीकृत राज्य सबको अपने आप मे विलीन नहीं करता वह सबको अपने मे समाविष्ट करता है सच्चे राज्य का समस्त हितो को अपने आप मे समेट

लेना चाहिये। उसे हमारी विभिन्न निष्ठाओं को एक बनाने का प्रयत्न करना चाहिए। मेरी आत्मा का निवास राज्य में है।'* लिण्डसे राज्य की अद्वितीयता को स्वीकार करते हुए भी कहता है कि यह अद्वितीयता राज्य को प्रभुत्व सम्पन्न बनाने के लिये पर्याप्त नहीं है। परन्तु यह स्पष्ट है कि मनुष्य के सार्वलौकिक हित समुदायों के आंशिक और विशिष्ट हितों के ऊपर होते हैं और उनकी रक्षा के लिये राज्य को प्रभुत्व सम्पन्न बनाना ही पड़ेगा।

जिन तथ्यों की ओर लास्की ने हमारा ध्यान आकर्षित किया है वे अखण्डनीय हैं। यह प्रायः देखा जाता है कि कभी-कभी संगठित समुदायों द्वारा प्रतिरोध के कारण शासक अपनी इच्छानुसार कार्य करने में अशक्ति का अनुभव करते हैं, उन्हें उनके दबाव के सामने झुकना पड़ता है। इससे भी इन्कार नहीं किया जा सकता कि राज्य अपनी नीतियों के लिये हमारा समर्थन उस समय तक प्राप्त नहीं कर सकता जब तक कि वे हमारी नैतिक धारणा के प्रतिकूल प्रतीत होती हों। किन्तु इन सब बातों का राज्य के प्रभुत्व से कोई सम्बन्ध नहीं है। यह अशक्ति तो शासन की है जो कभी कभी लोकमत की उपेक्षा कर बैठता है। यह आपत्ति राज्य और शासन में भेद न करने के कारण है।

लास्की ने बहुवाद के समर्थन में बड़ा योगदान दिया था परन्तु आगे चलकर उसे बहुवाद में कमजोरी मालूम हुई। उसने लिखा है कि बहुवाद का प्रतिपादन करते समय मैं यह बात पूरी तरह नहीं समझ पाया कि राज्य अपने स्वरूप से ही वर्ग सम्बन्धों की अभिव्यक्ति करनेवाली संस्था है। राज्य वास्तव में अनिवार्य रूप से उस वर्ग का साधन हुआ करता है जिसके पास उत्पादन के साधनों का स्वाम्य होता है। उस वर्ग के हितों के संरक्षण के लिये राज्य को अविभाजनीय एवं अनुत्तरदायी प्रभुत्व का दावा करना ही पड़ता है, अन्यथा उन हितों का संरक्षण नहीं हो सकता। उसका कथन है कि यदि राज्य के

---

* The state can not be composed of groups because no group nor any number of groups can contain the whole of me My citizenship is something bigger than my membership in the vocational group We want the whole man in politics The ideal unified state is not all absorptive It is all inclusive The true state must gather up every interest within itself It must take our many loyalties and find how it can make them one The home of my soul is in the state (Follett The New state )

सम्बन्ध मे उसकी यह धारणा सत्य है तो बहुवाद का लक्ष्य व्यापक बन जाता है। समाज म जब तक वग रहग तब तक सम्पत्तिजीवी वग के हितो की रक्षा के लिये प्रभुत्वसम्पन्न राज्य बना रहगा और वह अन्य समुदायो को प्रभुत्व मे भाग नही लेन देगा। अत यदि हम बहुवाद की प्रतिष्ठा करनी है तो हमारा उद्देश्य वगविहीन समाज की स्थापना होना चाहिये। 'राज्य और क़ानून के सम्बध म बहुवादी विचारधारा, उनक प्रति माक्सवादी विचारधारा की स्वीकृति के माग की एक मजिल थी।'* इस प्रकार लास्की जसा उग्र बहुवादी भी वतमान स्थिति मे राज्य प्रभुता की अनिवायता का स्वीकार करता है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि प्रभुत्वहीन राज्य की बहुवादी कल्पना का समथन नहीं किया जा सकता और न प्रभुत्व की कल्पना का राज्यविनान से बहिष्कार करने का विचार ही स्वीकार किया जा सकता है। सामाजिक सुरक्षा एव व्यवस्था, सामाजिक न्याय, व्यक्तियो एव समुदायो के विवादो का निणय करने, सामान्य हितो की अभिवृद्धि आदि के लिय राज्य की सदा आवश्यकता रहगी। इन कार्यो क सम्पादन क लिये दमनकारी सत्ता की आवश्यकता है और वह एक प्रभुत्वसम्पन्न राज्य म ही सभव है। समुदाय चाह जितने महत्वपूण हो, उन्हे राज्य के अधीन रहना ही होगा। जैसा बहुवादी चाहते हैं, और यह उचित भी है कि, विभिन्न सगठित समुदायो को अपन अपन क्षेत्र मे काय करने की काफी स्वतत्रता होनी चाहिय और राजनीतिक सत्ता का सगठन सघीय होना चाहिये परन्तु इसके लिय प्रभुत्वसम्पन्न राज्य का अन्त कर देना आवश्यक नही है। कोकर का कथन है कि 'प्रभुत्व के सिद्धान्त क दुरुपयोग का विरोध करन के लिये या राज्य की नीति निर्धारित करन तथा उस कार्यान्वित करनेवाले सगठन में अधिक विविधता लाने तथा उसका विकन्द्रीकरण करन सम्बन्धी

---

* 'That realised the purpose of pluralism merges into a wider purpose If it be the fact that the state is inevitably the instrument of that class which owns the instruments of production, the objective of the pluralist must be the classless society I now recognize that the pluralist attitude to he state and law was a stage on the road to an acceptance of the Marxian attitude to them (Laski Grammar of politics, Introductory chapter p xii)

योजनाओं की स्वीकृति के लिये राज्य प्रभुत्व के सिद्धान्त का परित्याग करना न तो आवश्यक और न उपयोगी ही मालूम होता है।"*

गेटल का कथन है कि बहुवाद ऐसे युग की स्वाभाविक विचारधारा है जिसमें हितों एवं निष्ठाओं का संघर्ष हो। वर्तमान काल में आर्थिक हितों के विकास और आर्थिक समुदायों की शक्ति के कारण उनके और शासन के विविध वर्गों के बीच सत्ता-संघर्ष उत्पन्न हो गया है। राज्य शीघ्र ही अपने संगठन और कानून को नई परिस्थिति के अनुकूल नहीं बना पाता। ऐसे समय में राज्य की अपरिमित सत्ता का सिद्धान्त कई लोगों को खतरनाक और अवांछनीय मालूम होता है। यह संभव है कि ज्यों ज्यों संघर्ष का निवारण होता जायगा, राज्य सामाजिक जीवन की इन शक्तियों को कानूनी मान्यता देता जायगा और अपने संगठन में अनुकूल संशोधन करता जायगा त्यों-त्यों बहुवाद लुप्त होता जायगा।† इस विचार का समर्थन करते हुए लेविस रॉको ने कहा है कि बहुवादी आलोचना का रूप अब बदल रहा है। अब वह राज्य के ऊपर अधिक आक्षेप नहीं करती, वरन् अधिकाधिक मात्रा में राज्य की सामाजिक रचना के सिद्धान्त का रूप धारण करती जा रही है।§

ऊपर हमने बहुवाद की आलोचना की है और हमें उसकी प्रभुत्वहीन राज्य की कल्पना स्वीकार नहीं है। परन्तु इसका अर्थ यह नहीं है कि बहुवाद में कोई गुण नहीं है। उसने अनेक बातों की ओर हमारा ध्यान आकर्षित करके राजनीतिक चिन्तन को बहुमूल्य देन दी है। बहुवादियों ने इस बात पर जोर देकर कि कानूनी दृष्टि से सर्वशक्तिसम्पन्न होते हुए भी राज्यों पर नैतिक मर्यादाएं होनी चाहिये राज्य के उस निरंकुश सिद्धान्त का विरोध किया है जिसके अनुसार राज्य सर्वोपरि समझा जाता है, वह स्वयं साध्य है और समस्त नैतिक नियंत्रणों से मुक्त है। उन्होंने बतलाया है कि आज जिस बात की

* It seems neither necessary nor useful to abandon the doctrine of state sovereignty either to resist perversions of the doctrine or to promote the adoption of proposals for greater diversification and decentralization in the organization for the initiation and execution of state policy' (Coker)

† Gettell Political Science, p 145

§ Pluralistic criticism is becoming more a general theory of the social structure of the state as a coordinating agency' (Lewis Rockow 'The Doctrine of sovereignty of the constitution' in the American Political Science Review (1931)

आवश्यकता है वह राज्य की सत्ता पर जोर देने की नहीं वरन उसकी सत्ताओं पर मर्यादा लगाने की है। उन्होंने कोरे सिद्धान्तवाद से हट कर जल्दी जल्दी बदलते हुए समाज में राजनीतिक जीवन के वास्तविक तथ्यों पर विचार करने की आवश्यकता की ओर संकेत किया है और इस प्रकार यथार्थवादी बनने की प्रेरणा दी है। इसी सिलसिले में उन्होंने राजनीतिक समुदायों से भिन्न अन्य समुदायों के बढ़ते हुए महत्व को प्रकट किया है, ऐसे समुदायों के कामों में अत्यधिक हस्तक्षेप के खतरे बतलाये हैं और ऐसे समुदायों को राजनीतिक व्यवस्था में अधिक कानूनी मान्यता प्रदान करने की आवश्यकता पर जोर दिया है। शासन का विकेन्द्रीकरण, राज्य का संघीय संगठन आदि बातें ऐसी हैं जो अधिकतर लोगों को वाछनीय मालूम होती हैं और राजनीतिक जीवन की समस्याओं के समाधान में सहायक हो सकती हैं।

## प्रश्न

१ प्रभुत्व की परिभाषा कीजिये और कानूनी प्रभुत्व तथा राजनीतिक प्रभुत्व में भेद तथा उनके पारस्परिक सम्बन्ध पर प्रकाश डालिये।

२ ऑस्टिन के प्रभुत्व सिद्धान्त का आलोचनात्मक विवेचन कीजिये।

३ राज्य में प्रभुत्व का निवास कहाँ रहता है। क्या जनता प्रभु होती है ?

४ ग्रीन ने रूसो के सामान्य इच्छा के प्रभुत्व के सिद्धान्त तथा ऑस्टिन के कानूनी प्रभुत्व के सिद्धान्त में किस प्रकार सामजस्य स्थापित किया है ?

५ बहुवाद से आप क्या समझते हैं ? सक्षेप में समझाइये।

६ बहुवाद के उदय के कारणों पर प्रकाश डालिये और निम्नलिखित कथन को समझाइये—'बहुवादी आलोचना का रूप अब बदल रहा है। अब वह राज्य के ऊपर अधिक आक्षेप नहीं करती, वरन अधिकाधिक मात्रा में राज्य की सामाजिक रचना के सिद्धान्त का रूप धारण करती जा रही है।'

७ 'हम अब राज्य को सामान्य जीवन बितानेवाले असम्बद्ध व्यक्तियों के समुदाय के रूप में कम देखते हैं, हम उसे ऐसे व्यक्तियों के समुदाय के रूप में अधिक देखते हैं जो अपने अपने सामान्य जीवनवाले समुदायों में पहले से ही परस्पर सम्बन्ध हैं और उनके भी ऊपर अधिक व्यापक

सामान्य जीवन के लिये निर्मित एक उच्चतर समुदाय मे सम्मिलित हैं।' (बार्कर)। इस उक्ति की विवेचना कीजिये।

८ "अब हम 'व्यक्ति बनाम राज्य' नही लिखते हम लिखते हैं 'समुदाय बनाम राज्य'।" (बार्कर)। इसको समझाइये।

९ ड्यूग्वी के इस कथन की समीक्षा कीजिये कि 'प्रभुत्व का सिद्धान्त अपनी उत्पत्ति मे मिथ्या हैं, इतिहास ने उसे मिथ्या सिद्ध कर दिया है और सभी बातो पर विचार करते हुए वह व्यर्थ एव खतरनाक है।'

१० लास्की के बहुवादी विचारो पर प्रकाश डालते हुए उसके इस कथन का अर्थ समझाइये कि 'राज्य और कानून के सम्बन्ध म बहुवादी विचारधारा, उनके प्रति मार्क्सवादी विचारधारा की स्वीकृति के मार्ग की एक मजिल थी।'

११ 'राजनीतिक बहुवादी एक ऐसे हेगेलवाद का विरोध कर रहे हैं जिसे वे ग़लत समझे हैं।' (फॉलिट)। इस पर अपने विचार प्रकट कीजिये।



अध्याय २

# क़ानून (विधि)

पिछले अध्याय मे हमने कई स्थानो पर कानून की चर्चा की है। हमें अब इस विषय पर विस्तृत रूप से विचार करना है। इस शब्द का अनेक अर्थों मे प्रयोग होता है। प्राकृतिक जगत मे इस शब्द से कार्य-कारण सम्बन्ध प्रकट होता है और मालूम होता है कि घटनाएँ किस प्रकार होती हैं, उदाहरणार्थ, पानी ढाल के नीचे की ओर बहता है, यह प्राकृतिक कानून है। मनुष्य के सामाजिक जीवन का नियमन करनेवाले नियम भी क़ानून कहलाते हैं। यदि उनका सम्बन्ध मनुष्य की इच्छा और इरादे से होता है तो वे नैतिक कानून कहलाते हैं और यदि उसके बाह्य कामो से तो उन्हें सामाजिक या राजनीतिक कानून कहते हैं। इस तरह हम देखते है कि कानून कई प्रकार के होते हैं जिनका सुविधा की दृष्टि से निम्नलिखित वर्गीकरण हो सकता है—(१) प्राकृतिक, जिनके अनुसार प्राकृतिक जगत मे घटनाएँ घटती हैं। इन नियमो का मनुष्य निर्माण नही करता वरन् प्राकृतिक जगत मे होनेवाली घटनाओ को देखकर उन्हे ढूँढ निकालता है। मनुष्य-जीवन के सम्बन्ध में वे नियम भी प्राकृतिक कानून कहलाते है जो मनुष्य की प्राकृतिक अवस्था अर्थात् तथाकथित प्राक्-सामाजिक अवस्था म काम म आते थे। (२) नैतिक कानून, जिनका सम्बन्ध मनुष्य की इच्छा या इरादे से रहता है। इनसे उचितानुचित तथा अच्छे-बुरे का भेद मालूम होता है। (३) मनुष्य के बाह्य आचरण-सम्बन्धी क़ानून जो दो प्रकार के होते हैं। (अ) केवल समाज द्वारा स्वीकृत कानून जिनम रीति रिवाज, प्राचीन रूढियाँ आदि सामाजिक जीवन के वे प्रतिष्ठित नियम शामिल हैं जिनका पालन लोकमत के भय से होता है और जिनके उल्लघन के लिये उपहास, निन्दा, सामाजिक बहिष्कार आदि के अतिरिक्त कोई शारीरिक दण्ड नही मिलता। (आ) राजकीय कानून जो राज्य द्वारा स्वीकृत होते हैं और जिनके भग होने पर राज्य दण्ड देता है। राज्य-विज्ञान

होना चाहिये। (३) सरलता—जिससे लोगों को उसे समझने में कठिनाई न हो। (४) पालन में सरलता—कानून ऐसा होना चाहिये जिसका लोग सरलता से पालन कर सकें। यदि उसका पालन करना कठिन होगा तो उसके भंग किये जाने की सम्भावना रहेगी। यद्यपि ये अच्छे कानून के उत्तम लक्षण बताए हैं व ठीक हैं परन्तु उत्तम कानून की सच्ची कसौटी, उसके उद्देश्य—सार्वजनिक हित—की चर्चा नहीं की। किसी कानून में उपरोक्त बतलाए हुए सब लक्षण हो सकते हैं परन्तु यदि उससे सार्वजनिक हित की सिद्धि नहीं होती तो वह कानून अच्छा नहीं कहा जा सकता।

आजकल प्रायः सभी सभ्य देशों में जनता के प्रतिनिधियों द्वारा कानून बनाने की व्यवस्था है जिससे अवांछित कानून बनने का डर नहीं रहता फिर भी ऐसे कानून बन जाने की सम्भावना रहती है जो हानिकर हों। ऐसे कानून का विरोध करना और उसे रद्द करवाना प्रत्येक नागरिक का कर्तव्य है। परन्तु इसके लिये प्रयत्न करने से पहले यह निश्चय करना आवश्यक है कि कानून वास्तव में बुरा है या नहीं। यदि यह कानून किसी की व्यक्तिगत हानि करता है तो वह बुरा नहीं कहा जा सकता क्योंकि उसकी कसौटी तो सार्वजनिक हित है। हाँ, यदि कोई कानून किसी पूरे वर्ग के विरुद्ध हो तो वह अवश्य बुरा है। किसी कानून को बुरा बतलाने के पहले यह भी देख लेना चाहिये कि जनता में से अधिकांश समझदार व्यक्ति भी उसे बुरा समझते हैं या नहीं। जब यह निश्चय हो जाय कि कोई कानून वास्तव में बुरा है और समझदार व्यक्ति उसे बुरा समझते हैं तो उसे रद्द कराने के लिये नागरिक का कर्तव्य है कि जनता का ध्यान उसकी बुराइयों की ओर आकर्षित करे, अखबारों में लेख लिखें, सभाओं में भाषण दें, प्रदर्शन करें तथा सरकार के पास आवेदन-पत्र भेजें। इस आन्दोलन का परिणाम यह होगा कि सरकार को उस कानून के विरुद्ध जनमत का पता चल जायगा और वह उस पर पुनर्विचार करने को मजबूर होगी। यदि देश में जनता की प्रतिनिधि संस्थाएँ हैं तो उनमें प्रतिनिधियों द्वारा प्रस्ताव प्रस्तुत किये जायें और चुनाव के समय उसी प्रश्न को सामने रखें। यदि देश में पूर्ण जनतन्त्र हो तो इस प्रकार के वैध आन्दोलन द्वारा उस कानून का रद्द करवाने में सफलता मिलेगी। परन्तु फिर भी यदि वह रद्द नहीं होता तो उस अन्यायपूर्ण कानून का विरोध आवश्यक हो जाता है। ग्रीन का मत है कि सभी वैध उपायों के असफल हो जाने पर विरोध उचित होगा, अनिवार्य नहीं क्योंकि सरकार का विरोध करने से राज्य की शान्ति और सुव्यवस्था में बाधा पहुँचती है। सार्वजनिक शान्ति और सुव्यवस्था अत्यन्त आवश्यक है। एक या दो अन्यायपूर्ण

बातों का मूल्य उसके सामने कुछ नहीं है। राज्य की अवहेलना करना सार्वजनिक शान्ति को खतरे में डाल कर समस्त सामाजिक जीवन को अव्यवस्थित कर देना है और एक या दो आवश्यक अधिकारों की प्राप्ति के लिये अन्य समस्त अधिकारों की हानि का खतरा उठाना है।* लास्की का मत है कि यदि लोकमत मेरे पक्ष में न भी हो और मैं अन्याय से सहमत न हो सकूँ तो भी विरोध करना मेरा कर्तव्य है।† परन्तु विरोध करते समय उसके लिये एक अच्छे नागरिक की तरह दण्ड स्वीकार करने के लिये तैयार रहना चाहिये। दण्ड से दूर भागना कायरता ही नहीं, राज्य के प्रति, जिसने हमारे साथ इतनी भलाई की है, कृतघ्नता भी है। सुकरात ने सरकार का विरोध किया और [illegible] स्वीकार किया। महात्मा गांधी का भी यही मत था। उन्होंने [illegible] असहयोग द्वारा जो उपाय अन्यायपूर्ण कानून के विरोध [illegible] वह अद्वितीय है। उसमें सफलता मिलती है और साथ ही [illegible] डर नहीं रहता। परन्तु इस उपाय को बहुत सोच विचार [illegible] होने पर ही काम में लाना चाहिये। कानून का विरोध [illegible] साधारण नहीं है। यदि बारम्बार इस अधिकार [illegible] जनता में कानून के लिये जो आदर भावना होनी चाहिये [illegible] और उसके साथ राज्य की व्यवस्था में भी [illegible] अस्तित्व के लिये खतरनाक होगी।

अन्यायपूर्ण कानून का विरोध तो [illegible] देख चुके हैं, अच्छे कानूनों पर अमल करना [illegible] में सहयोग देना नागरिक का कर्तव्य है। [illegible] रखने और प्रत्येक व्यक्ति को अपनी [illegible] कानूनों पर अमल करना आवश्यक [illegible] तोड़ते हैं उन पर रुकावट लगाना [illegible] उल्लंघन करनेवालों को दण्ड देने [illegible] देने का अधिकार व्यक्ति को [illegible] प्रकार कानून बाधक नहीं [illegible] नागरिकों को एक दूसरे [illegible]

---

* Green [illegible] tion pp 115-12[illegible]

† Laski [illegible]

दण्ड-सिद्धान्त—

विचारकों ने दण्ड की प्रकृति एवं उसके औचित्य के सम्बन्ध में तीन सिद्धान्तों का निरूपण किया है—(१) प्रतिशोधात्मक सिद्धान्त (Retributive theory), (२) निरोधात्मक सिद्धान्त (Deterrent theory) और (३) संशोधनात्मक सिद्धान्त (Reformative theory)।

प्रतिशोधात्मक सिद्धान्त—

यह सिद्धान्त सबसे पुरातन सिद्धान्त है। इसके अनुसार दण्ड व्यक्ति के प्रति किये गये अन्याय का प्रतिशोध अथवा बदला है। सामण्ड का कथन है कि न्याय का प्रशासन अर्थात् दण्डनीति प्राचीन समाज में प्रचलित निजी प्रतिहिंसा और आत्म सहायता का आधुनिक एवं सभ्य स्वरूप है। आरम्भ में पीड़ित व्यक्ति स्वयं ही अथवा अपने मित्रों की सहायता से अपने प्रति किये हुए अन्याय का बदला ले लिया करता था और बदला प्रायः अत्यन्त क्रूर हुआ करता था। कभी-कभी अपराधी के साथ निर्दोष व्यक्ति भी सताये जाते थे क्योंकि उन दिनों किसी भी अपराध के लिये दोषी व्यक्ति के साथ परिवार या समस्त कबीला ही अपराध के लिये उत्तरदायी समझा जाता था। धीरे-धीरे मनुष्य ने उन्नति की और उसमें न्याय की भावना विकसित होने लगी तथा प्रतिहिंसा का स्थान प्रतिकार ने ले लिया। अब प्रत्येक अपराध के बदले उसके अनुपात में ही दण्ड देकर बदला लिया जाने लगा और 'आँख के बदले आँख', 'दाँत के बदले दाँत' का सिद्धान्त बन गया। इस सिद्धान्त के समर्थकों का मत है कि राज्य द्वारा दिया जानेवाला दण्ड इसी निजी प्रतिशोध का परिष्कृत रूप है। वह व्यक्ति के प्रति किये गये अन्याय का बदला है।

परन्तु इस अर्थ में यह सिद्धान्त उचित नहीं है और न इसका नामकरण ही ठीक है, क्योंकि इससे यह प्रकट होता है कि राज्य व्यक्ति से उसी प्रकार बदला लेना चाहता है जिस प्रकार हानि भुगतनेवाला व्यक्ति बदला लेने की इच्छा रखता है। यह विचार सर्वथा गलत है। राज्य द्वारा दण्ड का सार तो व्यक्तिगत प्रतिशोध का प्रत्याकरण है। राज्य व्यक्ति को प्रतिशोध के अधिकार से वंचित करके स्वयं उसके स्थान पर अपने दण्ड का आरोप करता है। दण्ड अपराधी के समाज विरोधी कार्य का स्वाभाविक परिणाम है। जब कोई व्यक्ति अपराध करता है तो वह अपने अपराध के द्वारा समाज में प्रतिष्ठित नैतिक व्यवस्था की सत्ता एवं प्रधानता को भंग करता है और जब दण्ड देकर उसकी पुनः स्थापना एवं रक्षा की जाती है। इस अर्थ में हम दण्ड को प्रतिशोधात्मक

सह सकते हैं। जब कोई भी व्यक्ति अपराध करता है तो समाज में उसके प्रति बड़ा क्षोभ एवं क्रोध उत्पन्न होता है और जब उसे दण्डित किया जाता है तो वह क्रोध शान्त हो जाता है। समाज को यह सोच कर सन्तोष हो जाता है कि अपराधी को उसके अपराध का उचित फल मिल गया। इस प्रकार दण्ड अपराध के लिये निषेधात्मक पुरस्कार है। अपराधी इसका पात्र होता है। दण्ड के द्वारा व्यक्ति किसी ऐसी वस्तु से वंचित नहीं होता जो उसके पास होती है। वह तो उसे उसकी स्वयं वस्तु ही देता है। काण्ट और हेगेल का यही सिद्धान्त है।

## निरोधात्मक सिद्धान्त—

इस सिद्धान्त की यह मान्यता है कि दण्ड कानून के भग्न गौरव की पुनः प्रतिष्ठा के लिये नहीं वरन् अपराधी को भविष्य में अपराध करने से रोकने के लिये दिया जाता है वह अपराध के साथ दण्ड भय का सम्बन्ध स्थापित करके अपराधी को अपराध करने से रोकता है। अपराधी के प्रति एक न्यायाधीश के इस कथन से कि तुम्हें भेड़ चुराने के लिये दण्ड नहीं दिया गया है वरन् इसलिये कि भविष्य में भेड़ें न चुराई जा सकें, यह सिद्धान्त स्पष्ट हो जाता है। यह सिद्धान्त अपराधी तथा दूसरों पर दण्ड के प्रभाव का विचार करता है। सामण्ड ने इस एक ही सिद्धान्त को दो सिद्धान्तों के रूप में प्रस्तुत किया है। जब हम दण्ड के प्रभाव पर केवल अपराधी के सम्बन्ध में ही विचार करते हैं तो हम सामण्ड के अनुसार निरोधात्मक (Preventive) सिद्धान्त का अनुसरण करते हैं और जब उसके प्रभाव का समाज के सम्बन्ध में विचार करते हैं तथा कहते हैं कि अपराधी को दण्ड मिलने से उसी प्रकार की अपराधी मनोवृत्तिवाले सभी व्यक्तियों के हृदय में भय बैठ जाता है और उन पर रोक लगती है तो वही सिद्धान्त डेटरेण्ट (Deterrent theory) सिद्धान्त कहलाता है।

अब तक यह सिद्धान्त व्यापक रूप से प्रचलित था और इसमें सत्यांश भी है। सामाजिक जीवन के लिये यह आवश्यक है कि लोगों की अपराध की ओर प्रवृत्ति न हो। भय के कारण लोग प्रायः अपराध से बच जाते हैं। परन्तु इस सिद्धान्त में दोष भी है। प्रथम तो इस बात की सम्भावना है कि निरोधात्मक दण्ड कठोर होगा और अपराधी पर कठोर दण्ड की मानसिक प्रतिक्रिया हानिकर हो सकती है तथा उसके फलस्वरूप वह सुधरने के स्थान पर पक्का अपराधी बन सकता है। यह भी हम देखते हैं कि निरोधात्मक दण्ड अपराध रोकने में उतना प्रभावकारी नहीं होता जितना समझा जाता है। हत्या के लिये

यह सम्भव नहीं है क्योंकि ऐसी अवस्था में दण्ड को अपराध की नैतिक मात्रा के अनुसार नियत करना पड़ेगा परन्तु अपराध की नैतिक मात्रा को मालूम करना अत्यन्त कठिन है। यदि अपराधी को भविष्य में सुधारने की दृष्टि से दण्ड दिया जाता है तो इससे केवल दण्ड का निरोधात्मक प्रभाव ही समाप्त नहीं हो जायगा, वरन् इससे अपराधी स्वयं अपनी इच्छा का सुधार करने की संभावना, बल्कि या कहिये अपने मौलिक कर्तव्य, से वंचित हो जायगा।*

इन आपत्तियों के होते हुए भी वर्तमान काल में यही सिद्धान्त प्रचलित है। इसमें व्यक्ति के नैतिक चरित्र को प्रमुखता दी गई है। यह सिद्धान्त अपराधों के कारण खोज कर तथा उन्हें मिटा कर अपराधों का निवारण करना चाहता है और इस प्रकार समाज में मानव स्वभाव की बुरी प्रवृत्तियों के लिये क्षेत्र में कमी करके व्यक्ति तथा समाज दोनों के जीवन को अच्छा बनाना चाहता है।

हमने ऊपर तीनों सिद्धान्तों के गुण-दोषों का विवेचन किया है। वास्तव में दण्ड-नीति के पीछे इन तीनों सिद्धान्तों की भावनाएँ काम करती हैं। अपराधी को दण्ड मिलने से समाज की प्रतिकार की इच्छा सन्तुष्ट होती है, स्वयं अपराधी तथा समाज के अन्य व्यक्ति दण्ड-भय से भविष्य में अपराध करने से बचते हैं और उनका सुधार भी होता है। इस प्रकार दण्ड का उचित सिद्धान्त वही है जिसमें इन तीनों सिद्धान्तों का सम्मिश्रण हो।

बार्कर का मत है दण्ड का प्राथमिक और आवश्यक प्रयोजन निरोध है, परन्तु यदि हम स्वयं अपराधी के सम्बन्ध पर विचार करें तो दण्ड संशोधनात्मक भी होता है परन्तु इस अर्थ में कि उसका अभिप्राय अपराधी के मस्तिष्क में जिस क़ानून का उसने भंग किया है उसको और उसके साथ समस्त कानून व्यवस्था को पुनर्जीवित करना है। इसका प्रभाव अन्य लोगों पर भी पड़ता है और इस प्रकार दण्ड केवल अपराधी के लिये ही संशोधनात्मक नहीं है, अन्य लोगों के लिये भी वह संशोधनात्मक होता है। परन्तु यह ध्यान रखना चाहिये कि यह सुधार निरोध का फल है। दण्ड का प्राथमिक अभिप्राय अपराधी के चरित्र का पुनर्निर्माण नहीं है, यह तो स्वयं अपराधी का काम है। अन्त में, एक अर्थ में दण्ड प्रतिशोधात्मक भी होता है। प्रतिशोध करनेवाला वह व्यक्ति नहीं जिसकी क्षति हुई है, अथवा व्यक्तियों के रूप में समाज भी नहीं होता वरन् वह व्यवस्था प्रतिशोध करती है जिसका भंग हुआ है। परन्तु चूँकि वह व्यवस्था समाज के विचार में निवास करती है, इस कारण हम कह सकते हैं कि समाज

* Barker Political Thought in England pp 37-38

प्राय मृत्यु दण्ड दिया जाता है पर उससे हत्याएँ कम नही होती। इसके अतिरिक्त इस सिद्धान्त मे एक और दोष यह है कि इसमे व्यक्ति दूसरो के सुधार का साधन समझा जाता है। व्यक्ति को इसलिये दण्ड दिया जाता है कि समाज के अन्य व्यक्ति अपराधी प्रवृत्ति से दूर रहे। यह अनुचित है। व्यक्ति स्वय साध्य है, वह दूसरो के सुधार का साधन नही बनाया जा सकता।

सशोधनात्मक सिद्धान्त—

यह सिद्धान्त आधुनिक है और इस युग की लोक कल्याणकारी प्रवृत्तियो के अनुकूल है। इस सिद्धान्त के अनुसार दण्ड का उद्देश्य अपराधी के चरित्र म ऐसा सुधार करना है जिससे वह राज्य का एक योग्य नागरिक बन कर अपना जीवन अधिक अच्छी तरह व्यतीत कर सके। इस सिद्धात के समथक यह नही मानते कि अपराधी स्वभाव से बुरा होने के कारण अपराध करता है। उनके अनुसार अपराध उन दूषित परिस्थितियो का फल है जिनमे समाज अपने सदस्यो को रहने के लिये विवश करता है। वे कहते है कि अपराध की प्रवृत्ति एक रोग है जिसके लिये उसकी चिकित्सा होनी चाहिये, उसे दण्ड नही मिलना चाहिये। इस सिद्धात के अनुसार जेलो के स्थान पर मानसिक चिकित्सा-गृह यथा सुधार गृह होने चाहिये।

इस सिद्धात की मूल धारणा कि मनुष्य स्वभाव से अपराधी नही होता, समाज की दूषित परिस्थितिया उसे अपराधी बनाती है सत्याश म सत्य नही है। सामाजिक परिस्थितियो के कारण मनुष्य प्राय अपराध करते हैं परन्तु अपराधो का यही एकमात्र कारण नही है। अनेक अपराधी ऐसे होते हैं जिनकी सहज प्रवृत्ति ही अपराधी होती है। पक्के अपराधियो का यही हाल होता है। हम यह भी देखते हैं कि बडे बडे धनाढ्य व्यापारी एव उद्योगपति, जिन्हे किसी प्रकार की कोई कमी नही होती, अनेक प्रकार के अपराध करते है, यहाँ तक कि अपनी स्वार्थसिद्धि के लिये हत्याएँ तक करवा देते हैं। यह सिद्धात बालको तथा प्रथम बार अपराध करनेवालो के लिये तो ठीक है परन्तु पक्के अपराधियों पर लागू नही होता।

इसके अतिरिक्त दण्ड का प्रयोग वास्तविक सुधार के लिए नही किया जा सकता। वास्तविक सुधार नैतिक होता है और उसका सम्बन्ध व्यक्ति के सदसद् विवेक अथवा नैतिक इच्छा से होता है। नैतिक इच्छा दण्ड द्वारा ठीक नही की जा सकती। बार्कर का कथन है कि नैतिक सुधार की दृष्टि से दण्ड का अर्थ यह है कि अपराधी के नाते अपराध का विचार कर उसे दण्डित करें।

यह सम्भव नही है क्योंकि ऐसी अवस्था मे दण्ड को अपराध की नैतिक मात्रा के अनुसार नियत करना पड़ेगा परन्तु अपराध की नैतिक मात्रा को मालूम करना अत्यन्त कठिन है। यदि अपराधी को भविष्य मे सुधारने की दृष्टि से दण्ड दिया जाता है तो इससे केवल दण्ड का निरोधात्मक प्रभाव ही समाप्त नही हो जायगा, वरन् इससे अपराधी स्वय अपनी इच्छा का सुधार करने की सभावना, बल्कि या कहिये अपने मौलिक कर्तव्य, से वंचित हो जायगा।*

इन आपत्तियों के होते हुए भी वर्तमान काल मे यही सिद्धांत प्रचलित है। इसमे व्यक्ति के नैतिक चरित्र को प्रमुखता दी गई है। यह सिद्धान्त अपराधो के कारण खोज कर तथा उन्हें मिटा कर अपराधो का निवारण करना चाहता है और इस प्रकार समाज मे मानव स्वभाव की बुरी प्रवृत्तियो के लिये क्षेत्र मे कमी करके व्यक्ति तथा समाज दोनो के जीवन को अच्छा बनाना चाहता है।

हमने ऊपर तीनो सिद्धान्तो के गुण-दोषो का विवेचन किया है। वास्तव मे दण्ड नीति के पीछे इन तीनों सिद्धान्तों की भावनाएँ काम करती हैं। अपराधी को दण्ड मिलने से समाज की प्रतिकार की इच्छा सन्तुष्ट होती है स्वय अपराधी तथा समाज के अन्य व्यक्ति दण्ड भय से भविष्य म अपराध करने से बचते हैं और उनका सुधार भी होता है। इस प्रकार दण्ड का उचित सिद्धान्त वही है जिसमे इन तीनो सिद्धान्तो का सम्मिश्रण हो।

बार्कर का मत है दण्ड का प्राथमिक और आवश्यक प्रयोजन निरोध है, परन्तु यदि हम स्वय अपराधी के सम्बन्ध पर विचार करें तो दण्ड सशोधनात्मक भी होता है परन्तु इस अर्थ मे कि उसका अभिप्राय अपराधी के मस्तिष्क मे जिस कानून का उसने भग किया है उसको और उसके साथ समस्त कानून-व्यवस्था को पुनर्जीवित करना है। इसका प्रभाव अन्य लोगो पर भी पड़ता है और इस प्रकार दण्ड केवल अपराधी के लिये ही सशोधनात्मक नही है, अन्य लोगो के लिये भी वह सशोधनात्मक होता है। परन्तु यह ध्यान रखना चाहिये कि यह सुधार निरोध का फल है। दण्ड का प्राथमिक अभिप्राय अपराधी के चरित्र का पुनर्निर्माण नही है, यह तो स्वय अपराधी का काम है। अन्त म, एक अर्थ में दण्ड प्रतिशोधात्मक भी होता है। प्रतिशोध करनेवाला वह व्यक्ति नही जिसकी क्षति हुई है, अथवा व्यक्तियो के रूप म समाज भी नही होता, वरन् वह व्यवस्था प्रतिशोध करती है जिसका भग हुआ है। परन्तु चूँकि वह व्यवस्था समाज के विचार मे निवास करती है, इस कारण हम कह सकते है कि समाज

* Barker Political Thought in England, pp 37-38

का विचार प्रतिशोध कर रहा है और इस अर्थ मे हम यह भी कह सकते हैं कि समाज ही प्रतिशोध करता है।*

## प्रश्न

१ कानून की परिभाषा कीजिये और उसके स्रोतों पर प्रकाश डालते हुए उसका वर्तमान काल में महत्व समझाइये।

२ कानून के विविध सिद्धान्तों का संक्षेप में वर्णन करते हुए बतलाइए कि आपके विचार मे सबसे अधिक संतोषप्रद सिद्धान्त कौन-सा है ?

३ प्राकृतिक कानून से क्या आशय है ? इसके विविध अर्थों को समझाते हुए बतलाइये कि राज्य विज्ञान में हम उसे किस अर्थ में ग्रहण कर सकते हैं ?

४ कानून और नैतिकता में परस्पर क्या सम्बन्ध है ?

५ क्या अन्तर्राष्ट्रीय कानून वास्तव में कानून है ? इसके पक्ष विपक्ष में दिये जानेवाले तर्कों का उल्लेख करते हुए अपना मत प्रकट कीजिये।

६ दण्ड का समुचित सिद्धान्त क्या है ?

---

* Barker Principles of Social and Political Theory pp 181-183

अध्याय ३

# वर्तमान युग की राजनीतिक विचारधाराएँ

## व्यक्तिवाद

इस पुस्तक के प्रथम भाग के अन्तिम अध्याय मे हमने राज्य के कार्य-क्षेत्र के सम्बन्ध मे विचार करते समय व्यक्तिवाद तथा समाजवाद की चर्चा की थी। वर्तमान काल मे इन सिद्धान्तो के समान अनेक सिद्धान्त प्रचलित हैं जो राज्य की प्रकृति, उसके लक्ष्य, कार्य आदि का विवेचन करते हैं या वर्तमान राज्य की त्रुटियों को बतला कर उसे नवीन रूप देना चाहते हैं, या राज्य के द्वारा अथवा उससे स्वतन्त्र होकर समाज का पुनर्निर्माण करना चाहते हैं। इस अध्याय मे हम व्यक्तिवाद का वर्णन करेंगे और अगले अध्यायो मे अन्य सिद्धान्तो पर प्रकाश डालेंगे।

### व्यक्तिवाद

व्यक्तिवाद मुख्यत राज्य के कार्य क्षेत्र का सिद्धान्त है। इस पुस्तक के प्रथम भाग के अन्तिम अध्याय मे राज्य के कार्यक्षेत्र पर विचार करते हुए हम इसके सम्बन्ध मे कुछ लिख आये हैं। राज्य के कार्यक्षेत्र के सिद्धान्त के रूप मे व्यक्तिवाद आधुनिक युग का सिद्धान्त है।

प्राचीन तथा माध्यमिक युगों में यह विचार था ही नही कि व्यक्ति के कामो का एक क्षेत्र ऐसा है जो राज्य के नियन्त्रण से मुक्त है। इस विचार की उत्पत्ति औद्योगिक क्रान्ति के बाद हुई जब कि विज्ञान की उन्नति के साथ उद्योगो के क्षेत्रों मे महान् परिवर्तन हो गया और व्यापार का भी बडा विस्तार हुआ जिसके फलस्वरूप लोग परम्परा की जगह अपनी बुद्धि पर निर्भर रहना सीख गये। यद्यपि पुनरुत्थान (Renaissance) तथा धर्म सुधार (Reformation) के आन्दोलनो में, जिन्होने मध्य-युगीन योरोप को आधुनिक योरोप मे परिवर्तित कर दिया इस विचारधारा की झलक मिलती है, तो भी एक सामाजिक तथा राजनीतिक दर्शन के रूप मे यह उन्नीसवी शताब्दी की देन है। अठारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध मे फ़िज़ियोक्रेट (Physiocrats) नाम से

पुकारे जानेवाले अर्थशास्त्रियो के इस सिद्धान्त से इसका उदय हुआ कि राज्य को जनता के आर्थिक कार्यों मे हस्तक्षेप नही करना चाहिये और व्यापार तथा वाणिज्य राज्य के नियन्त्रण मे मुक्त होना चाहिये। उनका मत था कि सरकारी नियन्त्रण उद्योगो तथा व्यापार के लिये अधिकाधिक भार बनता जा रहा है। उन्होने प्राकृतिक अधिकार के सिद्धान्त के आधार पर इस मत का प्रतिपादन किया कि व्यक्ति को अपने आर्थिक कामो मे राज्य के हस्तक्षेप से अधिक से अधिक स्वतन्त्रता मिलनी चाहिये। उनकी दलील यह थी कि एकाधिकार तथा उद्योग एव वाणिज्य पर राज्य के नियन्त्रण के अभाव में स्वतन्त्र प्रतियोगिता और प्रबुद्ध स्वार्थ व्यक्तिगत तथा सावजनिक दोना प्रकार के हितो का सम्पादन कर सकेगे।

एडम स्मिथ तथा अन्य अर्थशास्त्रियो ने इस मत का जोरदार समर्थन किया था किन्तु इसकी पूर्ण व्याख्या हर्बर्ट स्पेन्सर तथा जॉन स्टुअर्ट मिल के ग्रन्थों मे मिलती है। इस सिद्धान्त के दूसरे समथको मे जर्मन विचारक काण्ट, विल्हेम हमबोल्ड और ब्रिटिश लेखक हेनरी सिजविक हैं।

व्यक्तिवाद चित्त की एक अवस्था है, एक सिद्धान्त है जो व्यक्ति को सामाजिक व्यवस्था का केन्द्र मानता है और यह चाहता है कि समस्त सामाजिक व्यवस्था व्यक्ति की आवश्यकताओ एव उसके हितो के अनुरूप होनी चाहिये। इस प्रकार वह व्यक्ति को स्वय साध्य मानता है, जिसका विकास राज्य का प्रमुख लक्ष्य है। समस्त सामाजिक, आर्थिक एव राजनीतिक सस्थाएँ व्यक्ति के लिये हैं और उनके मूल्य की परीक्षा यह मालूम करके ही की जा सकती है कि उनका नागरिको के जीवन पर क्या प्रभाव पडता है। यह कहा जा सकता है कि सत्य होते हुए भी इस कथन से व्यक्तिवाद का उन दूसरे सामाजिक सिद्धान्तो से भेद प्रकट नहीं होता जो स्वय भी व्यक्ति को साध्य मानते हैं। कुछ समाजवादी सिद्धान्त भी सामाजिक सगठन का लक्ष्य व्यक्ति का विकास मानते हैं। सक्षेप मे, लक्ष्यो के सिद्धान्त के रूप मे व्यक्तिवाद दूसरे सामाजिक सिद्धान्तो मे मिल जाता है। इस कारण हम उसे सामाजिक लक्ष्यो के स्थान पर साधनों का सिद्धान्त मानेंगे।

साधनो के सिद्धान्त के रूप मे व्यक्तिवाद मानता है कि व्यक्ति के विकास के लक्ष्य को हम उसे विचार तथा कार्य की अधिकाधिक स्वतन्त्रता देकर ही सर्वोत्तम रूप मे प्राप्त कर सकते हैं। समाज की सर्वोत्तम प्रगति वैयक्तिक स्वतन्त्रता के आधार पर ही हो सकती है। वैयक्तिक स्वतन्त्रता के साथ-साथ प्रतियोगिता की भावना अभिन्न रूप से जुडी हुई है जो व्यक्तिवादी

सिद्धान्त मे एक मौलिक वस्तु है। राज्य का प्रमुख कार्य नागरिको मे स्वतन्त्र प्रतियोगिता की अवस्थाओ को बनाये रखना है और राज्य अपना यह कार्य आर्थिक नियमो की प्राकृतिक प्रक्रियाओ मे हस्तक्षेप न करके ही कर सकता है। व्यक्तिवाद का विश्वास है कि अपने हितो को व्यक्ति ही सबसे अच्छी तरह समझ सकता है और यदि राज्य उसके मार्ग की कुछ बाधाओ को हटा दे तो वह अपनी आवश्यकता की वस्तुओ को प्राप्त कर सकता है। उसका निष्कर्ष यही है कि वैयक्तिक एव सामाजिक सुख की वृद्धि का सबसे अधिक सुनिश्चित उपाय व्यक्ति के प्रयत्नो पर से नियन्त्रण हटा लेना और सरकारी कानूनो को कम करके केवल इतने रख लेना है जिसमे वैयक्तिक स्वतन्त्रता पर आक्रमण न हो सके। इस प्रकार नागरिक की दृष्टि से राज्य का काम निषेधात्मक होना चाहिये।

व्यक्तिवाद का यह पक्ष उसके दूसरे फ्रेञ्च नाम 'लासा फेअर' (Laissez Faire) मे अधिक स्पष्ट रूप से प्रकट होता है जिसका अर्थ है "व्यक्ति को अकेला छोड दो ताकि वह जो चाहे सो कर सके" और जिसका आशय यह है कि राज्य को जहाँ तक हो सके अलग रहना चाहिये जिससे व्यक्ति अपनी शक्तियो का खुल कर प्रयोग कर सके। उसे अपन कार्यों के सम्पादन मे पूरी स्वतन्त्रता होनी चाहिये। इस प्रकार की स्वतन्त्रता मे सरकारी हस्तक्षेप कम से कम होना चाहिये। राज्य को उसी समय हस्तक्षेप करना चाहिये जब कि एक व्यक्ति दूसरे व्यक्ति की स्वतन्त्रता मे अवैध रीति से बाधा डाले। उसका समुचित कार्य हिंसा तथा छल मे व्यक्ति की रक्षा करना, अपराधो का अवरोध, उनका प्रकाश मे लाना तथा अपराधियो को दण्ड देना, समझौता को कार्यान्वित करना, आन्तरिक शान्ति एव सुव्यवस्था कायम रखना और बाहरी आक्रमण से रक्षा करना है। राज्य का यह प्रत्यक्ष कार्य नही है कि वह नागरिको के कल्याण के लिये प्रयत्न करे या आर्थिक कार्यों का सम्पादन करे या व्यक्तियो को उनके हित के लिये कार्य करने के लिये बाध्य करे। जब राज्य रेलवे का स्वामी बन कर उसका नियन्त्रण एव सचालन करता है, डाकघरो तथा तारघरो की व्यवस्था करता है, नहरो तथा सिंचाई के अन्य साधनो की योजना बनाता है, शिक्षादान के लिये स्कूलो, कॉलिजो, तथा विश्वविद्यालयो की स्थापना करता है और अस्पतालो, अजायबघरों, पार्कों, क्रीडा-क्षेत्रो आदि तथा जीवन की अन्य सुविधाओ को जुटाने की व्यवस्था करता है तब वह अपने उचित क्षेत्र से आगे बढ जाता है और इस प्रकार व्यक्तिगत उद्योग के क्षेत्र म हस्तक्षेप करके वह व्यक्ति की स्वतन्त्रता म भी हस्तक्षेप करता है तथा अपने ही उद्देश्य को विफल

कर देता है। इस प्रकार राज्य का काय निषेधात्मक रूप मे नियमन का ही है, उसका काम बुराइयों को दूर करना है, मनुष्यो को सुखी बनाना नही। वह रक्षण एव नियन्त्रण के लिये है, अभिवृद्धि या पोषण के लिये नही।* जमन लखक हमबोल्ड ने राज्य के काय-क्षेत्र के सम्बन्ध म अपना विचार इस प्रकार व्यक्त किया है "राज्य को नागरिको के कल्याण की समस्त चिन्ता से दूर रहना चाहिये और पारस्परिक सुरक्षा तथा बाहरी शत्रुओ से रक्षा करने के काय से एक रत्ती भी आगे नहीं बढना चाहिये।"† शासन के कार्यो को देश के भीतरी तथा बाहरी रक्षा के काय अर्थात् पुलिस के काय तक सीमित करके व्यक्तिवाद ने सरकारी नियन्त्रण एव सहायता के स्थान पर आत्म-सहायता के सिद्धान्त को प्रोत्साहन दिया है।

व्यक्तिवाद के सिद्धान्त का यह विवेचन मिल के उन विचारो पर प्रकाश डाले बिना अपूर्ण रहेगा जो उसने अपनी सुप्रसिद्ध पुस्तक 'स्वतन्त्रता' (On Liberty) मे व्यक्त किये है। उसका विचार था कि राज्य का सबसे मुख्य कतव्य अधिक से अधिक व्यक्तियो का अधिक से अधिक कल्याण करना है। यह उसी समय सम्भव है जब कि व्यक्तियो को अपने काय करने के लिये उस समय तक स्वतन्त्र छोड दिया जाय जब तक वे दूसरो के कामो मे हस्तक्षेप न कर। राज्य उनका सबस अधिक हित-साधन उसी समय कर सकता है जब कि वह उनके कार्यो म कम से कम हस्तक्षेप करे। "यदि मनुष्य दूसरो को उसी प्रकार रहने दें जैसा वे चाहे तो इसमे मनुष्यमात्र का अधिक लाभ होगा।"‡ नागरिको की शक्तियो के पूण विकास के लिये इस प्रकार की स्वतन्त्रता आवश्यक है। व्यक्ति के जीवन के नियमन में अत्यधिक हस्तक्षेप से उसका चरित्र निबल होता है और जीवन का समुचित विकास नही हो सकता। इस प्रकार मिल ने व्यक्ति के विचार-स्वातन्त्र्य तथा भाषण स्वातन्त्र्य और काय

---

* किन्तु एडम स्मिथ तथा फिजियोक्रेट अर्थशास्त्रियों ने शिक्षा की व्यवस्था तथा सडको आदि के निर्माण को राज्य के समुचित कार्यों मे शामिल किया है।

† The state should abstain from] all solicitude for the positive welfare of the citizens and ought not to proceed a step further than is necessary for their mutual security and protection against foreign enemies' (Humboldt, quoted in Garner Political Science and Government, p 415)

‡ 'Mankind are greater gainers by suffering each other to live as seems good to the rest' (Mill)

करने की स्वतन्त्रता का वैयक्तिक तथा सामाजिक सुख एवं विकास के लिये अत्यन्त आवश्यक मानकर जोरदार शब्दों में समर्थन किया है। इसका यह अर्थ नहीं है कि मिल ने व्यक्ति पर राज्य के समस्त नियन्त्रण तथा पथ-प्रदर्शन की सत्ता का निषेध किया है। उसने मानवीय कार्यों को दो भागों में विभाजित किया है—वे कार्य जिनका प्रभाव कर्त्ता तक ही सीमित रहता है और दूसरे वे जिनका प्रभाव कर्त्ता के अतिरिक्त समाज पर भी पड़ता है। समाज को यह अधिकार नहीं है कि वह व्यक्ति को पहले प्रकार के कामों के सम्बन्ध में आदेश दे क्योंकि वह अपने उन कार्यों के सम्पादन के लिये समाज के प्रति उत्तरदायी नहीं है। परन्तु अपने दूसरे प्रकार के कार्यों के लिये वह समाज के नियन्त्रण में है, उसे दूसरों की हानि करनेवाले कार्यों से रोका जा सकता है। इस प्रकार मिल का मत था कि मानव जाति वैयक्तिक या सामूहिक रूप से दूसरे की स्वतन्त्रता में केवल आत्मरक्षा की दृष्टि से ही बाधा डाल सकती है।*

राज्य के कार्य-क्षेत्र को पुलिस के कार्यों तक ही सीमित रखना हमारी वर्तमान विचारधारा में असंगत है। हम राज्य को केवल पुलिस राज्य से अधिक कुछ समझने लगे हैं। विविध रूपों में हम सभी आजकल समाजवादी हैं। अब प्रश्न यह नहीं है कि शासन हस्तक्षेप करे या नहीं। वह हस्तक्षेप तो करता है, विचारना यह है कि वह कहाँ तक किस प्रकार और किस क्षेत्र में हस्तक्षेप करे।† आज के जटिल एवं अन्योन्याश्रित समाज में स्पेन्सर, मिल तथा हमबोल्ट जैसे उन्नीसवीं शताब्दी के लेखकों के व्यक्तिवाद के लिये स्थान नहीं है। अठारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध तथा उन्नीसवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में जैसी परिस्थितियाँ थीं, उनके यह प्रतिकूल नहीं था। उससे पूर्व जो शासन-प्रणाली

---

* The sole end for which mankind are warranted individually or collectively, in interfering with the liberty of action of any of their number, is self protection. The only purpose for which power can be rightfully exercised on any member of a civilized community, against his will, is to prevent harm to others. His own good either physical or moral is not sufficient warrant. The only part of the conduct of any one for which he is amenable to society, is that which concerns others. In the part which merely concerns himself his independence is, of right absolute. Over himself, over his own body and mind the individual is sovereign." (Mill quoted in Garner Political Science and Government p. 416)

† Dickinson After Two Thousand Years, p. 57

प्रचलित थी उसके दोषों के विरुद्ध हस्तक्षेप न करने की नीति का प्रतिपादन एक प्रतिक्रिया के रूप में ही किया गया था। जैसा कि उल्लेख किया जा चुका है, मिल वैयक्तिक स्वतन्त्रता को सामाजिक तथा व्यक्तिगत प्रगति के लिये अत्यन्त आवश्यक मानता था। जो वस्तु इस प्रकार की स्वतन्त्रता में बाधा डालती है, उसे बुराई समझना चाहिये। साधारणतया राज्य की दमनकारी शासन-सत्ता और शासन द्वारा बनाये गये कानून हमारी स्वतन्त्रता का अतिक्रमण करते हैं। इस प्रकार राज्य अनिष्टकारी बन जाता है और उसके कामों को अधिक से अधिक सीमित कर देना आवश्यक हो जाता है। यद्यपि वह अनिष्टकारी है, तो भी व्यक्तिवादी राज्य को आवश्यक मानते हैं क्योंकि मनुष्य की स्वार्थमयी तथा अपराधात्मक प्रवृत्तियों को सीमित करने के लिये उसकी आवश्यकता है। यदि मनुष्य स्वभाव से ही दूसरों के हितों का ध्यान रखने वाला होता तो राज्य की कोई आवश्यकता ही नहीं होती। राज्य का अस्तित्व इसलिये ही है कि समाज में अपराध होते हैं। अतः उसका मुख्य कार्य दण्ड देना तथा अपराधों का अवरोध करना ही है, कल्याण की अभिवृद्धि नहीं।

व्यक्तिवाद के सिद्धान्त का समर्थन—

राज्य के कार्यों को रक्षात्मक कार्यों अर्थात् सेना, पुलिस, न्यायालय दण्ड विधान तथा विवादों का निर्णय (और किसी की राय में जनता की महामारी आदि रोगों के प्रकोप से रक्षा भी करना) तक सीमित रखना विविध कारणों से उचित माना गया है।

(१) नैतिक तर्क—

इस तर्क का आश्रय ह्यूम, रूसो, काण्ट, मिल आदि ने लिया। इसका मुख्य मन्तव्य यह है कि व्यक्ति अपने व्यक्तित्व का विकास तथा सामाजिक अस्तित्व के लक्ष्य की सिद्धि उसी समय सर्वश्रेष्ठ रूप में कर सकता है, जब कि जीवन की अवस्थाओं में राज्य का हस्तक्षेप कम से कम कर दिया जाय। स्वतन्त्र वातावरण में ही व्यक्ति की विविध शक्तियों का सामञ्जस्यपूर्ण विकास हो सकता है। व्यक्ति की कार्य स्वतन्त्रता पर प्रतिबन्ध लगाने से विकास संकुचित हो जाता है। चरित्र का निर्माण स्वतन्त्रता के वातावरण में ही हो सकता है।

व्यक्तिवादी नीति का तात्पर्य यह है कि शासन प्रतियोगिता को निर्बाध छोड़ दे। व्यक्तिवादी का कथन है कि स्वतन्त्र प्रतियोगिता व्यक्ति की शक्तियों के विकास के लिये सबसे उपयुक्त स्थितियाँ प्रदान करती है। वह उसे स्वावलम्बन का पाठ पढ़ाती है, उसे अपने साधनों के उपयोग के लिये प्रेरणा

प्रदान करती है और उसे स्वयं कार्य करने के लिये अनुप्रेरित भी करती है। इस प्रकार व्यक्ति में आत्म भावना का संचार होता है। दूसरी ओर, अतिशय शासन के विपरीत प्रभाव होते हैं, उससे हमारी शक्तियाँ क्षीण होती हैं, हमारी उत्तरदायित्व की भावना निर्बल होती है और स्वावलम्बन की शक्ति तथा अपनी ओर से स्वयं कार्य करने की शक्ति भी नष्ट होती है। संक्षेप में आत्म विकास की प्रेरणा ही मारी जाती है। इस प्रकार न्याय का तकाजा है कि व्यक्ति को अकेला ही छोड़ दिया जाय। इस मार्ग से व्यक्ति के आनन्द तथा सुख का ही सम्पादन नहीं होगा वरन् सभ्यता की अभिवृद्धि भी हो सकेगी। व्यक्तिवाद के समर्थक कहते हैं कि उच्चतम सभ्यता का विकास इसी सिद्धान्त के संरक्षण में हुआ है।

(२) आर्थिक तर्क—

उपर्युक्त नैतिक तर्क तो उन लोगों पर प्रभाव डालता है जिनकी मनुष्य के बौद्धिक, तथा नैतिक विकास में दिलचस्पी होती है, परन्तु अर्थशास्त्री के लिये आर्थिक तर्क का महत्व अधिक है। यह कहा जाता है कि व्यापार तथा उद्योग आदि की सब से अधिक उन्नति उसी समय होती है जब कि प्रत्येक व्यक्ति को अपनी पूँजी लगाने, अपनी सम्पत्ति भाड़े पर उठाने तथा अपने श्रम को बेचने की स्वतन्त्रता हो। स्वतन्त्र प्रतियोगिता की प्रणाली के अन्तर्गत पूर्ति तथा माँग के नियमों के अनुसार उत्पादन के विभिन्न तत्वों का सर्वोत्तम रूप में समन्वय हो जाता है। उत्पादन को प्रोत्साहन मिलता है, उत्पादन का व्यय कम हो जाता है और वस्तुओं के मूल्य भी कम रहते हैं जिससे सबको लाभ पहुँचता है। अपनी पूँजी तथा श्रम का स्वतन्त्रता के साथ उपयोग करने की स्वाधीनता सब के लिए हितप्रद है। इससे खरीदनेवाला बाजार से सस्ते से सस्ता माल खरीद सकता है और मजदूर अधिक से अधिक वेतन लेकर अपना श्रम बेच सकता है। श्रम-सम्बन्धी कानून, कर-सम्बन्धी प्रतिबन्ध, वेतन निर्धारण, उद्योग-धन्धों को आर्थिक सहायता देना, आयात निर्यात पर प्रतिबन्ध आदि के द्वारा सरकार जो उद्योगों तथा वाणिज्य का नियमन करने का प्रयत्न करती है उससे आर्थिक मशीन के कार्यों में बाधा पड़ती है। यह मशीन तो उसी समय ठीक-ठीक काम कर सकती है जब कि उसके साथ छेड़ छाड़ न की जाय। आर्थिक क्षेत्र में हस्तक्षेप न होने से ऐसी सामंजस्य की अवस्था उत्पन्न होती है जिसमें प्रत्येक व्यक्ति अपना अधिक से अधिक हित कर सकता है और इसके साथ ही सब का सामान्य हित भी बना रहता है।

एक समय ऐसा था जब कि इस सिद्धान्त का समाज पर बड़ा गहरा प्रभाव था। इङ्गलैण्ड में इसने अनेक आर्थिक प्रतिबन्ध दूर हो गये जो सामन्त शाही के समय से चल आ रहे थे और इस प्रकार वाणिज्य-व्यापार में प्रगति हुई। उदाहरणार्थ, श्रम का नियमन करनेवाले कानून और मजदूरों के स्वतन्त्र रीति से सगठन करने पर प्रतिबन्ध लगानेवाले नियम तथा नाविक नियम एवं अन्न नियम रद्द कर दिये गये। अठारहवीं शताब्दी के अन्त में तथा उन्नीसवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में आर्थिक व्यक्तिवाद ने बहुत अच्छी प्रगति की। परन्तु आर्थिक शक्तियों के अनियन्त्रित कार्यकलाप के दोष उन्नीसवीं शताब्दी में प्रकट होने लगे और एक नवीन आर्थिक नीति की आवश्यकता प्रकट होने लगी। इस नीति-परिवर्तन में आदर्शवाद और समाजवाद ने बड़ी सहायता की।

(३) वैज्ञानिक तर्क—

व्यक्तिवादी यह दिखलाने का प्रयत्न करते हैं कि उनका सिद्धान्त विकास के सिद्धान्त के अनुकूल है। जिस प्रकार वनस्पति तथा प्राणि-जगत में जीवन के लिये संघर्ष होता है उसी प्रकार मानव-जगत में भी व्यक्ति को अपने जीवन के लिये संघर्ष करना चाहिये। यदि वह योग्य है तो जीवित रहेगा और यदि अयोग्य है तो मिट जायगा। दुर्बल और अयोग्य व्यक्तियों के लिये यह कार्य भूमि नहीं है। अतः व्यक्तियों के सुख के हेतु समाज के विकास मार्ग के हितों पर कुठाराघात नहीं करना चाहिये। व्यक्तिगत मामलों में यदि कुछ कठिनाइयाँ भी हों तो उनकी कोई चिन्ता नहीं यदि उससे सम्पूर्ण समाज का लाभ होता हो। "इसमें बड़ी निर्दयता दिखाई देती है कि अनाथों और विधवाओं को अपने जीवन मरण के संग्राम में असहाय छोड़ दिया जाय परन्तु यदि इस पर पृथक रूप से विचार न करके मानवता के सार्वभौम हितों की दृष्टि से विचार किया जाये तो इस निर्दयता के अन्तराल में छिपी परोपकार की प्रवृत्ति देख पड़ेगी।" इन शब्दों में स्पेंसर ने अपने विचार प्रकट किये हैं। व्यक्तिवाद के इस महान उपासक का यह विचार था कि गरीबों एवं पीड़ितों को राज्य या शासन की ओर से सहायता देना समस्त प्राणि विज्ञान के नियमों के विपरीत है। सरकारी हस्तक्षेप दुर्बल तथा अयोग्य व्यक्तियों को सहायता देकर कृत्रिम रूप से उन्हें बनाये रखने के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। यह उस सिद्धान्त के विपरीत है जिसके अनुसार केवल योग्यतम व्यक्तियों को ही जीवित रहने का अधिकार है। समाज की प्रगति का यह तकाजा है कि जो जीवन संग्राम में पीछे रह जाते हैं, उनका नाश हो जाना चाहिये। मानव प्रगति का नियम है—"स्वतन्त्रता, असमता और योग्यतम की विजय।" राज्य के हस्तक्षेप तथा स्वतन्त्रता के अभाव

से समता स्थापित होती है और अयोग्य जीवित रहते हैं जिससे समाज की अधोगति होती है और केवल अयोग्य व्यक्तियों का हित होता है।

(४) अनुभव का तर्क—

व्यक्तिवादी विचारक इतिहास के आधार पर भी अपने सिद्धान्त की पुष्टि करता है। वह आसानी के साथ अनेक उदाहरण देकर यह सिद्ध करता है कि जहाँ सरकार ने खाद्य पदार्थों का मूल्य निर्धारित किया, मजदूरी का नियमन किया, किन्हीं वस्तुओं के आयात अथवा निर्यात को प्रोत्साहन दिया या रोका वहाँ इस प्रकार के हस्तक्षेप से हानि ही हुई है। इस प्रकार के प्रतिबन्धों की असफलता से यह स्पष्ट है कि सरकार की ओर से इन कार्यों में हस्तक्षेप न करना ही बुद्धिमानी है। यह तथ्य कि इनमें से अधिकांश नियमों को बाद में रद्द करना पड़ा, इस बात का प्रमाण है कि उनका निर्माण ही नहीं करना चाहिये था।

(५) राज्य की अयोग्यता का तर्क—

व्यक्तिवादी का यह भी एक तर्क है कि राज्य इस योग्य नहीं है कि वह समाज के आर्थिक जीवन की व्यवस्था कर सके। जिस प्रकार फेफड़ा भोजन को पचाने का काम नहीं कर सकता और आमाशय रक्त-संचार का काम नहीं कर सकता उसी प्रकार राज्य औद्योगिक कार्यों का संचालन नहीं कर सकता। शासन समाज के विविध भागों में सामंजस्य रखने का माध्यम है, निर्माण का साधन नहीं है। वाणिज्य तथा उद्योगों के संचालक के रूप में राज्य अवश्य ही अयोग्य सिद्ध होगा। अपने जटिल संगठन के कारण वह इस कार्य के अयोग्य है। आर्थिक क्षेत्र में अधिकांश कार्य जब राज्य द्वारा किये जायेंगे तो वे अवश्य ही उन कामों की अपेक्षा खराब ढंग से किये जायेंगे जो ऐसे व्यक्तियों द्वारा किये जाते हैं जिनकी उनमें रुचि होती है। व्यक्ति अपनी आवश्यकताओं को स्वयं सबसे अधिक अच्छी तरह से समझता है और वह स्वयं राज्य की अपेक्षा उनकी पूर्ति अधिक उत्तमता के साथ कर सकता है।

इस प्रकार व्यक्तिवादी जनता के आर्थिक मामलों में सरकारी हस्तक्षेप का विरोध इसलिये करता है कि उसे यह विश्वास है कि यह अवांछनीय है। गैंकी ने हस्तक्षेप से जो हानियाँ हैं उनके सम्बन्ध में लिखा है कि "इससे व्यक्तिगत उद्योग दुर्बल होता है, दानशीलता भी नष्ट हो जाती है, व्यक्तिगत दायित्व की भावना कम होती है, स्वातन्त्र्य प्रेम में भी कमी हो जाती है, राज्य के कर्मचारियों की संख्या बढ़ जाती है जो व्यक्ति के जीवन के सभी कार्यों का

नियमन करते है, और समाज की स्थिति ऐसी हो जाती है, जिसमे बहुत बड़ी सख्या मे लोग सरकारी दान या सहायता के आश्रित हो जाते हैं। ये सब बातें स्वावलम्बन, स्वातन्त्र्य, निश्चय तथा निर्णयबुद्धि एवं चरित्र पर प्रभाव डाले बिना नही रह सकतीं। इससे जनता पर करो का अत्यधिक भार हो जाता है जो बढ़ते-बढ़ते यहाँ तक पहुँच सकता है कि उससे राष्ट्र के विनष्ट होने की नौबत आ सकती है।'

व्यक्तिवाद का मूल्यांकन—

जो सिद्धान्त संसार मे एक लम्बी अवधि तक सभ्य राष्ट्रो की सरकारों का समर्थन प्राप्त करता रहा और एक शताब्दी तक सुप्रसिद्ध विचारको द्वारा जिसे समर्थन मिलता रहा, उसमे नि सन्देह कुछ ऐसे तत्त्व होने चाहिये जो सच्चे तथा मूल्यवान है। व्यक्तिवाद का यह मुख्य मन्तव्य कि व्यक्ति तथा समाज व्यक्तिगत स्वतन्त्रता और निर्बाध प्रतियोगिता की प्रणाली के अन्तर्गत अधिक समृद्धि प्राप्त करते हैं और अतिशय सरकारी हस्तक्षेप व्यापार तथा उद्योग के लिये हानिप्रद है, वास्तव मे सत्य है। राज्य की ओर से प्रत्येक व्यक्ति के मामलो मे हस्तक्षेप की नीति की अपेक्षा हस्तक्षेप न करने की सामान्य नीति सही अच्छी है। यह भी निर्विवाद है कि शासन पर निर्भरता यदि अतिशय सीमा तक पहुँच गई तो इससे स्वावलम्बन तथा प्रारम्भक शक्ति का ह्रास हो जायगा। परन्तु व्यक्तिवादी स्वतन्त्र प्रतियोगिता के लाभो को बहुत बढाकर दिखलाता है और राज्य द्वारा वाणिज्य तथा उद्योगो के बुद्धिमत्तापूर्वक नियमन के जो लाभ हैं, उन्हे कम करके दिखलाता है। हस्तक्षेप न करने के सिद्धान्त मे सब लाभ ही लाभ हैं, ऐसी बात नही है और न हस्तक्षेप की नीति मे सब हानि ही हानि है। जैसे-जैसे सभ्यता की प्रगति होती है और समाज अधिकाधिक जटिल एव अन्योन्याश्रित होता जाता है और जैसे-जैसे व्यक्ति के लिये समाज के दूसरे व्यक्तियो पर प्रभाव डाले बिना कोई काम करना कम से कम सम्भव होता जाता है, वैसे ही वैसे आर्थिक जीवन पर राज्य के नियन्त्रण की आवश्यकता भी बढती जाती है। वर्तमान स्थिति मे यह सर्वथा असम्भव है कि राज्य के कार्यों को केवल उस निषेधात्मक तथा दमनकारी क्षेत्र तक ही सीमित रहने दिया जाय जिसका निर्देश स्पेन्सर ने किया है। उसका कार्य-क्षेत्र जितना व्यक्तिवादी मानने के लिये तैयार है उससे कही अधिक विस्तृत है।

राज्य को केवल दण्ड ही नही देना चाहिए, उसे जनता के आर्थिक, नैतिक तथा बौद्धिक हितो की अभिवृद्धि भी करनी चाहिए। राज्य को केवल 'पुलिस

राज्य' ही नही वरन् कल्याणकारी राज्य (Welfare State) भी होना चाहिये। विल्सन ने कहा है कि 'सरकार द्वारा औद्योगिक जीवन का नियमन, विशुद्ध वस्तुओं के उपलब्ध होने की व्यवस्था, श्रमजीवियों की रक्षा की व्यवस्था प्राकृतिक साधनों पर सरकार का स्वाम्य, यातायात, प्रकाश, जल, गैस, बिजली आदि आवश्यक सेवाओं की सरकार की ओर से व्यवस्था, इन सब बातों से स्पष्ट होता है कि व्यक्तिवाद का एक नया रूप या आंशिक रूप में विकसित समष्टिवाद (Collectivism) उत्पन्न हो चुका है।'*

बार्कर के भी ऐसे ही विचार हैं। उसे व्यक्तिवाद तथा समष्टिवाद में भेद केवल शाब्दिक मालूम होता है, यथार्थ नहीं।† उसका कथन है कि यदि व्यक्तिवाद से हमारा आशय व्यक्तियों के अधिकारों में विश्वास है और यदि समष्टिवाद से हमारा तात्पर्य इन्हीं अधिकारों की पूर्ति के लिये शासन द्वारा प्रस्तुत सामूहिक सेवा में विश्वास है तो हमें इन दोनों में कोई विरोध नहीं, वरन् आवश्यक सम्बन्ध दृष्टिगोचर होगा। बेन्थम तथा उसके अनुयायियों द्वारा प्रभावित व्यक्तिवाद के युग तथा १८७० से आगे संरक्षण नीति से प्रभावित समष्टिवाद के युग में भेद किया जा सकता है और किया भी गया है परन्तु वह केवल अध्ययन का भेद है और उसमें वर्गीय पक्षपात दिखाई देता है। १८७० के बाद कुछ वर्ग व्यक्तिगत अधिकारों की हानि से दुःखी थे, जब कि बहुत से लोग अधिकारों में वृद्धि का अनुभव करने लगे। सामान्य रूप से पूरी उन्नीसवीं शताब्दी एक ही प्रक्रिया की—व्यक्तिगत अधिकारों के विस्तार की अर्थात् व्यक्तिवाद के विस्तार की—शताब्दी है, परन्तु वह एक ऐसी प्रक्रिया है जिसमें साथ ही साथ उन अधिकारों के हित में शासन की सेवाओं का अर्थात् समष्टिवाद का विस्तार होता रहा है, हालांकि वास्तव में यह विस्तार व्यक्तिवाद के नाम से कहे जानेवाले व्यक्तिगत अधिकारों के विस्तार का परिणाम ही है। प्रत्येक व्यक्ति के विकास के लिये आवश्यक अवस्थाएँ वैसे ही इच्छा करने मात्र से उत्पन्न नहीं होतीं। उनके लिये सामूहिक प्रयत्न भी आवश्यक है और ऐसा प्रयत्न राज्य ही कर सकता है। जो राज्य व्यक्ति के गुणों का आदर करता है वह हस्तक्षेप से दूर रहनेवाला राज्य नहीं है, वह ऐसा राज्य है जो व्यक्ति के पीछे-पीछे चलता है और निरन्तर सेवा करता है। व्यक्तित्व के पक्ष में तर्क करना ऐसे व्यक्ति के

---

* Wilson Elements of Modern Politics p 542

† The current antithesis between collectivism and individualism is verbal rather than real (Barker Principles of Social and Political Theory p 268)

पक्ष में तर्क करना नहीं है जिसकी कोई पूछ ही नहीं करता। वास्तव में बात उल्टी है, वह सामान्य कानूनी व्यवस्था के पक्ष में और सामूहिक सेवा की समग्र व्यवस्था के पक्ष में, जिसकी व्यक्तित्व के विकास के लिये आवश्यकता है, तर्क करता है। वह उसके लिये आवश्यक अधिकारों के पक्ष में, अधिकार-व्यवस्था के पक्ष में और उन अधिकारों की उपलब्धि कराने के लिये राज्य की सेवा के पक्ष में तर्क करता है। संक्षेप में, बार्कर के अनुसार, समष्टिवाद व्यक्तिवाद का परिणाम है।*

व्यक्तिवाद की गलत धारणाएँ—

व्यक्तिवादियों ने राज्य की उत्पत्ति तथा प्रकृति, स्वतन्त्रता की प्रकृति तथा समाज और उसके सदस्यों के पारस्परिक सम्बन्धों के विषय में जो धारणाएं बना रखी हैं उनके कारण वे इस कथन के सत्य को समझ नहीं सकते। हम नीचे बतलायेंगे कि ये धारणाएँ असत्य हैं और इस प्रकार व्यक्तिवाद का आधार ही निर्बल है।

१—सबसे प्रथम, यह विचार सत्य नहीं है कि राज्य का अस्तित्व इसलिये है कि समाज में अपराधों का अस्तित्व है। यह मानना गलत है कि राज्य का जन्म केवल मनुष्य की स्वार्थमयी एवं अपराधजनक प्रवृत्तियों पर रोक लगाने के लिये ही हुआ है। मनुष्य पूर्णरूप से अहंवादी ही नहीं है, उसकी समस्त प्रवृत्तियां केवल आक्रमण की ओर ही झुकी हुई नहीं हैं। प्रेम, सहानुभूति, बलिदान की क्षमता तथा सहकारिता की प्रवृत्ति मानव प्रकृति के मौलिक तत्व हैं। अरस्तू ने बहुत पहले अपना जो विचार प्रकट किया था कि राज्य का अस्तित्व केवल जीवन के लिये हुआ और वह श्रेष्ठ जीवन के लिये कायम रहता है, व्यक्तिवादियों की धारणा की अपेक्षा अधिक सत्य है। राज्य ने सभ्यता एवं संस्कृति की प्रगति में बड़ी सहायता की है यह बात तो इतिहास से भी प्रमाणित है। इस प्रकार राज्य की उत्पत्ति की ऐसी कल्पना जिस पर व्यक्तिवाद का सिद्धान्त स्थिर है, गलत है।

२—दूसरे, व्यक्तिवादी विचारक राज्य के कार्य-क्षेत्र में किसी भी प्रकार के विस्तार के विरुद्ध हैं क्योंकि उनकी यह धारणा है कि प्रत्येक ऐसे विस्तार से व्यक्ति की स्वतन्त्रता के क्षेत्र में उतनी ही कमी पड़ जाती है। यह विचार

* Barker Principles of Social and Political Theory pp 269 270

इस कल्पना के आधार पर है कि राज्य की सत्ता और व्यक्ति की स्वतन्त्रता ये दोना परस्पर विरोधी हैं और राज्य जो कानून बनाता है, उससे व्यक्ति की स्वतन्त्रता का अतिक्रमण होता है। इससे यह परिणाम निकाला जाता है कि शासन जितना ही अधिक होगा हमारी स्वतन्त्रता उतनी ही कम होगी। यह एक महान् भूल है। राज्य के नियमो तथा उसकी सत्ता और व्यक्ति की स्वतन्त्रता मे कोई विरोध नही है। क़ानून वास्तव म हम पर प्रतिबन्ध लगाता है परन्तु प्रत्येक प्रतिबन्ध आवश्यक रूप से हमारी स्वतन्त्रता पर प्रतिबन्ध नही होता। प्रत्यक व्यक्ति नियमित रूप से स्वतन्त्रता का उपभोग कर सके इसके लिये सबलो पर कुछ प्रतिबन्ध लगाना पडता है, जिससे वे मनमाने ढग से काम न कर सकें। स्वतन्त्रता की यह कल्पना सवथा गलत है कि उसम मर्यादा का सवथा अभाव होता है। सच्ची स्वतन्त्रता सही बात का चुनने और ठीक काय करने मे है। इस प्रकार की स्वतन्त्रता राज्य म कानून द्वारा ही सम्भव है। व्यक्तिवादी का यह कथन सत्य है कि स्वतन्त्रता के अभाव म चरित्र का विकास नही हो सकता, दमन का वातावरण उसके प्रतिकूल है। परन्तु वह यह भूल जाता है कि अनुशासन और मर्यादा भी समान रूप से आवश्यक हैं। यदि हम एक बालक को बिना नियन्त्रण के छोड दें, तो उसका परिणाम् भयानक होगा। व्यक्तिवादी का यह कथन भी अत्यन्त अतिशयोक्तिपूर्ण है कि समस्त सरकारी नियमन चरित्र तथा प्रारम्भक शक्ति का ह्रास कर देता है। यह सत्य नही है कि शासन सत्ता का प्रत्यक विस्तार व्यक्ति को दुबल तथा कम स्वावलम्बी बनाता है। यदि उद्योग एव वाणिज्य पर बुद्धिमत्ता के साथ मर्यादित रूप म राज्य का नियन्त्रण हो तो वह दु ख-दायी नही हो सकता।

३—तीसरे, मनुष्य का स्वार्थी तथा अहवादी समझ कर व्यक्तिवाद समाज की प्रकृति तथा व्यक्ति के साथ उसके सम्बन्ध को गलत रूप मे देखता है। वह समाज को ऐसी इकाइयो का एक समूह मात्र मानता है, जो परस्पर प्रतिद्वन्द्वी हैं और जिनको परस्पर बाँधनेवाला कोई आन्तरिक बन्धन नही है। व्यक्ति का उस समुदाय से भिन्न समझा जाता है जिसका वह सदस्य है और उसका कल्याण एव हित उसके साथी नागरिको के हितो से भिन्न समझा जाता है। समुदाय के महत्त्व को गिरा कर व्यक्ति के महत्त्व पर अत्यधिक जोर देना और राज्य द्वारा नियमन के प्रति घृणा, इस प्रकार के विचार के स्वाभाविक परिणाम हैं। परन्तु यह विचार गलत है, यह

समाज के सामुदायिक जीवन के मूल पर ही कुठाराघात करता है। अपनी प्रकृति एवं आवश्यकता के कारण मानव एक सामाजिक प्राणी है। उसका जन्म समाज में होता है, वह समाज में पोषण पाता है और उसी में उसका अन्त होता है। अपने अस्तित्व और विकास के लिये वह समाज पर निर्भर रहता है। यदि उसका समाज के जीवन-दायक एवं जीवनधारी प्रभावों से सम्बन्ध विच्छेद कर दिया जाय तो वह गतिहीन हो जायगा और अन्त में मृत्यु को प्राप्त होगा। समाज से विलग वह एक अमूर्त भाव मात्र है, जिसका न कोई महत्व है और न मूल्य ही।* समाज का सदस्य होने के कारण ही वह मानव बनता है। यदि व्यक्ति जो कुछ वह है और बन सकता है उसके लिये समाज पर निर्भर है, तो सामाजिक कल्याण के प्रति वह उदासीन नहीं रह सकता। उसका हित समाज के हित से अविच्छेद्य रूप से जुड़ा हुआ है। चूँकि राज्य सामाजिक कल्याण का संरक्षक है, अतः उन सभी विषयों में जिनका सब से सम्बन्ध है राज्य को व्यक्तियों के कार्यों का नियमन करने का अधिकार होना चाहिये। राज्य द्वारा नियन्त्रण तथा नियमन की आवश्यकता एवं महत्व को कम करने का प्रयत्न गलत है।†

४—अन्त में, व्यक्तिवाद की यह मान्यता भी केवल एक सीमित अर्थ में ही सत्य है कि प्रत्येक व्यक्ति अपने हितों का सवश्रेष्ठ निर्णायक है और यदि उसे स्वतन्त्र छोड़ दिया जाय तो वह अपने हितों की सर्वश्रेष्ठ ढङ्ग से सिद्धि कर सकेगा। व्यक्ति की अपेक्षा समाज उसकी बौद्धिक और नैतिक, यहाँ तक कि उसकी शारीरिक आवश्यकताओं का भी अधिक श्रेष्ठ निर्णायक है। वह व्यक्तियों की स्वार्थपरता तथा उनके अज्ञान का प्रतिकार कर

* Apart from his surroundings and relationships the individual is a mere abstraction a logical ghost a metaphorical spectator a mere negation (Ritchi Principles of State Interference p 11)

† 'The higher the state of civilisation the more completely do the actions of one member of the social body influence all the rest, and the less possible is it for any one man to do a wrong without interfering more or less with the freedom of all his fellow-citizens So that even upon the narrowest view of the functions of the state it must be admitted to have wider powers than the advocates of the police theory are disposed to admit. (Huxley quoted by Garner Political Science and Government p 426)

सकता है। यह स्पष्ट रूप से अवाछनीय है कि सदैव व्यक्तियो को ही यह निर्णय करने का अधिकार हो कि वह कैसी शिक्षा प्राप्त करे अथवा उसे यह चुनने का अधिकार हो कि वह सस्ता तथा अस्वास्थ्यप्रद भोजन खायगा या नहीं। अस्वास्थ्यप्रद मकान मे रहने मे जो खतरे है उनमे व्यक्ति की रक्षा करने, अशुद्ध भोजन खाने तथा अशुद्ध जल पीने से उसे रोकने आदि की राज्य मे अधिक सामर्थ्य है। क्योकि एक व्यक्ति पर इस बात मे विश्वास नहीं किया जा सकता कि वह अपनी वास्तविक आवश्यकताओ को भली-भाँति समझता है तथा वह सदा अपने सच्चे हितो के अनुसार ही कार्य करेगा, राज्य को हस्तक्षेप करना पडता है और उसकी उन खतरो से रक्षा करनी पडती है, जिनका उसे ज्ञान नही होता। इस प्रकार अधिकाश राज्य उन स्थितियो का नियमन करना आवश्यक समझते है जिनमे सामाजिक उपयोगिता के कुछ व्यवसाय होते हैं। वे चिकित्सा तथा वकालत के व्यवसाय के लिये न्यूनतम योग्यताएँ निर्धारित करते हैं और उन व्यवसायो को वेही लोग कर सकते हैं जिनमे निर्धारित योग्यताएँ होती हैं। वे कारखाना-कानून, खान कानून, सफाई आदि-सम्बन्धी कानून बनाते हैं जिनका उद्देश्य व्यक्तियो की स्वय उनके द्वारा किये हुए कामो से उत्पन्न खतरो से रक्षा करना ही है। इन कार्यो मे व्यक्ति की स्वतन्त्रता पर प्रतिबन्ध माननेवाला सिद्धान्त गलत है।

व्यक्तिवाद की मूल मान्यताएँ ही गलत नहीं हैं वरन् जो तर्क उसके समर्थन मे प्रस्तुत किये गये हैं, वे भी सत्य नही हैं। यह ऊपर दिखलाया जा चुका है कि समस्त सरकारी नियमनो का व्यक्ति के चरित्र-विकास पर प्रतिकूल प्रभाव नही पडता। अब तो यह और भी स्पष्ट होता जा रहा है कि राज्य के नियन्त्रण के क्षेत्र मे विस्तार किये बिना यह आशा नही की जा सकती कि समाज के बहुसख्यक लोग अपना स्वतन्त्र रूप से विकास कर सकेंगे। इस प्रकार व्यक्तिवादियो के नैतिक तर्क से हमे कोई विशेष सहायता नही मिलती। इसी प्रकार आर्थिक तर्क से भी हम कोई निश्चित निर्णय नही कर सकते। स्वतन्त्र प्रतियोगिता मे भलाई ही भलाई होती हो ऐसा नही है। इससे उन लोगो को लाभ भले ही हो जो आर्थिक दृष्टि से समृद्ध हैं परन्तु गरीबो के लिये तो निश्चय यह एक अभिशाप ही है। इसमे बडे प्रतियोगी छोटे प्रतियोगियो का नाश करते हैं। स्वतन्त्र प्रतियोगिता के परिणाम उसी समय ठीक निकल सकते है जब कि समाज मे आर्थिक समता हो। उसके अभाव मे प्रतियोगिता नाममात्र को स्वतन्त्र होती है और उसमे गरीबो का शोषण ही होता है, इससे बर्बादी ही अधिक

होती है। इसमे "भौतिकवाद, बेईमानी एव अन्याय बढते हैं तथा नैतिक चरित्र का सामान्य स्तर नीचा होता है।" औद्योगिक क्रान्ति के पूर्व काल म तथाकथित इकरार की स्वतन्त्रता (Freedom of Contract) का अर्थ था मजदूरों के लिये अल्प वेतन, अधिक घण्टो तक काम, शरीर की कुण्ठित वृद्धि और निम्नतम जीवन-स्तर। आर्थिक शक्तियो के खुल कर मैदान में कभी कभी बडे अवाछनीय परिणाम निकलते हैं। आर्थिक मामलो में हस्तक्षेप न करने की नीति वर्तमान समाज की आवश्यकताओ के अनुकूल नही है। वैज्ञानिक तर्क के सम्बन्ध मे जितना कम कहा जाय, उतना ही अच्छा है। यह मनुष्य के नैतिक पक्ष की सर्वथा उपेक्षा करता है। पशु जगत म "योग्यतम की विजय का सिद्धान्त" जिस प्रकार लागू है, उसी प्रकार उसे मानव ससार म लागू नही किया जा सकता।* मानव-जगत मे वे ही जीवित रहते हैं जो नैतिक दृष्टि से सर्वश्रेष्ठ हैं, भौतिक दृष्टि से योग्यतम नही। प्राणि विज्ञान सम्बन्धी तर्क का प्रयोग शासन द्वारा व्यापार एव वाणिज्य के नियमन के सम्बन्ध म जिस प्रकार किया जा सकता है, उसी प्रकार उसका प्रयोग रोगियो और गरीबों की सहायता के सम्बन्ध मे भी किया जा सकता है। जो सिद्धान्त अनाथो, रोगियो तथा गरीबों को राज्य द्वारा सहायता देने की निन्दा करता है, वह समझदार व्यक्तियों को घृणित मालूम होता है।

जो तर्क शासन की पिछली भूलो के आधार पर स्थिर है वह भी निरर्थक नही है। यदि अतीत मे किसी समय उद्योग तथा वाणिज्य के सम्बन्ध मे सरकारी हस्तक्षेप किसी मामले म अनुचित रहा तो इसका यह अर्थ नहीं होता कि भविष्य मे हर मामले मे ऐसा ही होगा। यदि कुछ उदाहरणो म खाद्य पदार्थों का मूल्य नियन्त्रण तथा पण्यो का आयात निर्यात प्रतिबन्ध समाज के लिये हानिप्रद सिद्ध हुआ, तो इससे यह परिणाम नही निकालना चाहिये कि राज्य को कारखाना कानून तथा सफाई आदि के कानून नहीं बनाना चाहिये। पिछले कुछ वर्षों के अनुभव म प्रमाणित होता है कि सरकार बडे पैमाने पर आर्थिक कार्य भी बडी कुशलता से कर सकती है, उदाहरणार्थ, डाक तथा रेलवे का सचालन। रूस तथा इङ्गलैण्ड म (मजदूर दल की सरकार के अधीन) जो कुछ हो रहा है उससे स्पष्ट प्रकट होता है कि राज्य उद्योगो का नियन्त्रण

* 'Spencer made the fatal mistake which many continue to make of transferring concepts that are appropriate to one science to another where the phenomena are quite different' (Hallowell Main Currents in Modern Political Thought)

और प्रबन्ध बड़ी कुशलता तथा सफलता के साथ कर सकते है। अनुभव के बढ़ने से राज्यो की इन क्षेत्रो मे कार्य प्रणाली और भी अच्छी हो जायगी। इस सम्बन्ध मे यह निर्देश करना अप्रासगिक नही होगा कि व्यक्तिगत उद्योग उन दोषो से मुक्त नही है, जो उद्योगो के सरकारी नियन्त्रण पर आरोपित किये जाते है। अन्तर केवल इतना ही है कि "राज्य एक काच के भवन मे रहता है, हम यह देखते हैं कि वह क्या करने की चेष्टा करता है और उसकी सभी असफलताएँ बढा-चढाकर हमारे सामने रखी जाती है। परन्तु व्यक्तिगत व्यवसाय एव उद्योग लोहे और सीमेंट की मजबूत इमारतो म रहते हं। वे क्या करते हैं, उनके विषय म जनता कम जानती है। जब उनकी बुराइया अधिक भयङ्कर और स्पष्ट हो जाती है तभी हम उनके विषय मे सुनते है।

अन्त मे, इस तर्क के उत्तर मे कि राज्य उद्योगो की व्यवस्था करने म अयोग्य है, यह कहा जा सकता है कि इसम सत्याश है। सरकार द्वारा उद्योगो का प्रबन्ध उन कारणो से जो 'लाल फीते' मे अनिवार्य है, अवश्य ही दोषपूर्ण होगा। व्यवसाय के सरकार द्वारा सचालन म व्यक्तिगत लाभ की भावना का अभाव भी सफलता के मार्ग मे बाधक होता है और इसके साथ ही काम मे साधारण आलस्य तथा उत्पादन के उन्नत ढङ्गो के प्रयोग म प्रोत्साहन की कमी भी अनिवार्य है। परन्तु जो व्यक्ति राज्य द्वारा समाज के आर्थिक जीवन के समाज के हित मे नियमन एव नियन्त्रण के अधिकार का समर्थन करते हैं वे इन तर्कों को नही सुनते। समाजवादी तो उन पर बिल्कुल ध्यान नही देते।

उपर्युक्त बातो से यह स्पष्ट है कि व्यक्तिवाद का समर्थन नही किया जा सकता। इसका आधार गलत मान्यताओ पर है और उसके समर्थन म जो तर्क किये गये है, वे दुर्बल है। यह सिद्धान्त वर्तमान औद्योगिक युग की आवश्यकताओ की पूर्ति नही कर सकता। इसके अतिरिक्त इसका पूँजीवाद के साथ गठबन्धन होने के कारण यह उन आक्षेपो से नही बच सकता जो पूँजीवाद के विरुद्ध किये जाते है। समाजवादी इस सिद्धान्त को इसलिये बुरा बताते हैं कि यह आर्थिक न्याय की उनकी कल्पना के विपरीत है क्योकि इसके अन्तर्गत व्यक्ति के काम और उसके पुरस्कार मे कोई सगति नही है। हम यह

* 'The state lives in a glasshouse we see what it tries to do, and all its failures partial or total are made the most of But private enterprise is sheltered under good opaque bricks and mortar The public rarely knows what it tries to do and only hears of its failures when they are gross and patent to all the world (Huxley quoted by Garner op cit p 470)

दूसरा वर्ग उन बहुसंख्यक श्रमजीवियों का रहा है जो अपने श्रम से कच्चे माल को (जो प्रथम वर्ग की सम्पत्ति होती है) तयार माल में परिणत करते हैं। इन दोनों वर्गों के हित सदैव एक दूसरे के विरोधी रहे हैं। पहला वर्ग—पूँजीपति वर्ग—अपने लाभ के लिये दूसरे वर्ग—मजदूरों—का शोषण करता है। मजदूर उस सम्पत्ति के बड़े अंश से वंचित कर दिये जाते हैं जिसका उत्पादन करने में वे सहायता करते हैं और उन्हें बाध्य होकर केवल जीवित रहने योग्य मजदूरी पर ही रहना पड़ता है। उत्पादन के साधनों के स्वामी समाज के केवल आर्थिक जीवन का ही नियन्त्रण नहीं करते वरन् सामाजिक, कानूनी और धार्मिक संस्थाओं को भी अपने स्वार्थों की पूर्ति के उपयुक्त बना लेते हैं। वे जिस व्यवस्था को जीवित रखते हैं उससे वे ही सर्वाधिक लाभ उठाते हैं। श्रमजीवियों के वर्ग पर उस सामाजिक तथा राजनीतिक व्यवस्था का बड़ा हानिकर प्रभाव पड़ता है और वह उस बदलने का प्रयत्न करता है। इन दोनों वर्गों के बीच में सत्ता के लिये जो संघर्ष होता है उसके द्वारा सामाजिक परिवर्तन होता है। भूमि के स्वामी सामन्ती सरदारों तथा मध्यम वर्ग में, जिसका सामन्ती समाज में ही पोषण हुआ था, होनेवाले संघर्ष ने ही सामन्तवाद का अन्त कर दिया। पूँजीपति वर्ग और क्रान्ति भावना से अनुप्रेरित सर्वहारा वर्ग (Proletariat) के बीच होनेवाला संघर्ष जिसका अस्तित्व वर्तमान औद्योगिक व्यवस्था द्वारा हुआ है, पूँजीवाद के ढांचे को निश्चल करके अन्त में नष्ट कर देगा। "साम्यवादी घोषणा पत्र' में मार्क्स और एंगेल्स ने इस वर्गयुद्ध के सिद्धान्त का वर्तमान् समाज के समस्त नियमों को समझने की कुञ्जी के रूप में प्रयोग किया है। इस घोषणा पत्र में पूँजीपति वर्ग (Bourgeoisie) तथा सर्वहारा वर्ग (Proletariat) के बीच १९वीं सदी के संघर्ष का सर्वोत्तम वर्णन है। उसमें केवल इस संघर्ष का ही वर्णन नहीं है वरन् क्रान्तिकारी सर्वहारा वर्ग के लिये एक कार्य क्रम की रूपरेखा भी प्रस्तुत की गई है और उन्हें पूँजीवादी वर्ग पर अन्तिम विजय का भी आश्वासन दिया गया है। इस संघर्ष की मोटी रूप रेखा का, जिसका इस घोषणा पत्र में वर्णन है, यहाँ उल्लेख किया जायगा।

अतिरिक्त मूल्य का सिद्धान्त—

इसके पहले हम पूँजीपति और सर्वहारा वर्ग के संघर्ष के मूल कारण पर विचार करना चाहिये। मार्क्स के अनुसार इस युग में संघर्ष का कारण अतिरिक्त मूल्य है जिसे पूँजीपति हड़प लेता है और जिसके द्वारा श्रमिक

का शोषण करता है। उस युग के अन्य अर्थशास्त्रियों की भांति मार्क्स का भी मत था कि मूल्य श्रम से उत्पन्न होता है। किसी वस्तु का मूल्य उसके उत्पादन के लिये आवश्यक सामाजिक दृष्टि से उपयोगी श्रम शक्ति पर निभर है। जिस वस्तु के उत्पादन म जितना अधिक सामाजिक दृष्टि से उपयोगी श्रम लगगा उतना ही अधिक उसका मूल्य होगा। किन्तु मूल्य की उत्पत्ति अकेले श्रम से ही नहीं हो सकती। उसके लिये कच्चा माल औजार आदि भी आवश्यक होते हैं। समष्टि रूप से इन सब वस्तुओं को पूँजी कहते है। मार्क्स का कथन है कि पूँजी श्रम से भिन्न नहीं है, वह केवल एकत्रित श्रम है। श्रम द्वारा उत्पन्न मूल्य में से जितना भाग बचा कर उत्पादन म लगा दिया जाता है वही पूँजी है। श्रम तो श्रमिक करता है परन्तु पूँजीपति श्रमिक को उसके श्रम का पूरा पुरस्कार न देकर उसके श्रम के बहुत से भाग द्वारा उत्पन्न मूल्य को स्वयं हड़प लेता है। इसी से पूँजी बनती है। यह सिद्धान्त मूल्य का श्रम सिद्धान्त (Labour Theory of Value) कहलाता है। इसके आधार पर उसने अतिरिक्त मूल्य के सिद्धान्त (Theory of Surplus Value) का निरूपण किया। पूँजीपति श्रमिक को उतना ही पारिश्रमिक देता है जितना उसकी जीविका मात्र के लिये पर्याप्त होता है अर्थात् जितने से श्रमिक जीवित मात्र रह सकता है (Subsistence Wage Theory)। परन्तु वह श्रमिक से उसके पारिश्रमिक के बदले उचित रूप म जितने समय तक काम लेना चाहिये उससे बहुत अधिक समय काम कराता है और उसके लिये श्रमिक को कुछ नहीं मिलता। इस अतिरिक्त समय म किये हुए श्रम से जो मूल्य उत्पन्न होता है वह अतिरिक्त मूल्य (Surplus Value) है जिसका अधिकारी तो श्रमिक है परन्तु जिसे पूँजीपति हड़प लेता है। इस प्रकार पूँजीपति श्रमिकों का शोषण करते हैं। इस शोषण के कारण श्रमिकों में असन्तोष होता है। यह पूँजीवादी व्यवस्था का आन्तरिक विरोध (Inner contradiction) है जिसके द्वारा द्वन्द्वात्मक विकास की प्रक्रिया आगे बढ़ती है।

इस व्यवस्था म एक दूसरा आन्तरिक विरोध उत्पादन तथा वितरण की प्रणालियों म असंगति से उत्पन्न होता है। वास्तव मे उत्पादन की प्रक्रिया तो सामूहिक है जिसमें श्रमिक तथा समाज सभी भाग लेते हैं परन्तु वितरण की प्रक्रिया व्यक्तिवादी है, उत्पादन से उत्पन्न लाभ थोड़े से पूँजीपति ही प्राप्त करते हैं और सर्वसाधारण वर्ग का जीवन निर्वाह मात्र का या उसमें भी

कम मिलता है। इन आन्तरिक विरोधो के कारण समाज मे पूँजीपति और सवहारा वग के मध्य सघष होता है।

मावस ने साम्यवादी घोषणापत्र म बतलाया है कि वतमान युग म वग विरोध बहुत ही सरल हो गया है। हमारा समाज दो विशाल विरोधी वर्गों म विभक्त होता जा रहा है—पूँजीवादी वग तथा सवहारा वग। दोनो वग विकास की विविध अवस्थाओ म से गुजरते है। पूँजीपति वग उत्पादन के साधनो का विकास तथा बाजारो का विस्तार किये बिना जीवित नही रह सकता। पूँजीपतियो के उत्पादन के ढङ्ग का एक दूसरा लक्षण उसकी केन्द्रीयकरण की प्रवृत्ति है। ज्यो ज्यो व्यवसाय अधिकाधिक बढता जाता है, त्यो-त्यो ऐसे व्यक्तियो की सख्या कम होती जाती है जो कारोबार मे काफी पूँजी लगा सके। इस प्रकार बडे पूँजीपति छोट पूँजीपतियो को नष्ट कर देते ह। इसका परिणाम यह होता है कि पूँजी थोडे स बडे पूजीपतियो के हाथो म एकत्रित हो जाती है। पूँजीपतियो का वग छोटा हो जाता है और छोट पूँजीपति सवसाधारण की कोटि म पहुँच जात हैं।

पूँजीवादी उत्पादन स्वय ऐसी *स्थितियाँ उत्पन्न करता है जिनमे उसके* विनाश के बीज विद्यमान् होते हैं।* पूँजीवाद के गभ म उसके विनाश के बीज रहते है। उत्पादन के ढङ्ग म जो परिवतन होते है उनके कारण आगे चल कर उत्पादन मे लगे हुए विविध वर्गों के सम्बन्धो म परिवतन आवश्यक हो जाता है। उससे कभी-कभी अत्यधिक उत्पादन भी होता है, जो आधुनिक समाज का एक विशिष्ट लक्षण है। अत्यधिक उत्पादन की बुराइयाँ जनता की उपभोग शक्ति के उत्तरोत्तर क्षीण होते जाने से, जो पूँजीपतियो द्वारा श्रमिको के शोषण का अनिवाय परिणाम होता है, बढती जाती हैं। पूँजीवादी वग के लिये सबसे गम्भीर सकट सवहारा वग की ओर से पैदा होता है जिसका जन्म पूँजीवाद के विकास से होता है और जिसका विकास भी उसके साथ साथ होता चलता है। सर्वहारा वग समाज में अपनी निम्न और अधीन स्थिति से सन्तुष्ट नही रह सकता और वह लड कर अपनी स्थिति को ऊँचा उठाने का प्रयत्न करता है। सवप्रथम सघष व्यक्तिगत

---

* Capitalist production begets with the inexorability of a law of nature its own negation (Marx)

पूँजीपतियों तथा व्यक्तिगत मजदूरों के बीच होता है। परन्तु शीघ्र ही यह संघर्ष दोनों वर्गों के संघर्ष का रूप धारण कर लेता है। मजदूर अपना संगठन समुदायों के रूप में करने लगते हैं, जिन्हें मजदूर संघ (Trade Unions) कहते हैं और जिनका उद्देश्य मजदूरों के हितों की रक्षा तथा मजदूरों की अवस्थाओं में सुधार करने के लिये उद्योगपतियों को मजबूर करना होता है।

मजदूरों को अपने संगठन के कार्य में यातायात और संचार के साधनों से जिनकी वे अपने ही हित के लिये उत्तरोत्तर उन्नति करते रहते हैं, बड़ी सहायता मिलती है। इनके द्वारा देश के विभिन्न भागों में काम करनेवाले मजदूरों का सम्पर्क सरल हो जाता है। उनमें वर्गीय चेतना का विकास होता है और धीरे धीरे वे अपने एक राष्ट्रीय संगठन का निर्माण कर लेते हैं। इस प्रकार उनकी शक्ति निरन्तर बढ़ती रहती है।

क्रान्ति—पूँजीवाद का अनिवार्य विनाश—

सर्वहारा वर्ग की शक्ति में वृद्धि होने के कारण तथा पूँजीपतियों द्वारा उनके शोषण से निरन्तर बढ़ती जानेवाली उनकी गरीबी और दुर्दशा के कारण संघर्ष कटुतर होता जाता है और अन्त में क्रान्ति का रूप धारण कर लेता है जो पहले राष्ट्रीय होती है और बाद में अन्तर्राष्ट्रीय बन जाता है। सर्वहारा वर्ग उठ खड़ा होता है, बलपूर्वक पूँजीपतियों का विनाश कर देता है और उत्पादन के समस्त साधनों पर अपना अधिकार कर लेता है।

सर्वहारा वर्ग का अधिनायकतन्त्र—

किन्तु पूँजीपति वर्ग बिना घोर विरोध के अपनी सत्ता का त्याग नहीं कर सकता। उसकी सहायता करने के लिये राज्य की समस्त शक्ति होती है और उसके दमन यन्त्र की सहायता से वह श्रमिकों को नष्ट करने का प्रयत्न करेगा। इसलिये पूँजीपतियों का दमन करने के लिये और क्रान्ति के परिणामों को स्थायी बनाने के लिये सर्वहारा वर्ग राज्य पर अर्थात् समस्त शासन तन्त्र पर अधिकार करके अपना अधिनायकतन्त्र स्थापित कर लेगा।*

---

* In any and every serious revolution a long obstinate desperate resistance of the exploiters who for many years will yet enjoy great advantages of superior education discipline and military talent over the exploited, constitutes the rule Never will the exploiters submit to the decisions of the majority without making use of their advantages in a last desperate battle or in a series of battles (Lenin)

निजी पूँजी जब्त करली जायगी और उत्पादन के साधनो का राष्ट्रीयकरण कर लिया जायगा जिनका सचालन लाभ के लिये नही वरन् उपभोग की वस्तुएँ उत्पन्न करने के लिये किया जायगा। प्रत्येक व्यक्ति के लिये श्रम करना आवश्यक होगा और उसको श्रम के अनुसार पारिश्रमिक मिलेगा। इस प्रकार सर्वहारा वर्ग का अधिनायकतन्त्र धीरे धीरे एक ऐसे समाज का निर्माण कर देगा जिसमे सभी श्रम करनेवाले होगे और कोई भी बिना श्रम के भोजन प्राप्त नही कर सकेगा, अर्थात् एक वर्ग विहीन (Classless) समाज का निर्माण हो जायगा।

राज्य का शनैं शनैं लोप—

आरंभ मे और बाद मे भी दीर्घ काल तक सर्वहारा वर्ग के शासन को दमन का आश्रय लेना पडेगा क्योकि पूँजीपतियो की प्रतिक्रान्ति का डर बहुत समय तक बना रहेगा और सब लोगो को काम करने के लिये विवश करना पडेगा।* वर्ग विहीन समाज का निर्माण धीरे धीरे ही हो सकेगा परन्तु जब ऐसे समाज का निर्माण हो जायगा, सब लोग प्रसन्नतापूर्वक काम करने लगेगे और आवश्यकता की समस्त वस्तुऐं पर्याप्त मात्रा मे उत्पन्न होने लगेगी और किसी को किसी वस्तु की कमी नही रहेगी तब दमन की आवश्यकता नही रहेगी, राज्य, जो अपने स्वभाव से एक दमनकारी सस्था है, धीरे धीरे लुप्त हो जायगा और समाज वर्ग विहीन (classless) एव राज्य विहीन (Stateless) बन जायगा जिसमे प्रत्येक व्यक्ति अपनी सामर्थ्य भर काम करेगा और अपनी आवश्यकताओ के अनुसार प्राप्त करेगा।' और जिसमे सब के स्वतत्र विकास का आधार प्रत्येक का स्वतत्र विकास होगा।

समाजवाद तथा साम्यवाद—

क्रांति के उपरान्त, जैसा हम देख चुके है, सर्वहारा वर्ग अपना अधिनायक तन्त्र स्थापित करेगा और राज्य की समस्त शक्ति का प्रयोग करेगा। उसके अधिकाश काम राज्य की सत्ता द्वारा होगे। इसमे प्रत्येक व्यक्ति को सामर्थ्य भर काम करना पडेगा और उसके श्रम के अनुरूप उसे पारिश्रमिक मिलेगा। यह अवस्था जिसमे राज्य बना रहेगा समाजवाद की अवस्था

* The party which has triumphed in the revolution is necessarily compelled to maintain its rule by means of that fear with which its arms inspire the reactionaries (Engles)

होगी परन्तु जब राज्य की आवश्यकता नही रहेगी, सभी काम स्वेच्छापूर्ण सहयोग से होने लगेंगे और 'प्रत्येक व्यक्ति अपनी सामर्थ्य भर काम करेगा और अपनी आवश्यकताओ के अनुसार पारिश्रमिक प्राप्त करेगा'* तो वह अवस्था साम्यवाद की होगी ।

साम्यवादी सिद्धान्त—

ऊपर हमने कार्ल मार्क्स के सामाजिक दर्शन तथा मार्क्स और उसके मित्र एव सहयोगी ऐंगेल्स द्वारा रचित 'साम्यवादी घोषणापत्र' की रूप-रेखा का चित्रण किया है। साम्यवाद इन्ही पर आधारित है। इनमे निहित मार्क्स की राज्य सम्बन्धी एक धारणा है जिसके अनुसार राज्य एक वर्गीय एव अस्थायी सस्था है तथा आवश्यक रूप से हिंसात्मक सस्था है। यह सिद्धान्त राज्य के उस परम्परागत सिद्धान्त के विपरीत है जिसका समर्थन प्रजातन्त्रवादी तथा आदर्शवादी करते है। परम्परागत सिद्धान्त के अनुसार राज्य एक सहत समुदाय (Corporate group) है जिसमे विविध वर्ग सामान्य हित के लिये परस्पर सहयोग करते हैं। उसका अस्तित्व प्रत्येक नागरिक को ऐसे सुयोग प्रदान करने के लिये है जिससे उसके व्यक्तित्व का स्वतन्त्र रूप से विकास हो सके। यह एक ऐसा स्तर प्रदान करता है जिस पर मनुष्य बिना किसी भेदभाव के नागरिको के रूप मे मिल सकें और सर्वोच्च कल्याण की प्राप्ति करने मे एक दूसरे की सहायता कर सकें।

राज्य—एक वर्गीय सगठन—

साम्यवाद इस सिद्धान्त को बिल्कुल अस्वीकार कर देता है। उसके अनुसार राज्य कभी सहत समाज नही रहा, जिसका कार्य सामान्य हित की वृद्धि हो। राज्य तो सदैव से ऐसी सस्था रहा है और रहेगा जिसमें एक आर्थिक वर्ग दूसरे आर्थिक वर्गों पर आधिपत्य रखता है और उनका शोषण करता है। शासको का मुख्य और जान बूझ कर [illegible] लक्ष्य समाज का कल्याण कभी नही रहा। उन्होने राज्य-[illegible] अपने तथा अपने समर्थको के हितो की अभिवृद्धि के लिये [illegible] राज्य की समस्त सस्थाएँ इसी उद्देश्य से स्थापित [illegible] शासक अपनी सत्ताओ को कायम रख तथा [illegible]

* From each according to capacity, to each according to needs'

और शोषित एवं अत्याचार पीड़ित जनता के लिये उन्हें सत्ताविहीन करना असम्भव नहीं तो कठिन अवश्य हो जाय। वर्तमान पूँजीवादी राज्य इसके सर्वश्रेष्ठ उदाहरण हैं। उनकी समस्त संस्थाएँ एक ही उद्देश्य से संचालित हैं—उन विचारों तथा सिद्धान्तों का रक्षण जिनके आधार पर वर्तमान पूँजीवादी समाज खड़ा हुआ है अर्थात् व्यक्तिगत सम्पत्ति तथा व्यक्तिगत स्वतन्त्रता। पूँजीपति का अपनी व्यक्तिगत सम्पत्ति पर अधिकार कायम रहना चाहिये और उसका स्वतन्त्रता के साथ भोग कर सकने की उसे पूर्ण स्वतन्त्रता होनी चाहिये। कानून, पुलिस, मजिस्ट्रेट तथा देश का सशस्त्र बल भी इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिये हैं। 'साधारणतया दण्ड विधान सम्पत्ति सम्बन्धी अपराधों के सम्बन्ध में व्यक्ति-सम्बन्धी अपराधों की अपेक्षा अधिक कठोर रहा है क्योंकि पूँजीवाद मानवों के हितों की अपेक्षा सम्पत्ति के हितों की रक्षा के लिये अधिक व्यग्र है।* जिस ढङ्ग से विदेशी शासन अपने विजित देशों में आधिपत्य कायम रखते हैं उससे भी यह सत्य स्पष्ट प्रकट हो जाता है। इस प्रकार साम्यवादी यह मानते हैं कि राज्य एक वर्गीय संगठन है, वह एक विशुद्ध बल की संस्था है, वह समस्त समाज का प्रतिनिधित्व नहीं करती और न सामान्य जन कल्याण के सम्पादन की चेष्टा ही करती है।

साम्यवाद उत्पादन एवं वितरण की वर्तमान् पद्धति में आमूल परिवर्तन करना चाहता है। वह उत्पादन के समस्त साधनों को मजदूरों के नियन्त्रण में लाना चाहता है जो अपने श्रम द्वारा कच्चे माल को उपभोग्य वस्तुओं में परिणत करते हैं और इस प्रकार सम्पत्ति के एकमात्र स्रोत हैं। मजदूरों के कल्याण का एक ही मार्ग है और वह यह है कि व्यक्तिगत सम्पत्ति का नाश कर भूमि, पूँजी तथा उद्योगों का समाजीकरण कर दिया जाय। जब तक ऐसा नहीं होगा तब तक मजदूरों की दशा में सुधार नहीं हो सकेगा और वे जीवन संग्राम का अतिक्रमण नहीं कर सकेंगे। सर्वहारा लोग पूँजीवादी राज्य के शासन यन्त्र पर अधिकार जमा कर पार्लमेण्ट के बहुमत द्वारा समाजवाद के उद्देश्य को प्राप्त नहीं कर सकते। यह

---

* The Criminal law has been in general more severe upon offences against property than upon offences against the person because capitalism is more tender to the interests of property than to those of human life (Laski Communism p 127)

यन्त्र तो पूँजीवाद के पोषण के लिये ही ठीक है उससे विपरीत उद्देश्य के लिये उसका प्रयोग नहीं किया जा सकता। समाजवादी समाज की स्थापना के लिये वह व्यर्थ है। क्रान्तिकारी उद्देश्यों के लिये उसका प्रयोग नहीं हो सकता।

सर्वहारा वर्ग को पूँजीवादी राज्य का खात्मा करके उसके स्थान पर नये ढंग का सामाजिक संगठन स्थापित करना चाहिये जो समाजवाद की आवश्यकताओं के अनुकूल हो। जब तक ऐसा नहीं होगा तब तक वर्गीय चेतना-युक्त क्रान्तिवादी सर्वहारा वर्ग को दमनकारी राज्य के यन्त्र का प्रयोग करना होगा जिससे वह पूँजीपतियों को उनके उच्च स्थान से गिरा सके और उन्हें सम्पत्तिहीन कर सकें। संक्रमण काल में राज्य एक वर्गीय संगठन तथा सशस्त्र हिंसा की संस्था बना रहेगा जैसा वह अब तक रहा है। पूँजीवादी राज्य तथा इस संक्रमणकालीन राज्य में जो सर्वहारा वर्ग का अधिनायकतन्त्र होगा केवल इतना ही अन्तर होगा कि वह केवल सर्वहारा वर्ग का प्रतिनिधित्व करेगा, पूँजीपतियों का नहीं। राज्य का प्रयोग श्रमिकों के हितों की अभिवृद्धि के लिये किया जायगा, उसके विरोधियों के हितों के लिये नहीं। वह समस्त समाज का प्रतिनिधित्व नहीं करता और न सामान्य जन-कल्याण की अभिवृद्धि के लिये ही प्रयत्न करता है। साम्यवादियों के लिये मजदूरों तथा पूँजीपतियों के सामान्य हितों जैसी कोई वस्तु नहीं है।

सर्वहारा राज्य का उद्देश्य पूँजीवादी राज्य के उद्देश्य से भिन्न है, अतः उसकी संस्थाएँ भी भिन्न होनी चाहिये। प्रत्यक्षतः उसमें ऐसी संस्थाओं के लिये कोई स्थान नहीं हो सकता जो व्यक्तिगत सम्पत्ति और व्यक्तिगत स्वतन्त्रता के विचारों पर आधारित हैं। उसकी शासन-समितियाँ मजदूरों का मजदूरों के रूप में उनके हितों के अनुसार संगठित समुदायों के रूप में प्रतिनिधित्व करती हैं सामान्य निवास के आधार पर संगठित व्यक्तिगत नागरिकों के रूप में नहीं। दूसरे शब्दों में, जहाँ उदार प्रजातन्त्र अपनी संस्थाओं का निर्माण व्यक्तियों के अधिकारों के आधार पर करता है, वहाँ साम्यवाद उनका आधार मजदूर वर्गों के सामूहिक अधिकारों पर रखता है। इस सिद्धान्त के आधार पर रूस में अनेक 'सोवियतों' का निर्माण किया गया। 'सोवियत' रूसी राज्य का एक अत्यन्त महत्वपूर्ण अंग है। साम्यवादी अधिनायकतन्त्र का एक दूसरा महत्वपूर्ण अङ्ग रूस की साम्यवादी पार्टी है। "वह एक सुसंगठित राजनीतिक संस्था है जिसमें ऐसे कर्मठ सदस्य हैं जिनको उनकी योग्यता तथा निष्ठा के कारण श्रमिकों द्वारा निर्वाचित सरकारी संस्थाओं के सामने प्रस्तुत

करन के लिय प्रस्ताव, योजनाएँ तथा नीतिया बनाने का भार निश्चि तता पूवक सौंपा जा सक्ता है।"*

राज्य—एक हिंसात्मक सस्था—

चूँकि सवहारा वग इस नय राज्य का पूँजीवादी वग के दमन तथा उसे सम्पत्तिहीन बनाने के लिये प्रयोग करेंगे अत यह स्पष्ट है कि वह दमनकारी तथा स्वेच्छाचारी होगा। जसा कि ऊपर बतलाया जा चुका है, उस अपनी सत्ता का प्रयोग पूँजीपतियो के दमन के लिये करना होगा जिसमे वे उस मजदूर वग के द्वारा किय गय निर्णयो को स्वीकार करें जिसका वे शताब्दियो से शोषण करत रह है। यह शासन न इस अथ मे प्रजातान्त्रिक हो सकता है कि वह समाज क सभी वर्गों का प्रतिनिधित्व करता है और न इस अथ मे स्वतन्त्र ही हा सक्ता है कि वह व्यक्ति की स्वतन्त्रता के लिय कायम है। एंगल्स के निम्नलिखित कथन स यह सवथा स्पष्ट हा जायगा "चूँकि राज्य केवल अस्थायी सस्था है जिसका प्रयाग क्रान्ति मे विरोधियो के बलपूवक दमन के लिय किया जाता है, इसलिये स्वतन्त्र तथा लोकप्रिय राज्य की बात करना सवथा हास्यप्रद होगी। जब तक सवहारा वग को राज्य की आवश्यक्ता है, उसे उसकी आवश्यकता स्वतन्त्रता के हितो के लिये नही वरन् विरोधियो का दमन करन के लिय है, और जब स्वतन्त्रता की बात करना सम्भव हो जाता है, तब राज्य का अस्तित्व ही नही रह जाता। †

राज्य एक अस्थायी सस्था है—

उक्त अवतरण म एंगेल्स ने राज्य को 'अस्थायी' सस्था कहा है। उसने

---

*A compact political body composed of those who by virtue of their superior competence and devotion can be easily entrusted with the task of framing and discussing proposals for submission to the official bodies chosen by the rank and file wokers (Coker Recent Political Thought p 169)

† Since the state is only a temporary institution which is to be made ue of in the revolution in order forcibly to suppress the opponents it is perfectly absurd to talk about a free popu lar state so that as the proletariat needs the state it needs it not in the interess of freedom but in order to suppress its oppo- nents and when it becomes possible to speak of freedom the state as such ceases to exist (Engels)

उस समय की ओर भी संकेत किया है कि राज्य का अन्त हो जायगा। इस भाषा का प्रयोग राज्य के सम्बन्ध में साम्यवादी सिद्धान्त की एक दूसरी महत्वपूर्ण विशेषता की ओर हमारा ध्यान आकर्षित करता है। वह राज्य को एक स्थायी सामाजिक संगठन का रूप नहीं मानता और न उसे सर्वोच्च तथा सब प्रकार से पूर्ण सामाजिक संगठन ही मानता है जैसा आदर्शवादी मानते हैं। साम्यवादी एक ऐसे समय की कल्पना करते हैं जब समाज राज्य-विहीन ( Stateless ) हो जायगा और वे हर प्रकार से ऐसे समाज की स्थापना के लिये प्रयत्न करते हैं। उनके दृष्टिकोण का समझना सरल है। उनके अनुसार राज्य सारतः एक ऐसा संगठन है जिसके द्वारा एक वर्ग दूसरे वर्ग का अपने स्वार्थ के लिये शोषण करता है। पूँजीपतियों पर सर्वहारा वर्ग की विजय हो जाने के उपरान्त उसके ( राज्य के ) अस्तित्व के लिये कोई आधार ही नहीं रह जाता, उस समय राज्य का क्षय हो जायगा। साम्यवादियों का आदर्श एक वर्गविहीन समाज है। उसमें वर्गों का स्थान स्वेच्छापूर्वक निर्मित समुदाय ले लेंगे। ऐसे समाज में राज्य की दमनकारी सत्ता के लिये कोई स्थान नहीं होगा उसमें पूर्ण स्वतन्त्रता होगी। राज्यविहीन तथा वर्गविहीन समाज के सम्बन्ध में "अराजकतावाद" पर विचार करते समय विशेष रूप में विचार किया जायगा। जैसा हम आगे देखेंगे यह आदर्श फैसिज़म के आदर्श से सर्वथा भिन्न है। राज्य का साम्यवादी सिद्धान्त फैसिस्ट सिद्धान्त से सर्वथा भिन्न है। यहाँ यह बता देना आवश्यक है कि साम्यवादी रूस में राज्य के क्षय होने के कोई लक्षण नहीं देख पड़ते। शायद क्षय होने की प्रक्रिया बड़ी लम्बी होती है, उसके लिये कोई अवधि नियत नहीं की जा सकती। राज्य का विनाश एक पल भर में नहीं हो सकता।

## साम्यवाद एक अन्तर्राष्ट्रीय आन्दोलन

साम्यवाद द्वारा एक सर्वोपरि सामाजिक [illegible] राज्य के निषेध का उसकी अन्तर्राष्ट्रीय प्रकृति से [illegible] रखना चाहिये कि साम्यवाद वास्तव में एक [illegible] आन्दोलन है। उसकी कोई राष्ट्रीय सीमाएँ नहीं हैं। [illegible] पार्टी अपने आप को दूसरे देश की साम्यवादी [illegible] समझती है। अभी तक सभी राष्ट्रीय [illegible] (Communist International[1] [illegible] को मानने के लिये वचनबद्ध [illegible]

निम्न प्रकार हैं "सर्वहारा वर्ग को अपने बन्धन के अतिरिक्त कुछ भी नहीं खोना हैं वरन् उस विश्व को विजय करना है। सब संसार के मजदूरो, परस्पर मिल जाओ।"* इन शब्दों ने इस आन्दोलन को अवश्य ही अन्तर्राष्ट्रीय रूप दे दिया है। एक सच्चे साम्यवादी की अपने राज्य की अपेक्षा अपने दल के प्रति अधिक भक्ति होती है, उसका सर्वप्रथम कर्तव्य अन्तर्राष्ट्रीय साम्यवाद के प्रति है, उस देश के प्रति नहीं जहाँ उसका आवास है। इस दृष्टि से भी साम्यवादी दृष्टिकोण फासिस्ट दृष्टिकोण से, जो उग्र रूप से राष्ट्रीय है, सर्वथा भिन्न है। यहाँ यह ध्यान रखना उचित है कि सोवियत रूस अब राष्ट्रीय आदर्श की ओर झुकता जाता है। ऐसा भी सुना गया था कि कई देशों की साम्यवादी पार्टियों ने कॉमिण्टन की अधीनता को अस्वीकार कर दिया था। द्वितीय विश्व-युद्ध के दिनों में कॉमिण्टन को भङ्ग कर दिया गया था। बाद में 'कॉमिनफोर्म' (Commin form) के नाम से उसका पुनर्जन्म हुआ परन्तु हाल ही में उसको भी भंग कर दिया गया है।

मूल्यांकन—

उन्नीसवीं शताब्दी के चिंतकों में मार्क्स का बड़ा ऊँचा स्थान है। उससे पहले भी अनेक प्रकार के समाजवादी हुए थे जिन्होंने सामाजिक बुराइयों की ओर लक्ष्य किया उनकी आलोचना की और उनके निराकरण के लिये बहुत से प्रस्ताव एवं योजनाएँ भी प्रस्तुत कीं जिनमें उन्होंने सामाजिक असमगतियों को अलग कर न्याय, सदाचार, समानता आदि गुणों के आधार पर एक आदर्श समाज की कल्पना की थी परन्तु वे इन बुराइयों के मूल कारण को न समझ सके और न समाज की संचालक शक्ति को ही समझ सके। उन्होंने ऐतिहासिक शक्तियों को समझने का भी कोई प्रयत्न नहीं किया। इस प्रकार उनके विचारों एवं योजनाओं का कोई वैज्ञानिक आधार नहीं था और वे व्यावहारिक रूप ग्रहण नहीं कर सके। मार्क्स ने इन सब त्रुटियों को देखा समझा और समाजवाद का एक वैज्ञानिक सिद्धान्त के रूप में प्रतिपादन किया। लास्की का कथन है कि 'हम चाहे किसी पहलू से देखें, मार्क्स का कार्य सामाजिक दर्शन के इतिहास में युगान्तरकारी कार्य है। उसकी सबसे महत्वपूर्ण बात यह है कि उसने साम्यवाद को

* The proletarians have nothing to lose but their chains They have a world to win Working men of all countries unite

अस्त व्यस्त दशा मे पाया परन्तु उसे एक निश्चित आन्दोलन का रूप दे दिया। मार्क्स से उसे एक दर्शन और एक दिशा प्राप्त हुई। उसी के द्वारा वह ससार के समस्त देशों के श्रमिकों के हितों की एकता पर निरन्तर जोर देनेवाला एक अन्तर्राष्ट्रीय सगठन बन सका।'*

आलोचना—

यद्यपि मार्क्स ने समाजवाद को वैज्ञानिक रूप दिया और उसके द्वारा निरूपित समाजवाद 'वैज्ञानिक समाजवाद (Scientific Socialism) के नाम से प्रसिद्ध है तथापि उसमे अनेक त्रुटियाँ है और वह वास्तव मे पूर्ण रूप मे वैज्ञानिक भी नही है।

(१) उसका दर्शन भौतिकवादी है परन्तु अनेक विचारक भौतिकवाद को उसी प्रकार अग्राह्य मानते है जैसे मार्क्स आत्मवाद को अग्राह्य मानता है। मार्क्स यथार्थवादी है। चूँकि आत्मा अगोचर है, हम उसे न देख सकते हैं न छू सकते है, इस कारण मार्क्स उसे अवास्तविक और भ्रम मात्र मानता है। उसकी दृष्टि मे केवल पदार्थ ही वास्तविक तत्व है और सब कुछ उसी से निर्मित होता है। हमारी चेतना शक्ति, हमारा आत्मा जिसे हम 'मैं' कह कर पुकारते है वह सब बडे पदार्थों के पारस्परिक सयोगो और रूपान्तरो मे ही निर्मित होता है यह बात समझ मे नही आती। चेतन वस्तु जड वस्तु का सचालन करे यह बात तो समझ मे आती है परन्तु जड वस्तु चेतन का सचालन करे इस बात को हमारी बुद्धि ग्रहण नही करती।

(२) मार्क्स की इतिहास की भौतिकवादी व्याख्या भी दोषपूर्ण है। उसका ऐतिहासिक अध्ययन पक्षपातपूर्ण है और उसने उन शताब्दियो के इतिहास की उपेक्षा की है जो उसकी व्याख्या मे ठीक नही बैठती थी। वेपर ने कहा है 'मार्क्स की गभीर ऐतिहासिक त्रुटियो की ओर से हम आख बन्द नही कर सकते। इतिहास के चार मुख्य युगो मे विभाजन का कोई

* From whatever aspect it be regarded the work of Karl Marx is an epoch in the History of social philosophy The vital fact about him at he found communism a chaos and left it a movement Through him it acquired a philosophy and a direction Through him also it became an international organization laying continuous emphasis upon the unified interest of the working classes of all countries' (Laski Communism, p 22)

औचित्य नहीं है। परन्तु चूँकि द्वन्द्वात्मक सिद्धान्त के लिये यह आवश्यक है इसलिये उसने अपनी इच्छा से ऐसा कर लिया है और जो शताब्दियाँ इस विभाजन में ठीक नहीं बैठतीं उन्हें भुला दिया है।* आधुनिक मानव शास्त्र (Anthropology) के अनुसार उसका आदिम साम्यवाद का वर्णन अशुद्ध है, परन्तु इसके लिये उसे दोषी नहीं ठहराया जा सकता क्योंकि यह ज्ञान उसकी मृत्यु के बाद प्राप्त हुआ है। परन्तु प्राचीन समाज का जो चित्र उसने खींचा है उसके लिये उसे क्षमा नहीं किया जा सकता। एण्टोनाइन के युग के महान कार्य तो उसके समय में अच्छी तरह से ज्ञात थे। उस युग के बारे में यह कहना कि ईसाई धर्म दलित सर्वहारा वर्ग की विपन्न आशाओं की अभिव्यक्ति था निरर्थक है। ऐसे युग के नीचे धरातल से ऊँचे 'सामन्तशाही' धरातल की ओर गति की बात करना तो और भी अधिक निरर्थक है जो एक काल्पनिक द्वन्द्वात्मक सिद्धान्त में ठीक बैठाने के लिये ही की गई है। एक्टन ने चेतावनी दी है कि इतिहास का जो दर्शन केवल सौ वर्ष के अनुभव पर ही आधारित हो और पिछले एक हजार वर्ष के अनुभव की उपेक्षा करता हो सन्तोषप्रद नहीं हो सकता।† मार्क्स ने इस बात पर कभी ध्यान नहीं दिया कि पूँजीवाद का विकास पश्चिमी योरोप में ही क्यों हुआ। यदि भौतिक तत्वों द्वारा इतिहास निर्धारित होता है तो संसार में सर्वत्र सभी सभ्यताओं में पूँजीवाद का विकास होना चाहिये था। अन्य सभ्यताओं में यह बात नहीं हुई इससे यह प्रकट होता है कि यद्यपि जिन भौतिक तत्वों पर मार्क्स ने जोर दिया है वे महत्वपूर्ण हैं तथापि हम मानव विकास को प्रभावित करनेवाली अन्य बातों की उपेक्षा नहीं कर सकते।

सामाजिक संस्थाओं के प्रति हमारे विचारों तथा हमारी मनोवृत्तियों में परिवर्तन हमारे भौतिक वातावरण की वास्तविक आवश्यकताओं द्वारा

---

* There is no justification for his division of history into four main periods The dialectic seems to demand it and therefore it is arbitrarily done centuries difficult to fit into the division being conveniently forgotten in the process (Wayper Political Thought, pp 215 216)

† A philosophy of history which is based on the experience of a hundred years and neglects the teaching of the previous thousand would not, Acton warns us, be very satisfactory (Ibid p 216)

निर्धारित होता है अमूर्त विचारो द्वारा नही ,* यह बात ठीक है और कुछ उदाहरणो से स्पष्ट हो सकती है। यह कहा जाता है कि इङ्गलण्ड मे जिस कारण महिलाओ को राजनीतिक स्वतन्त्रता तथा मताधिकार प्राप्त हुआ, वह उनकी माग के औचित्य अथवा उसकी माग की योग्यता के कारण नही (क्योकि मिल जैसे प्रभावशाली लेखको ने उनकी योग्यता पर बहुत पहले बडा जोर दिया था) वरन् उनके एक बडी सख्या मे औद्योगिक जीवन मे प्रवेश हो जाने के कारण मिला था। इसी प्रकार इङ्गलैण्ड मे धार्मिक सहिष्णुता को जो मान्यता दी गई वह उसकी नैतिक तथा बौद्धिक उपयुक्तता के तर्क के कारण नही थी , वास्तविक कारण तो यह था कि उस समय यह बात समझ मे आ गई थी कि धार्मिक अत्याचारो के रहते वाणिज्य-व्यापार मे उन्नति नही हो सकती। इसी प्रकार यह कहा जाता है कि अमरिका के सयुक्त राज्य मे दासत्व का अन्त मानववादी भावना की विजय के कारण नही, आर्थिक कारणो से हुआ था। अपने ही युग तथा देश के सम्बन्ध मे यह कहा जा सकता है कि समय समय पर ब्रिटिश सरकार ने जो शासन सुधार किये वे भारतीयो को वास्तव मे स्वराज्य पथ पर अग्रसर करने के लिये नही वरन् इसलिये किये गये थे कि सन्तुष्ट भारत ब्रिटेन का तयार माल अधिक खरीदेगा।

यदि इस सिद्धान्त का यह अर्थ निकाला जाय कि आर्थिक तथ्य सामाजिक परिवर्तन के महत्वपूर्ण कारण है तो वह अखण्डनीय है। यह वास्तव मे सत्य है कि देश मे प्रचलित आर्थिक व्यवस्था एक बडी सीमा तक उसकी सामाजिक, कानूनी एव राजनीतिक सस्थाओ पर प्रभाव डालती है। जलवायु का प्रभाव, मिट्टी, देश की भौगोलिक अवस्था आदि का प्रभाव किसी भी देश की राजनीतिक अवस्था पर पडता है। इस बात पर अरस्तू के समय से आज पर्यन्त राजनीतिक लेखक लिखते आ रहे है। परन्तु यह मानना बडी ज्यादती होगी कि परिवर्तन केवल इन बातो के कारण ही होते है और कानून, सदाचार धर्म आदि जो समाज के सास्कृतिक जीवन तथा उसकी सस्थाओ, का निर्माण करते हैं वे समाज के आधार भूत आर्थिक ढाँचे के ही प्रतिफल है। मानवीय कार्य इतने सरल नही हैं कि उनकी व्याख्या किसी एक प्रयोजन द्वारा ही की जा सके। उन पर मानवो के स्वच्छेच्छुर विचारो, मनोविकारो, तथा सामाजिक वातावरण का भी प्रभाव पडता है। जैसा कि रसल ने कहा

---

* Crossman Government and Governed p 212

है, 'हमारे राजनीतिक जीवन की बडी घटनाएं भौतिक अवस्थाओं तथा मानवीय मनोभावों के घात प्रतिघात द्वारा निर्धारित होती है।' राज प्रासादों में होनेवाले षडयन्त्र प्रपंच व्यक्तिगत राग द्वेष तथा धार्मिक विरोध ने अतीत काल में इतिहास के क्रम में बडे बडे परिवर्तन किये हैं। इतिहास के निर्माण में अन्य आर्थिक कारणों को भी उचित स्थान देना चाहिये। इस स्वीकृति का तात्पर्य यह कदापि नहीं है कि इतिहास की भौतिकवादी व्याख्या सर्वथा गलत है। साधारणतया वह सही है परन्तु उसे आवश्यकता से अधिक महत्व नहीं देना चाहिये।

(३) वर्ग-संघर्ष का सिद्धान्त भी साधारणतया इतिहास की भौतिकवादी व्याख्या के सिद्धान्त की भांति सत्य है। इतिहास में शायद ही ऐसे कोई उदाहरण मिलते हों कि समाज के शोषित वर्ग की ओर से संघर्ष हुए बिना ही शासक वर्ग ने अपने अधिकारों का परित्याग कर दिया हो। जो कुछ भी अधिकार शोषित वर्ग ने प्राप्त किये हैं वे कठिन संघर्ष के फलस्वरूप ही किये हैं। इस कारण हम इस सिद्धान्त की आलोचना उसकी साधारण रूपरेखा की जगह संघर्ष की विभिन्न मंजिलों के, जिनका उसमें वर्णन है और जो भविष्यवाणियां उसमें की गई हैं उनके आधार पर करेंगे।

मार्क्स तथा ऐंगेल्स ने यह भविष्यवाणी की थी कि पूंजीवादी उत्पादन की विधि से धीरे धीरे व्यवसायों का रूप विशाल हो जायगा और अन्तर्राष्ट्रीय ट्रस्ट तथा कार्टेल ( Cartel ) बन जायगे तथा इस प्रकार पूंजी उत्तरोत्तर थोडे से व्यक्तियों के पास संचित होती जायगी। इस सिद्धान्त के विरोधी लोगों का कहना है कि यद्यपि इस भविष्यवाणी का प्रथम भाग तो सिद्ध हो चुका है क्योंकि आजकल बडे विशाल औद्योगिक एवं व्यापारिक संगठन बन गये हैं तथापि पूंजी थोडे व्यक्तियों के हाथों में केन्द्रित नहीं हो रही है। बडे पूंजीपतियों के साथ-साथ छोटे पूंजीपति भी बने हुए हैं मध्यम वर्ग का अन्त नहीं हो रहा है और सर्वहारा वर्ग में इस मध्यम वर्ग के लोगों के शामिल होने से वृद्धि नहीं हो रही है जैसा कि घोषणा-पत्र में उल्लेख है। आधुनिक काल के मध्यम वर्ग का सर्वहारा वर्ग की अपेक्षा पूंजीवादी वर्ग के प्रति अधिक मैत्री भाव है। इस प्रकार घोषणा-पत्र में वर्गयुद्ध के विकास की एक बात के सत्य के सम्बन्ध में सन्देह किया जा सकता है।

दूसरे अनेक आलोचक कहते हैं कि पूंजीवाद के विकास के साथ मजदूरों की अवस्था अधिक दुखदायी नहीं होती जा रही है। पूंजीपतियों की बढ़ती

हुई समृद्धि मे मजदरो को भी कुछ भाग मिल रहा है। मजदूर वग के भौतिक कल्याण मे जो सुधार घोषणा पत्र के प्रकाशित होने के बाद देख पडता था वह आज पयन्त जारी है। इससे मजदूरो के अधिक समृद्ध वग मे जैसे क्लर्को, सरकारी कमचारियो और अध्यापको आदि म क्रान्तिकारी वर्गीय चेतना के विकास मे बाधा पडी है। इस वग का वतमान सामाजिक व्यवस्था के साथ, जिससे उसका भाग्य जुडा हुआ है, मैत्री भाव है। इस प्रकार एक दूसरी महत्वपूर्ण दिशा म भी घोषणा पत्र की भविष्यवाणियो की सत्यता सिद्ध नही हुई है।

तीसरे, इस मान्यता के विरुद्ध भी गम्भीर आक्षेप किया जाता है कि अन्त म मजदूर वग की पूँजीवादी वग पर विजय होगी और सवहारा वग की अधिनायकशाही कायम हो जायगी। यदि यह भी स्वीकार कर लिया जाय कि मजदूरो तथा पूँजीपतियो म बीच वग युद्ध बढेगा और पूँजीवादी वग का पतन हो जायगा, तो भी यह आवश्यक नही है कि सत्ता औद्योगिक मजदूरो के हाथ म ही पहुँचे, फैसिस्ट अधिनायकशाही जैसे अन्य विकल्प भी तो हैं। इसके मानने के लिये भी कोई आधार नही है कि समस्त देशो म वग-युद्ध के एक से परिणाम ही होगे। जो कुछ रूस म सम्भव हुआ वह इङ्गलण्ड या फ्रास म सम्भव नही हो सकता। फसिज्म तथा नात्सीवाद या जमन माक्स तथा एगेल्स की शिक्षा के विरुद्ध हुआ है। साम्यवाद की विजय उतनी निश्चित नही है जितनी माक्स तथा उनके साथी सोचते थे।

इस प्रकार यद्यपि मार्क्स तथा एगेल्स के वग सघप के सिद्धान्त के सामान्य सत्य को तो स्वीकार किया जा सकता है परन्तु उन्होने सवहारा वग के अधिनायकतन्त्र के सम्बन्ध म जो भविष्यवाणी की है उसे स्वीकार नही किया जा सकता। ऐतिहासिक विकास म इस कथन की सत्यता प्रमाणित नही होती।

(४) इन सब बातो के मूल म जो राज्य-सम्बन्धी धारणा काम कर रही है कि राज्य एक वर्गीय एव हिंसात्मक सस्था है और पूँजीपतियो के हितो का सम्पादन तथा श्रमिको का शोषण ही उसका उद्देश्य है उसे स्वीकार नही किया जा सकता। वतमान राज्यो के सम्बन्ध म यह बात चाहे कितनी ही सत्य क्यो न हो और उसने उनके दोषो तथा त्रुटियो की ओर ध्यान आकर्षित करने म चाहे कितनी ही बडी सेवा क्यो न की हो किन्तु वास्तव म कोई भी राज्य शोषण के सिद्धान्त पर आधारित नही रह सकता। किसी भी समाज

मे सामान्यतया विशिष्ट हित सामान्य हित एवं समुचित नीति द्वारा मर्यादित होते हैं नही तो समाज शीघ्र ही विघटित हो जायगा। समाज केवल संघर्ष पर आधारित नहीं हो सकता सहयोग की भावना उतनी ही स्वाभाविक है जितना संघर्ष। समाज तभी टिक सकता है जब हम यह मान कर चल कि विभिन्न वर्गों में विरोध होते हुए भी उनके सामान्य हित भी हैं। स्वयं रूस में शासन को यह स्वीकार करना पड़ा है कि कारखानों के मजदूरों तथा कृषकों के सम्बन्ध मैत्रीपूर्ण हैं, हालांकि यह स्पष्ट है कि कृषि की उपज तथा कारखानों की उपज के सापेक्ष मूल्यों को देखते हुए एक का लाभ दूसरे की हानि है। 'यह सिद्धान्त कि राज्य केवल शोषण के एजेण्ट हैं एक क्रांतिकारी अल्पमत का प्रचार मात्र है। यह ऐसा सिद्धान्त नहीं है जिस पर कोई भी शासन कार्य कर सकता हो।'* वास्तव में राज्य का वही प्रतिष्ठित ( Classical ) सिद्धान्त समुचित है जिसके अनुसार राज्य एक नैतिक संस्था है, जिसका लक्ष्य नागरिकों के व्यक्तित्व का विकास है। वह इच्छा पर कायम है, बल पर नही। साम्यवादी विचार दूषित एवं विकृत राज्यो के सम्बन्ध में ही सत्य है।

(५) यदि हम यह स्वीकार भी करलें कि आजकल का राज्य पूंजीवादी वर्ग के पक्ष में अधिक है और मजदूर वर्ग के प्रति अत्याचारी एवं दमनकारी है तथा उसमें सुधार की आवश्यकता है तो भी उन दोषों को दूर करने तथा उसमें परिवर्तन करने के जो उपाय साम्यवादी बतलाते हैं उनके औचित्य पर सन्देह है। इसमें सन्देह है कि हिंसात्मक आन्दोलन तथा तीव्र वर्गीय संघर्ष, जिसकी क्रान्तिकारी साम्यवादी कल्पना करते हैं, आदर्श समाज की स्थापना कर सकेंगे। हिंसा की बार बार चर्चा, उसके प्रोत्साहन तथा उसके प्रयोग से मनुष्य की पाशविक प्रवृत्ति को प्रोत्साहन मिलेगा जिससे एक न्यायपूर्ण सुव्यवस्थित तथा शान्तिमय समाज की स्थापना असम्भव हो जायगी। गत दोनों महायुद्धों के बाद मित्र राष्ट्रों के अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति की अभिवृद्धि के प्रयत्नों की असफलता से यह बात सर्वथा स्पष्ट हो जाती है। क्रान्तियों के द्वारा उनके प्रारम्भिक उद्देश्यों की प्राप्ति में कभी कभी ही सफलता मिलती

---

* The theory that states are merely agents of exploitation is essentially the propaganda of a revolutionary minority it is not a theory upon which any government in power can operate (Sabine A History of Political Theory p 653 )

समाज नहीं है जिसमें उनका विकास न हुआ हो। राज्य भी मानव प्रगति की एक अनिवार्य शर्त है। सभ्यता, संस्कृति, कला, दर्शन, धर्म, संक्षेप में, वे सभी तत्व जो मानव जीवन को श्रेष्ठतम एवं सुन्दर बनाते हैं राज्य की छत्रछाया में ही उपलब्ध हो सकते हैं। साम्यवादी आदर्श मानव-जाति के बहुमत को आकर्षक प्रतीत नहीं होता और असम्भव ही मालूम होता है। स्वयं लेनिन ने इस आदर्श की प्राप्ति को संदिग्ध माना है। वह सोचता था कि शायद इस ध्येय की प्राप्ति कभी न हो सके, कम से कम बहुजन की वर्तमान विचारहीन अवस्था में, हम उसकी प्राप्ति की निश्चयात्मक रूप में कल्पना नहीं कर सकते।*

## फैसिज्म के साथ तुलना

साम्यवाद और फैसिज्म की रीतियों ( पद्धतियों ) में अनेक समानताएँ हैं तथापि वे दोनों अपने आदर्शों में एक दूसरे से सर्वथा भिन्न हैं। अनेक मामलों में उनके शासन की रीतियाँ समान हैं, यद्यपि उनके उद्देश्य विभिन्न हैं। साम्यवादियों तथा फैसिस्टों दोनों ने हिंसा द्वारा सत्ता हस्तगत की और दोनों ने एक ही प्रकार का शासन अर्थात् सर्वसत्तावादी शासन स्थापित किया। इटली तथा रूस दोनों ही देशों में एक दल जनता के नाम पर अधिनायकीय सत्ता का प्रयोग करता है और प्रचार, हिंसा तथा आतङ्कवाद द्वारा जनता पर अपनी एक रूप विचारधारा थोपता है।† दोनों समाचार पत्र, स्कूल आदि प्रचार के साधनों पर अपना एकाधिकार रखते हैं और व्यक्तिगत स्वतन्त्रता का दमन करते हैं। दोनों ही स्वतन्त्र विचार विनिमय से भयभीत रहते हैं और आलोचना को सहन नहीं कर सकते। दोनों में से कोई भी अपने विरोधी दल को कायम नहीं रहने देता। दोनों ही संसद प्रजातन्त्र तथा संसद संस्थाओं का उपहास करते हैं। दोनों के नेता बहुत ही वीर, पराक्रमी साहसी, चतुर और लोक भावना से पूर्ण रहे हैं जिनका उद्देश्य अपने अपने राष्ट्र को क्षयग्रस्त एवं मरणासन्न शासनों के अत्याचारों से रक्षा करना था। प्रथम

---

* Lenin retained the Utopian capstone of the Marxian system but a realist to the end he was careful to point out that the end may never be realized and, the unthinking population being what it is cannot now be definitely imagined (Sabine A History of Political Theory p 698)

† इटली में अब फैसिस्ट शासन नहीं रहा और अब यह स्थिति नहीं है। रूस में अभी भी यही दशा है।

विश्व युद्धोपरान्त उनके देशों में जो अव्यवस्था फैली उसमें उन्होंने पूरा पूरा लाभ उठाया। अल्पमत नामता के रूप में उन्होंने सत्ता प्राप्त की और अपने विरोधी दलों के विनाश के लिये कठोर उपायों का प्रयोग किया। इन दोनों ने अपने अपने राष्ट्रों के नवयुवकों में अपने अपने सिद्धान्तों के संस्कार डालने के लिये बड़ी जबरदस्त युवक-संस्थाएँ स्थापित की है। यद्यपि फैसिज्म के आर्थिक सिद्धान्त पूर्ण रूप से साम्यवाद के आर्थिक सिद्धान्तों के विरुद्ध हैं, तो भी फैसिस्ट दृष्टिकोण में व्यक्तिगत सम्पत्ति के सम्बन्ध में जो परिवर्तन हुआ है ( यह बात नात्सीवाद के सम्बन्ध में भी सत्य है ) उनसे यह साम्यवादी व्यवहार के निकट पहुँच गया है।

इन समानताओं के होने पर भी दोनों पद्धतियाँ सर्वथा भिन्न हैं। साम्यवादी एक वर्ग के रूप में पूँजीपतियों का अन्त कर देना चाहता है और एक ऐसी नवीन सामाजिक व्यवस्था का स्वप्न देखता है जिसमें मजदूर तथा मालिक का भेदभाव नहीं रहेगा किन्तु एक फैसिस्ट मजदूर वर्ग तथा मालिक वर्ग दोनों के अस्तित्व को आवश्यक मानता है और उनकी रक्षा करना चाहता है। उसे पूँजीपतियों तथा मजदूरों के हितों में कोई सनातन विरोध नहीं दिखाई देता और वह इन दोनों के सम्बन्धों को सामंजस्यपूर्ण बना कर राष्ट्रीय ध्येय की सिद्धि चाहता है। इससे दोनों सिद्धान्तों के अनुयायियों में जो कटुता है उसका और द्वितीय विश्वयुद्ध के पहले पश्चिम के प्रजातन्त्रीय राष्ट्रों की साम्यवाद की अपेक्षा फैसिज्म के साथ समझौता करने के लिये जो तत्परता दिखाई देती थी उसका कारण मालूम हो जाता है।* वे यह मानते हैं कि वर्तमान सभ्यता को फैसिज्म की अपेक्षा

---

* द्वितीय विश्व युद्ध के आरम्भ में इङ्गलण्ड बहुत समय तक जर्मनी से बात चीत करता रहा और उसने साम्यवादी रूस के साथ मित्रता करने की कोई इच्छा प्रकट नहीं की। बाद में इङ्गलण्ड तथा रूस में जो मित्रता हुई वह केवल सामयिक आवश्यकताओं के कारण थी। शत्रु का शत्रु मित्र होता है। युद्ध की समाप्ति के बाद से जो कुछ अन्तरराष्ट्रीय क्षेत्र में हो रहा है उससे भी हमारा विचार सत्य प्रकट हो रहा है। योरोप में रूस के विरुद्ध मोर्चाबन्दी का मजबूत करने के लिये अब स्पेन को भी जिसे फैसिस्ट कहकर अभी तक बहिष्कार हो रहा था, पश्चिमी प्रजातन्त्र संयुक्त राष्ट्र में शामिल करने जा रहे हैं।

साम्यवाद से अधिक खतरा है। साम्यवाद वर्तमान सामाजिक आर्थिक राजनीतिक एवं धार्मिक व्यवस्था के लिये महान् खतरा हैं, फँसिज्म सामाजिक तथा धार्मिक व्यवस्था मे कोई भयङ्कर हस्तक्षेप नही करता, वह तो एक नवीन राजनीतिक सगठन की स्थापना करता है और आर्थिक क्षेत्र मे भी काफी परिवर्तन करता है परन्तु क्रान्तिकारी परिवर्तन नही।

दूसरे, साम्यवाद सिद्धान्त की दृष्टि से अन्तर्राष्ट्रीय है। वह एक वर्गविहीन तथा राज्यविहीन विश्व-समाज की स्थापना करना चाहता है, वह राष्ट्रीय सीमाओं को नही मानता। दूसरी ओर फँसिज्म अत्यन्त उग्र रूप मे राष्ट्रीय है, वह राष्ट्रीय राज्य को एक सर्वोपरि सामाजिक सगठन मानता है और व्यक्ति को उसकी पूर्ण अधीनता म रखता है। इस प्रकार साम्यवाद की विचारधारा सर्वथा नवीन है। फँसिज्म की कोई नई विचारधारा नही है, वह पूँजीवाद और साम्राज्यवाद का ही नया रूप है। लेनिन ने फँसिज्म को पूँजीवादी साम्राज्यवाद की अन्तिम अवस्था कहा है। इस प्रकार राष्ट्रीय राज्य के प्रति फँसिस्ट तथा साम्यवादी दोनो का दृष्टिकोण विभिन्न है। साम्यवाद अपने को विश्वव्यापी क्रान्ति का अग्रदूत मानता है जो वर्तमान् राष्ट्रीय सीमाओं का विध्वस कर देगी। फँसिज्म राष्ट्रीय राज्य का अनन्य भक्त है और उसके गौरव तथा उसकी महानता को बढाना चाहता है।

तीसरे, साम्यवाद अनीश्वरवादी है, उसका ईश्वर एव धर्म मे विश्वास नही है। उसका अपना कोई राजधर्म नही है। फँसिज्म जीवन मे से धर्म का बहिष्कार नही करना चाहता और न वह धर्म को विष के समान ही मानता है। अभी हाल ही मे साम्यवादी रूस तथा नात्सी जर्मनी और फँसिस्ट इटली तथा उनके साथियो के बीच जो सहारकारी युद्ध हो चुका है उससे इन दोनो सिद्धान्तो का विरोध सिद्ध हो जाता है।

## रूसी साम्यवाद

### लेनिनवाद—

मार्क्सवाद के क्रान्तिवादी रूप के अनेक अनुयायी रहे हैं जिनमे लेनिन और स्टालिन विशेष रूप से उल्लेखनीय है। लेनिन ने, जो रूस के सोशल डेमोक्रेटिक दल का एक प्रमुख नेता था, नवम्बर १९१७ मे, रूस में एक सामाजिक क्रान्ति की जिसके द्वारा उसने उसी वर्ष मार्च मे एक राजनीतिक क्रान्ति के फलस्वरूप स्थापित गणतन्त्रीय शासन (जिससे शताब्दियो पुरानी जारशाही का अन्त हो चुका था) को समाप्त कर सर्वहारा

वग का अधिनायकतत्र स्थापित किया। लेनिन तथा उसके सहयोगी मार्क्स-वाद के अनुयायी थे। उनका मार्क्स द्वारा प्रतिपादित इतिहास की भौतिक-व्याख्या तथा वग-सघष के सिद्धान्तो म दृढ विश्वास था। वे वतमान समाज की मार्क्स द्वारा की हुई आलोचना से सहमत थे परन्तु इसके साथ ही वे कुछ अन्य बातो पर विशेष जोर देते थे। उनका कथन था कि पूँजीवादी समाज शोषणशील होने के साथ ही नपुण्यहीन भी है। पूँजीपति तभी तक उत्पादन करते हैं जब तक वे अपने माल को लाभ के साथ बेच सकते हैं, परन्तु चूँकि जनता म क्रय शक्ति नही होती, वे लाभ के साथ बेच नही सकते एव उत्पादन बद कर देते हैं और इससे समाज के सभी लोग कष्ट उठाते हैं। इसके अतिरिक्त उनका कथन था कि पूँजीवाद का असली दोष न तो वितरण म असमानता है न जीवन की आवश्यक वस्तुओ के उत्पादन की कमी है, वरन् सत्ता की असमानता है। अत हमारा लक्ष्य होना चाहिये समानता, धनकी समानता नही वरन सामाजिक प्रतिष्ठा एव सास्कृतिक विकास के अवसरो की समानता। इस प्रकार की समानता की प्राप्ति के लिये वतमान राजनीतिक व्यवस्था के साथ ही वतमान आर्थिक व्यवस्था का भी विनाश आवश्यक है। यह विनाश कसे हो? इस समस्या के सम्बध मे लेनिन ने मार्क्सवाद मे अनेक सशोधन किये।

कट्टर मार्क्सवादी होते हुए भी उसका सिद्धान्त की अटलता म विश्वास नही था। वैसे तो वह सिद्धान्त को अटल मानता था और कहता था कि प्रत्येक अवस्था मे उसका पालन होना चाहिये, परन्तु जब उसे काम करना होता था तो वह सिद्धान्त को केवल माग प्रदशक मानता था और आवश्यकतानुसार उसकी व्याख्या करके उसमे इच्छित परिवतन अथवा सशोधन कर लेता था। उसके आलोचक जब मार्क्सवाद की दुहाई देते हुए उसके कामो को गलत अथवा अवसरवादी बतलाते थे तो वह कहा करता था—'मार्क्सवादी को जीवन के वास्तविक तथ्यो पर ध्यान देना चाहिये उसे केवल के सिद्धान्त से ही चिपके नही रहना चाहिये वह तो एक सामान्य सिद्धान्त की रूप रेखा मात्र है ।

क्रान्ति की तैयारी करने म और क्रान्ति के उपरान्त रूस की नई व्यवस्था करने म लेनिन ने मार्क्सवाद मे अनेक महत्वपूर्व सशोधन किये। इस सशोधित रूप मे यह सिद्धान्त लेनिनवाद कहलाता है। स्टालिन के अनुसार लेनिन ने तीन काम किये—(१) उसने मार्क्स के उन लेखों को अधिक महत्व दिया जो उसने 'कैपिटल पुस्तक के पूव लिखे थे तथा जिनमे

वह अधिक क्रान्तिवादी था और इस प्रकार मार्क्सवाद का पुन क्रान्तिवादी रूप दिया। (२) उसने मार्क्सवाद को रूस की विशिष्ट परिस्थितियों में लागू किया। (३) उसने पूँजीवादी समाज में मार्क्स के बाद होनेवाले विकास पर विचार करते हुए और उन बातों के प्रकाश में, जिनका मार्क्स के सामने आरम्भ मात्र हुआ था, उसके सिद्धान्त और कार्य-पद्धति में परिवर्तन करते हुए उसे अद्यतनीन बना दिया।* स्टालिन की दृष्टि में लेनिन का यह अन्तिम कार्य सब से अधिक महत्वपूर्ण था। इसी कारण उसने लेनिनवाद की व्याख्या करते हुए कहा है कि 'साम्राज्यवाद और सर्वहारा क्रान्ति के युग का मार्क्सवाद ही लेनिनवाद है।'†

मार्क्स का कथन था कि पूँजीवाद की उन्नति तथा पूँजी के थोड़े से पूँजीपतियों के हाथों में एकत्र होने के फलस्वरूप देश में केवल दो परस्पर विरोधी वर्ग रह जायेंगे—पूँजीपति और सर्वहारा वर्ग। बीच के वर्ग सर्वहारा वर्ग में सम्मिलित होते जायेंगे और वर्ग संघर्ष अधिकाधिक तीव्र होता जायगा। परन्तु, जैसा बर्नस्टीन ने बतलाया मार्क्स की यह भविष्यवाणी सत्य सिद्ध नहीं हुई। निम्न मध्य वर्ग लुप्त नहीं हुआ, वरन अधिक शक्तिशाली बन गया, वर्ग संघर्ष में तीव्रता नहीं आई उलटे उसमें शिथिलता ही आई जिसका प्रमाण प्रथम विश्वयुद्ध में प्राप्त हुआ जबकि योरोप के प्रत्येक युद्धरत देश के मजदूर लोग और समाजवादी दल वर्ग संघर्ष का त्याग कर युद्ध में अपने राष्ट्र के साथ सहयोग करने में ही अपना हित देखने लगे। इन आलोचनाओं का उत्तर देते हुए लेनिन ने साम्राज्यवाद के सिद्धान्त का निरूपण किया।

साम्राज्यवाद का सिद्धान्त—

लेनिन ने बतलाया कि उन्नत औद्योगिक देशों में निम्न मध्यम वर्ग तथा दक्ष श्रमिक वर्ग की दशा मार्क्स की भविष्यवाणी के अनुसार उत्तरोत्तर न बिगड़ने और वर्ग संघर्ष की भावना के शिथिल पड़ जाने का कारण साम्राज्यवाद का विकास था। मार्क्स का पूँजीवाद के विकास का अध्ययन

* *Stalin Problems of Leninism* pp 15 16

† Leninism is Marxism of the era of Imperialism and of the proletarian revolution To be more exact Leninism is the theory and tactics of the proletarian revolution *in general* the theory and *tactics of the dictatorship of the proletariat* in particular (Stalin Problems of Leninism p 16)

देश के अन्दर तक ही सीमित था, उसने साम्राज्यवाद के विकास पर अधिक ध्यान नही दिया।

लेनिन के अनुसार साम्राज्यवाद उन्नत औद्योगिक दशा के कच्चे माल तथा कारखाना में बनी हुई वस्तुओं के लिये बाजार प्राप्त करने के प्रयत्नो का परिणाम है। इस सम्बन्ध में उसने मार्क्स के पूंजी सचयन ( Accummulation of Capital ) के सिद्धान्त का विस्तार किया और तत्कालीन वस्तु स्थिति पर लागू किया। पूंजी की कुछ व्यक्तियों के हाथो में केन्द्रित हो जाने की स्वाभाविक प्रवृत्ति होती है। पूंजीपति का प्रमुख उद्देश्य लाभ ( मुनाफा ) प्राप्त करना होता है और यह तभी हो सकता है जबकि उत्पादन में वृद्धि हो तथा बाजारों पर एकाधिकारयुक्त नियन्त्रण हो। उत्पादन की मात्रा पूंजी की मात्रा पर निर्भर रहती है। छोटे पूंजीपति अपने उद्योग में उतनी पूंजी नही लगा पाते जितनी बडे पूंजीपति लगा सकते है। इस कारण वे बडे पूंजीपतियों के सामने स्पर्धा में टिक नही सकते और उनका विनाश हो जाता है। बडे पूंजीपति स्वदेश के बाजार पर ही एकाधिकार स्थापित करके सतुष्ट नही होते वे विदेशी बाजारों को भी अपने हाथो मे लेने का प्रयत्न करने लगते है। उत्पादन निरन्तर बढता रहता है और चूंकि इसके लिये अधिकाधिक पूंजी की आवश्यकता होती है अत पूंजीपति मिल कर ट्रस्ट एव कार्टेल बना लेते है और उत्पादन व्यक्तिगत पूंजीपतियों के हाथो से निकल कर ट्रस्टो और कार्टेलो के हाथो मे पहुंच जाता है जिनका सब उद्योगो पर एकाधिकार स्थापित हो जाता है। इस निरन्तर बढते हुए उत्पादन के लिये कच्चे माल की यथेष्ट उपलब्धि और तैयार माल की खपत के लिये विदेशी बाजारों को हथियाने के प्रयत्न मे पूंजीपतियो की दृष्टि पिछडे हुये प्रदेशो पर पडती है जहा से वे सरलता से कच्चा माल तथा खनिज पदार्थ यथेष्ट मात्रा में प्राप्त कर सकते है और अपना तैयार माल बेच सकते हैं। व्यापार की वृद्धि के लिये औद्योगिक ट्रस्टो तथा कार्टेलो के निर्माण के साथ बैंको मे भी सयुक्त हो जाने की प्रवृत्ति कार्य करने लगती है। बैंक शामिल हो जाते है और चूंकि पूंजी बैंको से ही मिलती है, अत अब बैंक उद्योग के स्वामी बन जाते हैं। इस प्रकार पूंजीवाद का धीरे धीरे रूपान्तर हो जाता है। व्यक्तिगत पूंजीवाद से आरम्भ होकर वह एकाधिकारयुक्त पूंजीवाद ( Monopoly Capitalism ) का रूप धारण करता है और अन्त मे एकाधिकार वित्त पूंजीवाद ( Monopoly Finance Capitalism ) के रूप में अपने विकास की चरम सीमा पर पहुंच जाता है। इस स्थिति में पूंजी इतनी एकत्र

हो जाती है कि उसको अपने स्वदेश में नहीं हो पाती और उसे विदेशों में लगाना आवश्यक हो जाता है। इस प्रकार अब पूँजी का निर्यात होने लगता है और इसके लिये सबसे उपयुक्त प्रदेश वे पिछड़े हुए प्रदेश होते हैं जहाँ के बाजारों पर उनका नियन्त्रण होता है। इस पूँजी की सुरक्षा के लिये उन प्रदेशों पर राजनीतिक नियन्त्रण आवश्यक हो जाता है। पूँजीपति अपने देश की सरकार को उस प्रदेश पर अधिकार करने के लिये बाध्य करते हैं और वह प्रदेश उस पूँजीवादी देश के अधीन एक उपनिवेश बन जाता है अर्थात् उस पर पूँजीवादी देश का साम्राज्य स्थापित हो जाता है।

इस प्रकार साम्राज्य स्थापित होता है। उस पिछड़े हुए प्रदेश की स्वतन्त्रता नष्ट हो जाती है वहाँ की जनता का शोषण होने लगता है और मार्क्स द्वारा प्रतिपादित श्रमिकों की उत्तरोत्तर बढ़ती हुई दुर्दशा का नियम अब पूँजीवादी देश की जगह उपनिवेशों में लागू होने लगता है। साम्राज्य के अभाव में जो श्रमिक वर्ग सर्वहारावर्ग होता और दुर्दशा की चरम अवस्था में पहुँच जाता उसे अब उपनिवेशों से प्राप्त लाभ का कुछ भाग मिल जाता है। अब वह स्वयं एक प्रकार से पूँजीपति बन जाता है और उसका स्थान उपनिवेश की जनता ले लेती है।

इस स्थिति का द्वितीय परिणाम विभिन्न पूँजीवादी राष्ट्रों के बीच युद्ध के रूप में प्रकट होता है, क्योंकि अब औद्योगिक क्षेत्र में एकाधिकार स्थापित हो जाने से देश के अन्दर प्रतियोगिता का अन्त हो जाता है और उसका स्थान विभिन्न राष्ट्रों के बीच होनेवाली प्रतियोगिता ग्रहण कर लेती है। अब विभिन्न राष्ट्रों के ट्रस्ट और कार्टेल बाजारों के लिये होड़ करने लगते हैं। प्रत्येक राज्य अपने पूँजीपतियों की सुरक्षा चाहता है, वह स्वयं पूँजीपतियों के नियन्त्रण में होता है। इस प्रकार इस होड़ का परिणाम विभिन्न पूँजीवादी राष्ट्रों में युद्ध के रूप में प्रकट होता है। लेनिन के अनुसार १९१४-१८ का प्रथम विश्वयुद्ध साम्राज्यवादी युद्ध था और वास्तव में पूँजीपतियों का गृह कलह था। उसमें जर्मन पूँजीपतियों के सिण्डिकेट अफ्रिका पर अधिकार करने के लिये अंग्रेज और फ्रेंच पूँजीपतियों के सिण्डिकेटों से युद्ध कर रहे थे।

इसका अन्तिम परिणाम होता है पूँजीवाद का अन्त और नवीन समाजवादी व्यवस्था का उदय, क्योंकि अब सर्वहारा वर्ग को वास्तविक स्थिति का पूर्ण ज्ञान हो जाता है। साम्राज्यवाद के आरम्भ में तो उनकी कुछ उन्नति अवश्य होती है परन्तु कुछ ही समय बाद उन्हें यह स्पष्ट होने लगता है कि

उनका लाभ और उनकी दशा मे उन्नति केवल दिखावा ही है, वास्तव मे उनका शोषण और भी अधिक हो गया है। युद्ध-काल म श्रमजीवियो के कष्ट और भी बढ जाते है महगाई वस्तुओ की कमी आदि से उन्हे ही विशेष कष्ट होता है, सेना म भी अधिकतर उसी वर्ग के लोग प्रविष्ट होते ह और व ही हताहत होते है। इस तरह एक ओर तो इस वर्ग को अपनी वास्तविक स्थिति का ज्ञान होता है और दूसरी ओर सनिक प्रशिक्षण तथा शस्त्रास्त्र मे सुसज्जित होने के कारण वह हिंसात्मक क्रान्ति करने पर उतारू हो जाता है और जो युद्ध राष्ट्रीय युद्ध की तरह आरम्भ होता है उसका गृह-युद्ध के रूप म अन्त होता है। श्रमिक वर्ग हिंसात्मक क्रान्ति करके पूजीपति वर्ग और पूँजीवादी व्यवस्था का समूल नष्ट करके सवहारा वर्ग का अधिनायकतन्त्र स्थापित कर लेता है और समाजवादी व्यवस्था का निर्माण करता है जसा १९१७ मे रूस मे हुआ। इस प्रकार लेनिन ने पूँजीवाद के विकास म एक और मजिल—साम्राज्यवाद—जोड कर मार्क्स के सिद्धान्त को पूर्ण कर दिया और बतलाया कि 'साम्राज्यवाद पूँजीवाद की उच्चतम अवस्था है',* क्योकि इसका अनिवार्य परिणाम पूँजीवाद का विनाश है।

इस प्रकार साम्राज्यवाद के विकास का वर्णन करके लेनिन ने मार्क्स के आलोचको को उत्तर दिया हालाकि उसका वर्णन साम्राज्यवाद के ऐतिहासिक विकास से मेल नही खाता। इसी सिद्धान्त के द्वारा उसने रूस जसे औद्योगिक दृष्टि से पिछडे हुए देश म जो उसने क्रान्ति की थी उसे मार्क्स के सिद्धान्त के अनुकूल सिद्ध करने का प्रयत्न भी किया। मार्क्स के अनुसार समाजवादी क्रान्ति उसी देश मे हो सकती है जिसका औद्योगिक विकास चरम सीमा पर पहुँच गया हो। परन्तु लेनिन का कथन था कि साम्राज्यवाद की अवस्था मे सवहारावर्ग की क्रान्ति अर्थात् समाजवादी क्रान्ति के स्वरूप तथा उसकी योजना मे परिवर्तन हो जाता है। साम्राज्यवाद की अवस्था म सवहारा क्रान्ति केवल एक ही देश की परिस्थितियो स नही, अन्तर्राष्ट्रीय परिस्थितियो द्वारा निर्धारित होती है क्योकि इस अवस्था मे सब देशो की आर्थिक प्रणालियाँ विश्व आर्थिक प्रणाली की शृखला मे कडिया बन जाती है। पूँजीवाद अब साम्राज्यवाद के रूप मे विश्व पूँजीवाद बन जाता है और इसी कारण सवहारा क्रान्ति भी एकदेशीय न रहकर विश्व-सवहारा-क्रान्ति का रूप धारण कर लेती है। अत इस अवस्था म यह आवश्यक नही कि क्रान्ति उसी देश मे हो

---

* Imperialism is the highest stage of capitalism

जहा पूँजीवाद उत्कष की चरम सीमा पर पहुँच गया हो, बल्कि यह अधिक स्वाभाविक है कि क्रांति उस देश से आरम्भ हो जहा साम्राज्यवाद सबसे निबल अवस्था म हो। १६१७ म रूस साम्राज्यवाद की शृङ्खला की सबस निबल कडी था ( यद्यपि पूँजीवाद वहा तब तक विकसित नहीं हो पाया था), अत वहा क्रांति सफल हुई। लेनिन का विश्वास था कि सवहारा क्रान्ति रूस मे आरम्भ होकर शीघ्र ही विश्व व्यापी हो जायगी और समस्त ससार से पूजीवाद उठ जायगा।

इस प्रकार लेनिन ने रूस जसे औद्योगिक दृष्टि से पिछडे हुए देश मे सवहारा क्रांति को मावस के सिद्धा त के अनुकूल सिद्ध किया, परन्तु वास्तव मे उसने मार्क्स के इस सिद्धान्त का बिलकुल तिलाजलि द दी कि किसी देश की राजनीतिक व्यवस्था तथा उसके विचार उसके आर्थिक विकास पर निभर होते है। मार्क्स का कथन था कि प्रत्येक राज्य को कुछ निश्चित भौतिक अवस्थाओ म से होकर गुजरना होगा और सवहारा क्रांति पूँजीवाद क पूर्ण विकास के उपरान्त ही हो सकती है।

एक अन्य बात मे भी लेनिन ने मार्क्स के सिद्धान्त का परित्याग कर दिया। मार्क्स के अनुसार सवहारा क्रान्ति राजनीतिक क्रांति के पूर्ण होने पर ही हो सकती है परन्तु लेनिन ने रूस म मार्च १६१७ मे सम्पन्न राजनीतिक क्रान्ति को जिसके परिणामस्वरूप शताब्दियो पुरानी जारशाही का अन्त हुआ और गणतन्त्र की स्थापना हुई पूर्ण नही होने दिया और आठ महीने में ही उसे बलपूर्वक समाप्त कर दिया। मार्क्स का कथन था कि 'क्रान्ति बल प्रयोग द्वारा नही होती उसकी उचित राजनीतिक एव आर्थिक विकास द्वारा तयारी होनी चाहिये।' यह सत्य है कि मार्क्स ने एक बार यह आशा प्रकट की थी कि जब योरोप के औद्योगिक देशो म समाजवादी क्रान्तियाँ होगी तो रूस पूँजीवादी व्यवस्था की घातक अवस्थाओ म स गुजरे बिना ही राज्य समाजवाद की अवस्था म पहुँच सकेगा। परन्तु योरोप क औद्योगिक देशो म से किसी म भी समाजवादी क्रांति नही हुई। इसका लेनिन ने यह कह कर उत्तर दिया कि पुराने विचार के अनुसार जो पूँजीवादी क्रांति ( राजनीतिक क्रान्ति ) की पूर्णता मे सन्देह करता है वह मृत भाषा की वेदी पर जीवित मार्क्सवाद का बलिदान करता है। पुरानी धारणा के अनुसार सवहारावर्ग और कृषकवर्ग का शासन पूँजीपतियो के शासन के बाद ही आ सकता है और आना चाहिये। परन्तु वास्तविक जीवन म घटनाएँ दूसरी ही प्रकार स घटित हो चुकी हैं दोनो क्रांतिया का एक बिलकुल ही मौलिक, नवीन और अभूत

पूर्व मिश्रण हो चुका है।* इस प्रकार जीवित और मृत मार्क्सवाद में भेद स्थापित करके लेनिन ने अपनी क्रांति की मार्क्सवाद से अनुकूलता तो स्थापित कर दी परन्तु वास्तव में उसने मार्क्सवाद का इस बात में भी परित्याग कर दिया।

एक अन्य आधारभूत बात में भी लेनिन ने मार्क्स के सिद्धान्त का खण्डन कर दिया। क्रान्ति की तैयारी के लिये एक प्रभावशाली दलीय संगठन की आवश्यकता थी। लेनिन के अनेक साथी मार्क्स के सिद्धान्त के अनुसार प्रजातन्त्रीय ढंग पर संगठित एक विशाल दल का निर्माण चाहते थे परन्तु उसका विश्वास था कि श्रमिक वर्ग स्वयं क्रांति नहीं कर सकता और रूस जैसे देश में, जहाँ निरंकुशता का राज्य था एक बड़ा दल सफलतापूर्वक कार्य नहीं कर सकता। वहाँ तो अत्यन्त दृढ़ निष्ठावान अनुशासनबद्ध, कट्टर क्रांतिकारियों का एक छोटा सुसंगठित गुप्त रीति से कार्य करनेवाला दल ही क्रांतिकारी श्रमिकों का संगठन करके, उन्हें साम्यवाद की शिक्षा देकर और उनको मार्ग प्रदान करते हुए सफलता प्राप्त कर सकता है। लेनिन का यह विचार स्पष्टतः मार्क्स के सिद्धान्त के प्रतिकूल था।† मार्क्स के अनुसार पूँजीवादी उत्पादन प्रणाली अपने अन्तर्विरोध के फलस्वरूप स्वतः श्रमिकों को संगठित कर समय आने पर उन्हें क्रांति की ओर प्रेरित करती है और इस प्रकार पूँजीवाद स्वयं अपने विनाश की तैयारी करता है। इसके विरुद्ध लेनिन का कथन था कि पूँजीवादी

---

* Whoever questions the completeness of the bourgeois revolution from the old viewpoint sacrifices living Marxism to a dead letter According to the old conception the rule of the proletariat and the peasantry their dictatorship can and must follow the rule of the bourgeoisie In real life however things have turned out otherwise an extremely original, new, unprecedented interlocking of one and the other has taken place (Lenin quoted in Sabine op cit p 690)

† In this connection he made perhaps the boldest and most drastic change in Marxian theory ever made by a Marxist who was concerned to preserve its orthodoxy (Sabine A History of Political theory p 670)

ग्रथ से बिल्कुल भिन्न हो गया।* वास्तव म लेनिन एक व्यवहारकुशल नेता था जिसम ग्रपन सकल्प को पूरा करने का दृढ निश्चय ग्रौर ग्रनुपम लगन थी। उसी के नतृत्व का यह परिणाम था कि रूसी क्रान्ति सफल हो सकी ग्रौर एक साम्यवादी राज्य की स्थापना हो सकी। सिद्धान्त के क्षेत्र मे उसके ग्रनुदाय का कोई विशेष महत्व नही मालूम होता। वास्तव म उसका महत्व क्राति के सचालन मे तथा उसके उपरान्त रूस म सवहारा-वग मे ग्रधिनायकतत्र की सफल स्थापना ग्रौर उसके सगठन म है। इस दृष्टि से स्टालिन का यह कथन बिल्कुल उपयुक्त मालूम होता है कि लेनिनवाद सामान्य रूप मे सवहारा क्रान्ति का तथा विशिष्ट रूप मे सवहारा वग के ग्रधिनायकतत्र का सिद्धान्त है।†

स्टालिनवाद

लेनिन के बाद स्टालिन न भी तत्कालीन परिस्थितियो से उत्पन्न ग्रावश्यकताग्रो के ग्रनुसार मार्क्स के सिद्धान्त मे सशोधन किये जिनका परिणाम यह हुग्रा कि रूसी साम्यवाद ने मार्क्स के बचे खुचे ग्राधारभूत सिद्धान्तो को भी तिलाजलि देदी। लेनिन की मृत्यु के पश्चात् स्टालिन तथा ट्राटस्की के मध्य इस प्रश्न को लेकर बडा तीव्र मतभेद उत्पन्न हुग्रा कि उन्ह विश्व क्राति के लिये प्रयत्न करना चाहिय या कवल रूस म ही साम्यवादी व्यवस्था को प्रतिष्ठित करने का उद्योग करना चाहिये। ट्राटस्की विश्व क्राति के पक्ष म था क्यो कि उसका विश्वास था कि विश्व क्राति के बिना रूस मे साम्यवाद न सफल हो सकता है ग्रौर न सुरक्षित ही रह सकता है, परन्तु स्टालिन का कथन था कि रूस की दशा ऐसी नही थी कि वह विश्व क्रान्ति का नेतृत्व कर सके। उसके विचार म रूस के लिय उस समय यही उचित था कि वह ग्रपनी ग्रान्तरिक व्यवस्था को दृढ करने ग्रौर ग्रपने यहाँ साम्यवाद की पूर्ण रूप से प्रतिष्ठा करने म ही ग्रपनी समस्त शक्ति का प्रयोग कर ताकि ससार के सामने एक

---

* Lenin s formulas remained the formulas of Marx the meaning of Leninism departed very widely from the meaning of Marx (Sabine A History of Political Theory p 699)

† Leninism is the theory and tactics of the proletarian revolution in general and the theory and tactics of the dictatorship of the proletariat in particular ' (Stalin Problems of Leninism, p 16)

आदर्श साम्यवादी व्यवस्था प्रस्तुत की जा सके जिसका अन्य देश अनुकरण कर सकें। उसका कथन था कि विश्व क्रान्ति हुए बिना भी एक देश में समाजवाद की स्थापना हो सकती है ( Socialism in one country)। लेनिन के विचार भी ऐसे ही थे। उसने एक बार कहा था कि पूंजीवाद का यह निश्चित नियम है कि सब देशों में आर्थिक एवं राजनीतिक प्रगति समान रूप में नहीं होती, अतः समाजवाद का कुछ या केवल एक देश में भी सफल होना सम्भव है। इसका अर्थ यह हुआ कि पूंजीवादी तथा साम्यवादी प्रणालियां साथ साथ रह सकती है और उनमें सहयोग भी हो सकता है। स्टालिन के बाद रूस के प्रधान मन्त्री ख़ुश्चेव भी इस सह अस्तित्व पर जोर दे रहे हैं। वैसे इस सह अस्तित्व के सिद्धान्त पर कोई आपत्ति नहीं हो सकती परन्तु इस सिद्धान्त से स्पष्टतः मार्क्स के राजनीतिक व्यवस्था की आर्थिक *व्यवस्था पर निर्भरता के सिद्धान्त का खण्डन होता है।*

राज्य के लुप्त होने के सिद्धान्तों के सम्बन्ध में भी स्टालिन ने मार्क्स के सिद्धान्त में संशोधन किया। १९३९ की दलीय कांग्रेस में उसने इस प्रश्न पर विचार किया कि हमारे देश में शासक वर्ग का विनाश हो चुका है, समाजवाद की स्थापना हो चुकी है और हम साम्यवाद की ओर अग्रसर हो रहे हैं फिर हम अपने समाजवादी राज्य को लुप्त होने में सहायता क्यों नहीं करते। इस प्रश्न का उत्तर देते हुए उसने कहा कि राज्य के लुप्त होजाने के सिद्धान्त का प्रतिपादन जिन ऐतिहासिक परिस्थितियों में किया गया था वे आज कल की परिस्थितियों से भिन्न थीं। आजकल साम्यवादी रूस चारों ओर से पूंजीवादी देशों से घिरा हुआ है (Capitalist encirclement)। ऐसी स्थिति में साम्यवादी राज्य के दो कार्य है—विदेशी हस्तक्षेप से राज्य की रक्षा और देश के अन्दर आर्थिक संगठन तथा जनता की सांस्कृतिक शिक्षा। जब तक समस्त संसार में वर्गविहीन समाज की स्थापना नहीं हो जाती तब तक ये कार्य आवश्यक बने रहेंगे और साम्यवाद के युग में भी राज्य का *अस्तित्व बना रहेगा।*

इस सिद्धान्त के अनुसार रूस में साम्यवादी व्यवस्था और उसके अनुरूप साम्यवादी सरकार का विकास करना साम्यवादी राज्य का कार्य है। इसके अतिरिक्त केवल एक देश में समाजवादी सरकार केवल समाजवाद की ही प्राप्ति नहीं कर सकती वह शत्रुभावयुक्त विरोधी अन्तराष्ट्रीय पूंजीवाद के होते हुए साम्यवाद की ओर प्रगति भी कर सकती है। वह पूर्ण सुरक्षा प्राप्त नहीं कर सकती परन्तु खतरा पूर्णतया राजनैतिक हस्तक्षेप की

सभावना पर ही निभर है। इस प्रकार स्पष्टत इस सिद्धान्त के अनुसार पर्याप्त प्राकृतिक साधनो से युक्त एक देश मे समाजवादी आर्थिक व्यवस्था विश्व आर्थिक व्यवस्था से काय करनेवाले आर्थिक कारणो स पूण रूपसे स्वतन हो सकती है। यदि यह बात सत्य है तो फिर मार्क्स का आर्थिक नियतिवाद (Economic Determinism) कहा रहा ?

पूजीवादी घेर क सिद्धान्त पर विचार करते हुए सेबाइन न कहा है कि यह सिद्धान्त उस तक की अंतिम कडी को भी विच्छिन्न कर देता है जिसके द्वारा राजनीति और विचार का अतर्राष्ट्रीय आर्थिक विकास स सम्बन्ध स्थपित होता है। *

साम्यवादी राज्य के कार्यों का निरूपण करत हुए और साम्यवादी युग म भी राज्य के अस्तित्व की आवश्यकता बतान हुए स्टालिन न मार्क्स की राज्य की परिभाषा और उसके स्वरूप मे भी परिवतन कर दिया। मार्क्स क अनुसार राज्य समाज के सम्पत्तिशाली वग द्वारा सम्पत्तिविहीन वर्गों क शोषण का दमनकारी साधन मात्र है और एक अस्थायी सस्था है जिसका वगविहीन समाज की स्थापना होन पर अन्त हो जायगा। किन्तु स्टालिन न साम्यवादी (वगविहीन) समाज म भी राज्य का अस्तित्व आवश्यक समझा और उसका काय एक वग द्वारा दूसरे वग का शोषण नही, देश का आर्थिक सगठन और जनता की सांस्कृतिक शिक्षा माना। इस प्रकार राज्य एक दमनकारी सस्था और अस्थायी सस्था न रह कर एक स्थायी और कल्याणकारी सस्था बन जाता है।

इस प्रकार हम दखत है कि लेनिन और स्टालिन न मार्क्सवाद की अपनी आवश्यकताओ के अनुसार व्याख्या करके उसे व्यवहार का दास बना दिया† उनके साम्यवाद का मार्क्सवाद से कोई विशेष आधारभूत सम्बन्ध

* It severs the last link of logic that connected politics and ideology with international economic evolution (Sabine A History of Political Theory p 701 )

† Lenin s searching of the Marxist scriptures to justify an action which he had already d ...mined to take, and which was in fact contrary to Marx s own teaching is typical of the way in which Communist theory has become the obedient hand maiden of Communist practice (Wayper Political Thought p 230)

नहीं रहा। इन दोनों की मार्क्स के सिद्धान्तों की इच्छानुसार व्याख्या और रूस की आंतरिक एवं बाह्य नीतियों के संचालन में उनके तथा उनके उत्तराधिकारियों के व्यवहार को देखते हुए रूसी साम्यवाद को रूसी राष्ट्रवाद अथवा रूसी साम्राज्यवाद कहना अधिक उपयुक्त होगा।

*रूसी साम्यवाद का व्यावहारिक रूप*—

अभी हमने लेनिन तथा स्टालिन ने मार्क्सवाद में जो संशोधन किये उनका अध्ययन किया है। मार्क्स द्वारा प्रतिपादित *इतिहास की भौतिक व्याख्या तथा* वर्ग संघर्ष के सिद्धान्तों के आधार पर संगठित पहला राज्य सोवियत रूस ही है। क्रान्ति के उपरान्त नवीन शासन को प्रारम्भ में *बहुत सी बाधाओं* में से होकर निकलना पड़ा। नवीन व्यवस्था को कायम रखने में सोवियत रूस ने संसार के प्रथम सर्वसत्तावादी राज्य (Totalitarian State) की स्थापना की। रूसी साम्यवादियों ने संसार के सामने अपने उद्देश्यों की पूर्ति के लिये नवीन राज्य की निपुणता प्रकट कर दी है। रूस ने अन्य आधुनिक राज्यों की अपेक्षा अपने राज्य को अधिक केन्द्रीकृत तथा शक्तिशाली राज्य बना लिया है। इटालियन फासिस्टों तथा जर्मन नात्सियों ने अपने उद्देश्य की प्राप्ति के लिये, *अर्थात् पश्चिमी सभ्यता के सम्मुख उपस्थित साम्यवादी खतरे* के नाश के लिये साम्यवादी कार्यपद्धति को ही अपनाया था।

रूस के साम्यवादी शासक सर्वहारा राजनीतिक समाजवाद का एक नवीन परीक्षण कर रहे हैं। वे नवीन आर्थिक आधार पर एक नवीन सामाजिक व्यवस्था का निर्माण करना चाहते हैं जिसमें कोई भी मानव दूसरे मानव के श्रम को खरीद नहीं सकेगा और न पूँजी पर जीवित रह सकेगा। दूसरे शब्दों में, नये समाज में पूँजी का स्वामित्व समाज के हाथ में होगा, व्यक्तियों के हाथों में नहीं। इस प्रकार पूँजीवादी शोषकों तथा वेतनभोगी शोषितों का भेदभाव मिट जायगा। इस ध्येय की प्राप्ति के प्रयत्न में *उन्हें पूँजीवादी वर्ग के विरोध* का सामना अपने देश के अन्दर तथा बाहर दोनों ओर से करना पड़ा है। रूस में गृह युद्ध हुआ और श्वेत सेनाओं का सैनिक आक्रमण भी हुआ जिसमें इङ्गलैंड अमेरिका के संयुक्त राज्य तथा फ्रांस जैसे पूँजीवादी देशों ने सहायता दी। इस कारण उन्होंने अपने दाव-पेच तथा कार्य प्रणाली में परिवर्तन अवश्य किये परन्तु उनके ध्येय में कोई परिवर्तन नहीं हुआ। यह ध्येय है— जनता के लिये अधिक सुखदायी जीवन की अवस्थाएँ तथा व्यापक वास्तविक सुयोग प्राप्त करना और, इन सबसे ऊपर, आर्थिक तथा राजनीतिक नियन्त्रण उन अल्पजनों के हाथों

मे रखना जो अन्तिम समाजवादी विजय की ओर बढ़ने मे अधिक सलग्न और दृढाग्रही है। " *

समस्त सत्ता को क्रान्तिकारियो के एक छोटे से दृढप्रतिज्ञ सुसङ्गठित दल के हाथो मे कायम रखने की प्रवृत्ति के कारण रूस मे ऐसी सस्थाओ एव आचरणो का विकास हुआ जो अधिनायकतन्त्र के मुख्य लक्षण हैं। इन सस्थाओ मे सबसे महत्वपूर्ण है—ऑल यूनियन कम्यूनिस्ट पार्टी। रूस मे शासन यन्त्र का नियन्त्रण इस पार्टी द्वारा ही होता है। इस पार्टी की सदस्य सख्या जानबूझकर कम रखी जाती है उसके नियम कठोर हैं जिसके कारण सदस्यता मे वृद्धि नही हो सकती। परीक्षाएँ कडी होती हैं और परीक्षण काल भी बडा लम्बा होता है। जो सदस्य शिथिल अथवा अकुशल होते हैं या जिनकी निष्ठा मे सन्देह होता है उन्हे निकाल दिया जाता है। उसमे उन बुद्धिजीवियो के लिए स्थान नही है जो साम्यवाद के आलोचक हैं या धर्म के पुजारी है। ट्रॉटस्की जैसा प्रसिद्ध साम्यवादी नेता भी पहले अतरङ्ग मण्डल से फिर साम्यवादी पार्टी से और अन्त मे देश से निर्वासित कर दिया गया क्योंकि उसने शासन द्वारा पूँजीपतियो तथा जमीदारो को जो रियायतें दी गई थी, उनकी आलोचना करके साम्यवादी दल की उपेक्षा की और उसका अनुशासन भग किया। ऑल यूनियन कम्यूनिस्ट पार्टी ही रूस की एकमात्र राजनीतिक पार्टी है। अन्य किसी भी राजनीतिक दल को, जिसका दूसरा कोई सिद्धान्त हो, वहाँ काम करने की स्वतन्त्रता नही है। इस पार्टी के कार्यों का नियमन एक केन्द्रीय समिति द्वारा होता है जिसका चुनाव पार्टी के वार्षिक अधिवेशन मे होता है। यह केन्द्रीय समिति पार्टी के काम सचालन के लिये अन्य छोटी उपसमितियो का चुनाव करती है। इसमे पार्टी के कुछ प्रमुख नेता होते है जो पार्टी की नीति आदि निर्धारित करते हैं। देश की प्रमुख शासन-सस्थाओ जैसे स्थानीय सोवियत,

---

*'To make Russia more nearly self sufficient to secure more comfortable living conditions and wider cultural opportunities for the masses and above all to keep the reins of economic and political control in the hands of that minority most devoted and tenacious in driving towards the ultimate socialist victory (Coker Recent Political Thought, p 159)

प्रांतीय काग्रेसो, राष्ट्रीय बिधान सभाओ एव प्रशासनीय सस्थाओ आदि के निर्वाचन पर परोक्ष रूप से इस राजनीतिक समिति का नियन्त्रण होता है। सन् १९३६ ई० के सविधान से देश मे राजनीतिक प्रजातन्त्र की मशीनरी स्थापित की गई है, समस्त व्यवस्थापिका, कार्यपालिका तथा न्यायपालिका सत्ताएँ सुप्रीम कौंसिल के हाथो मे हैं जिसमे दो सदन हैं जिनमे से प्राय प्रत्येक मे ६०० सदस्य है जिनका चुनाव गुप्त मतदान द्वारा सार्वभौम प्रौढ मताधिकार के आधार पर होता है, परन्तु इतना होते हुए भी सत्य तो यह है कि शासन का वास्तविक नियन्त्रण साम्यवादी दल (Communist Party) के हाथो मे ही है। साम्यवादी दल के अतिरिक्त दो और साम्यवादी सगठन हैं, जो साम्यवादी व्यवस्था कायम रखने मे सहायक होते है। एक का नाम है साम्यवादी युवक सङ्घ जिसमे १४ वर्ष से २२ वर्ष तक के युवक युवतियाँ सदस्य है। दूसरा साम्यवादी बाल सङ्घ जिसमे १० वर्ष से १४ वर्ष तक के बालक बालिकाएँ सदस्य है। इनमे से ही साम्यवादी पार्टी के नये सदस्य बनते है।

यहा यह उल्लेख कर देना उचित होगा कि साम्यवादी दल के सदस्यो को अपनी कार्य प्रणाली की आलोचना करने मे काफी स्वतन्त्रता रहती है। वे अपने सुझाव भी पेश कर सकते है। परन्तु विचार तथा बहस के बाद जब दल द्वारा कोई नीति स्वीकार कर ली जाती है, तब उसे सब सदस्यो को स्वीकार करना पडता है। उसके बाद किसी को उसकी आलोचना करने का अवसर नही दिया जाता अथवा उसके विरुद्ध विचार प्रकट करने का अधिकार नही रहता। उसका अनुशासन बडा कठोर है, वह सर्वथा सैनिक ढग का है। दल ने अपने सदस्यो की सेवा तथा चरित्र एव सयतता का आदर्श बहुत ऊँचा रखा है।

सोवियत रूस मे साम्यवादी शासन 'सर्वहारा वर्ग की अधिनायकशाही' के नाम से प्रसिद्ध है। यह नाम आंशिक रूप से सही है और गलत भी। यह सही इसलिये है कि राज्य उन सब लोगो को कोई राजनीतिक एव आर्थिक विशेषाधिकार नही देता जो मजदूर नही हैं और शासन सत्ता का आधार दमन शक्ति है। सोवियत राज्य अधिनायकतन्त्रीय अथवा सर्वसत्तावादी है क्योकि उसने सफलतापूर्वक समस्त अन्दरूनी विरोधी तत्वो का खात्मा कर दिया है और वह एकदलीय राज्य बन गया है जैसा कि नात्सी जर्मनी तथा फासिस्ट इटली मे था। परन्तु यह नाम अनुपयुक्त इसलिये है कि रूसी शासन सर्वहारा वर्ग के बहुमत का नही है। देश का शासन औद्योगिक मजदूरो के

हाथो मे नही वरन् कुछ थोडे से उच्च कोटि के वर्गीय चेतना युक्त सुयोग्य तथा अनुशासनबद्ध क्रान्तिकारियो के हाथो मे है। इस प्रकार रूसी सरकार को सर्वहारा वर्ग के हित मे अधिनायकतन्त्र कहा जा सकता है।

अधिनायकतन्त्र का अर्थ है राजनीतिक कार्य के सर्वोच्च साधन या अस्त्र के रूप मे बल या दमन का प्रयोग। साम्यवादियो की यह दृढ धारणा है कि पूँजीपतियो मे तर्क या बहस द्वारा परिवर्तन नही किया जा सकता। अत उनके विरोध का नाश बल प्रयोग से करना चाहिये। वे जिन लाभो का भोग करते है, उन्हे स्वत शान्तिपूर्वक त्यागने के लिये वे तैयार नही होगे। पूँजीपतियो को सम्पत्तिविहीन बनाने के लिये और क्रान्ति के विरोधियो के अपने खोये हुए लाभो को पुन प्राप्त करने के प्रयत्नो के दमन के लिये सर्वहारा राज्य की ओर से सशस्त्र हिंसा की आवश्यकता है। यदि सत्ता हस्तगत करने के लिये आक्रमणात्मक साधन के रूप मे बल की आवश्यकता है, तो विरोधियो के विरुद्ध आत्मरक्षा के लिये बलप्रयोग की निन्दा करना मूर्खता होगी। जैसा कि ट्राटस्की ने उचित ही कहा है—'एक क्रान्तिकारी वर्ग को जिसने शस्त्रो द्वारा सत्ता प्राप्त की है उन सभी प्रयत्नो को, जिनके द्वारा इस सत्ता से उसे वचित करने का प्रयत्न किया जायगा, बल प्रयोग से व्यर्थ करना पडेगा और वह ऐसा अवश्य करेगा।'* इस प्रकार साम्यवादी लोग राजनीति को स्थायी युद्ध समझते है और राज्य को विशुद्ध दमन का अस्त्र। इस प्रकार वे लोहहस्त द्वारा शासन यन्त्र का प्रयोग करते है और जो देशद्रोह या राजद्रोह के अपराधी हैं या उनके कामो मे बाधा डालते है उन्हे कठोर से कठोर दण्ड दिया जाता है। अपने विरोधियो के दमन के लिये बल प्रयोग को एक मुख्य अस्त्र के रूप मे मानने के कारण उनका नात्सियो तथा फैसिस्टो से बडा सादृश्य है। इस प्रकार सर्वसत्तावादी राज्य का अधिनायकतन्त्र होना पडता है और उसे हिंसा तथा बल प्रयोग पर आश्रित रहना ही पडता है।

इसका यह अर्थ नही है कि साम्यवादी लोग जनता को अपने पक्ष मे करने के सम्बन्ध मे उदासीन रहते हैं। वे स्कूल रेडियो, सिनेमा आदि प्रचार के समस्त साधनो द्वारा अपने सिद्धान्तो का प्रचार करते है। वे शैशव काल से ही जनता को अपने सिद्धान्तो का पाठ पढाते हैं। उनके युवक पर जनता को

---

* A revolutionary class which has conquered power with arms in its hands is bound to and will suppress rifle in hand all attempts to tear power out of its hands (Trotsky)

साम्यवाद के इतिहास तथा सिद्धान्तों के सम्बन्ध में भी शिक्षा देने के लिये हो है। वे उन्हें क्रान्ति के दाव पेंच के सम्बन्ध में भी शिक्षा देते हैं।

रूसी साम्यवादी लोग पूंजीवादी देशों के प्रजातन्त्र तथा प्रजातन्त्रीय संस्थाओं का उपहास करते हैं। राजनीतिक कार्य के साधन के रूप में बल प्रयोग की सर्वोच्चता में विश्वास करने तथा शासन की समस्याओं के बौद्धिक समाधान की सम्भावना में अविश्वास के कारण वे प्रजातन्त्र को अव्यवहार्य समझते हैं। राज्य की प्रकृति के सम्बन्ध में उनके जैसे विचार हैं वे भी उन्हें इसी परिणाम की ओर ले जाते हैं। बोल्शेविकों ने संविधान परिषद् के कार्य में बाधा डालकर उसे असम्भव कर दिया था।

किन्तु यह सदैव स्मरण रखना चाहिये कि साम्यवाद तथा प्रजातन्त्र में कोई सैद्धान्तिक असंगति नहीं है। साम्यवादी लेखक जिस प्रजातन्त्र की आलोचना करते हैं और जिसे अवास्तविक कहते हैं, वह है पूंजीवादी देशों में प्रचलित प्रजातन्त्र। उनकी यह मान्यता है कि पूंजीवाद के अन्तर्गत, जिसमें औद्योगिक मजदूरों को कोई आर्थिक सुरक्षा नहीं होती और जिसमें उन लोगों के हाथों में अनुचित राज्यसत्ता होती है जो समाज के आर्थिक जीवन का नियन्त्रण करते हैं, राजनीतिक लोकतन्त्र नाममात्र का है, उसमें कोई तत्व नहीं होता। उसमें जिन व्यक्तियों के पास सम्पत्ति नहीं है उनके लिये न स्वतन्त्रता है और न समानता ही, उन्हें केवल उन व्यक्तियों को अपना श्रम बेचने की स्वतन्त्रता है जो उत्पादन के साधनों के स्वामी हैं। इस प्रकार वे व्यक्ति शासन पर कोई नियन्त्रण नहीं रख सकते। एक उम्मीदवार के लिये चुनाव में एक बार मतदान करने का अधिकार कोरा नाममात्र का अधिकार है। इसी प्रकार शासन के कार्यों की आलोचना का अधिकार एक प्रकार का विलास है जिससे अवभूखे तथा अधिक काम से थके मांदे मजदूरों में लाभ उठाने की क्षमता नहीं। मजदूर तो यह चाहता है कि उसे भरपेट भोजन मिले और जीवन की सह्य अवस्थाएँ प्राप्त हों और उसे अपना जीवन अपनी इच्छानुसार सुख से बिताने के लिये पूर्ण सुयोग मिले, केवल शासन की आलोचना तथा उम्मीदवार को राय देने का निरर्थक अधिकार नहीं। साम्यवादी का यह दृढ़ विश्वास है कि शासन का ढांचा कितना ही प्रजातान्त्रिक क्यों न हो, वास्तविक सत्ता उन्हीं लोगों के हाथों में होगी जिनके पास आर्थिक सत्ता है। इस प्रकार पूंजीवादी समाज में वास्तविक प्रजातन्त्र कार्य नहीं कर सकता। वह सर्वहारा वर्ग के संक्रमणकालीन अधिनायकतन्त्र में भी अव्यवहार्य होता है। किन्तु फैसिज्म के उदय के कारण तथा फैसिस्ट शासन में साम्यवादियों को

भाषण तथा सभा सम्मेलन के स्वातन्त्र्य का निषेध होने के कारण राजनीतिक स्वतन्त्रता तथा प्रजातन्त्र के प्रति साम्यवादियों के दृष्टिकोण में थोड़ा परिवर्तन अवश्य हुआ है। सन् १९३६ ई० के सोवियत संविधान का रूप, जैसा कि उल्लेख किया जा चुका है, सर्वथा प्रजातान्त्रिक है।

रूसी साम्यवादियों ने सबसे पहले संसार को यह बतला दिया कि आर्थिक नियोजन सर्वसत्तावादी राज्य का एक अनिवार्य लक्षण है। वह उत्पादन के समस्त साधनों पर राज्य के स्वाम्य तथा समाज के औद्योगिक जीवन पर राज्य के नियन्त्रण का आवश्यक परिणाम है। यदि उत्पादन की प्रकृति तथा परिणाम का निश्चय व्यक्तिगत उद्योगपतियों पर ही नहीं छोड़ देना है वरन् राज्य द्वारा उसका निश्चय होना है तो नियोजन राज्य की आर्थिक पद्धति का एक आवश्यक अंग होगा। गृहयुद्ध के समय में भी रूस में नियोजन की व्यवस्था करनी पड़ी जिससे लाल सेना को रसद मिलती रहे। वह असन्तोषप्रद रही तथा लेनिन के सामने आर्थिक विनाश का भय आ खड़ा हुआ। उसने नवीन आर्थिक नीति की घोषणा की जिसने पूँजीपतियों को अनेक रियायतें दीं। देश की आर्थिक व्यवस्था पर उसके अच्छे परिणाम निकले। जब स्टालिन ने सत्ता ग्रहण की तो उसने उस नीति का अन्त कर दिया और राज्य ने व्यापार तथा उद्योग पर फिर से राज्य का नियन्त्रण स्थापित कर लिया। प्रथम पंच वर्षीय योजना की समाप्ति पर द्वितीय पंच वर्षीय योजना के अनुसार काय किया गया और उसके फलस्वरूप रूस के उद्योगों में काफी प्रगति हुई। जर्मनी तथा इटली ने भी उसका अनुसरण किया। संसार व्यापी मन्दी तथा बाद में जर्मनी के विरुद्ध छिड़ जानेवाले युद्ध ने इङ्गलण्ड को आर्थिक नियोजन करने के लिये बाध्य किया। हमारे देश में भी नियोजन सामाजिक विकास की नीति का एक प्रमुख अंग बना हुआ है। संसार आर्थिक नियोजन के विचार के लिये सोवियत रूस का ऋणी है।

साम्यवाद ने रूस की जनता के केवल राजनीतिक तथा आर्थिक जीवन का ही प्रभावकारी नियन्त्रण नहीं किया है वरन् जीवन के अन्य क्षेत्रों पर भी प्रभाव डाला है। धर्म, कानून तथा शिक्षा आदि सभी वस्तुओं का साम्यवाद के लक्ष्य की सिद्धि के लिये प्रयोग किया जाता है। साम्यवादी लोग धर्म के विरोधी हैं और धर्म को "जनता के लिये अफीम" मानते हैं क्योंकि धर्म हमारे कष्टों को ईश्वरीय विधान बता कर उन्हें सहन करने और शासकों की अधीनता का पाठ पढ़ाता है। साम्यवादी दल के सदस्य अनीश्वरवादी हैं। रूस में साम्यवादी शासकों ने शिक्षा, साहित्य, विज्ञान, संगीत और कला

की अभिवृद्धि के लिये प्रयत्न किया है किन्तु इन क्षेत्रों में उनके काम राज्य की आर्थिक एव राजनीतिक आवश्यकताओं के अनुरूप ही हैं। वे ऐसे विज्ञान या दर्शन की शिक्षा की अनुमति नहीं देते जो साम्यवादी विचार धारा के विरुद्ध हो। रूस की पाठशालाओं तथा विद्यालयों के लिये पाठ्य ग्रन्थ इस उद्देश्य से निर्धारित किये जाते हैं कि तरुणों तथा बालकों के मन पर साम्यवाद के गौरव की छाप पड जाय। वहा वे कानूनों से भी यही काय लिया जाता है।

## प्रश्न

१ साम्यवाद से आप क्या समझते हैं? साम्यवाद और समाजवाद में क्या भेद है?

२ कार्ल मार्क्स के सिद्धान्त का सक्षेप मे वर्णन कीजिये।

३ 'इतिहास की भौतिक व्याख्या' से आप क्या समझते हैं। इस सिद्धान्त की समीक्षा कीजिये।

४ कार्ल मार्क्स के मुख्य मन्तव्यों की आलोचना कीजिये।

५ साम्यवाद और फसिज्म की तुलना कीजिये।

६ 'साम्राज्यवाद और सर्वहारा क्रान्ति के युग का मार्क्सवाद ही लेनिनवाद हैं'। स्टालिन की इस उक्ति को स्पष्ट कीजिये।

७ 'राज्य वह शस्त्र मात्र है जिससे सर्वहारा वर्ग अपना वर्ग-युद्ध करता है।' (लेनिन) इस उक्ति के प्रकाश मे मार्क्स, लेनिन तथा स्टालिन की राज्य सम्बन्धी कल्पनाओं को स्पष्ट कीजिये।

८ 'मार्क्स ने समाजवाद को अस्तव्यस्त दशा मे पाया परन्तु उसने उसे आन्दोलन का रूप दे दिया' (लास्की) व्याख्या कीजिये।

९ लेनिन ने मार्क्सवाद मे क्या क्या सशोधन किये? उनका मार्क्सवाद के स्वरूप पर क्या प्रभाव पडा?

१० स्टालिनवाद से क्या आशय है? स्टालिन के विचारों की समीक्षा कीजिये।

११ 'साम्राज्यवाद पूजीवाद की उच्चतम अवस्था है'। (लेनिन) इस उक्ति को स्पष्ट कीजिये।

## अध्याय ९

# सिण्डीकेलिज्म

पहले हम बतला चुके है कि समष्टिवाद की नीतिया एव कायक्रम समस्त समाजवादियो को माय नही है। उनमे बहुत से ऐसे व्यक्ति है जो समष्टिवादियो की राज्य भक्ति के बडे विरोधी है। वे उनके वैधानिक साधना को पसन्द नही करते और न राज्य द्वारा उद्योगो के नियन्त्रण की नीति को ही पसन्द करते है। वे यह मानते ह कि राज्य एक ऐसा माध्यम नही है जिसके द्वारा वे अभीष्ट सामाजिक परिवतन कर सके। ऐसे परिवतना को तो आवश्यकतानुसार उपयुक्त साधनो द्वारा मजदूर सङ्घो मे सगठित मजदूर ही सीधी कायवाही द्वारा कर सकते है। वे यह भी कहते हैं कि मजदूरा की दशा राज्य द्वारा नियन्त्रित उद्योगा के अन्तगत भी बुरी बनी रहेगी। उसम सुधार उसी समय सम्भव होगा जब कि स्वय मजदूरो का उन अवस्थाओ पर नियन्त्रण हो जिनम उन्ह काम करना पडता है। राजनीतिक या विकासवादी समाजवाद के विरुद्ध यह विद्रोह दो समाजवादी सम्प्रदाया—सिण्डीकेलिजम तथा गिल्ड समाजवाद—मे प्रगट हुआ। इन दोनो मे सिण्डीकेलिजम पहले का है और वह अधिक उग्र भी है। सिण्डीकेलिजम का जन्म फ्रास म हुआ। गिल्ड समाजवाद का जन्म ब्रिटेन म हुआ। वह सिण्डीकेलिजम का ही सशोधित रूप है जिसमे सिण्डीकेलिजम की अच्छी बातो का समावेश कर लिया गया है।

### सिद्धान्त का वणन—

सिण्डीकेलिजम भी समाजवाद के अन्य रूपो की भाँति सामाजिक सगठन का एक सिद्धान्त और साथ ही एक कायक्रम भी है। किन्तु उसने भावी समाज का चित्र स्पष्ट अकित नही किया है। उसके सिद्धान्तकारा ने इस समस्या पर अधिक ध्यान नही दिया। इसके कई कारण हैं। सिण्डीकेलिजम का अवसरवादी तथा व्यावहारिक रूप ही इसके लिये उत्तरदायी है। यह बात

स्मरण रखने योग्य है कि सिण्डीकेलिज्म का जन्म एक सिद्धान्त के रूप में नहीं, बल्कि फ्रांस में एक मजदूर आन्दोलन के रूप में हुआ और इस सिद्धान्त का विकास उस आन्दोलन में से ही हो गया। इस मामले में यह समाजवाद, साम्यवाद और अराजकतावाद के विरुद्ध है, जिनके संस्थापक कार्ल मार्क्स, ऐंगेल्स, लेनिन तथा प्रिंस क्रोपॉटकिन जैसे उच्च कोटि के विद्वान् थे। सिण्डीकेलिज्म के इतिहास में ऐसे कोई बड़े नाम नहीं आते। उसके सिद्धान्तकार ऐसे व्यक्तियों में से हैं जिन्हें शारीरिक श्रम का अनुभव था। वह एक सच्चे अर्थ में मजदूर वर्ग का आन्दोलन है, समाजवाद के अन्य रूपों का प्रादुर्भाव मध्य-वर्ग के सिद्धान्तकारों के मस्तिष्कों में हुआ जिनमें से किसी को शारीरिक श्रम का व्यक्तिगत अनुभव नहीं था। इस व्यापक भावना के कारण कि जब मजदूर समाज के आर्थिक जीवन पर नियन्त्रण प्राप्त कर लेंगे तब स्वयं ही नवीन सामाजिक संगठन का विकास हो जायगा, इस आन्दोलन के सिद्धान्तकारों ने उस भावी रूप के प्रश्न पर विचार नहीं किया जिसे भावी सिण्डीकेलिस्ट समाज धारण करेगा। फिर भी यह कहा जा सकता है कि इस समाज में उत्पादन के समस्त साधनों पर सामाजिक स्वाम्य होगा परन्तु उनका वास्तविक प्रयोग मजदूरों के हाथों में होगा जो मजदूर संघों के रूप में संगठित होंगे। फ्रेंच भाषा में मजदूर-संघ को 'सिण्डीकेट' कहते हैं। ये सिण्डीकेट ही अपने अपने क्षेत्र में माल के उत्पादन तथा सेवाओं की व्यवस्था करेंगे। समस्त उद्योगों के स्थानीय सिण्डीकेट 'बूर्स दु ट्रैवल' में संगठित किये जायेंगे जिसके द्वारा उनका परस्पर एक दूसरे से सम्बन्ध होगा और जो राज्य के विभिन्न भागों के बीच पण्यों के विनिमय की व्यवस्था करेंगे। प्रत्येक व्यापार या उद्योग के लिये एक राष्ट्रीय फेडरेशन होगा परन्तु उद्योग पर नियन्त्रण स्थानीय 'बूर्स' का होगा। इस संगठन का फ्रांस के वर्तमान मजदूर आन्दोलन से घनिष्ठ सम्बन्ध है। इसलिये सिण्डीकलिज्म को भली भांति समझने के लिये उसको समझ लेना परम आवश्यक है।

भावी समाज में, जिसकी सिण्डीकेलिस्ट कल्पना करते हैं, राजनीतिक राज्य जैसी कोई वस्तु नहीं होगी। सिण्डीकेलिस्ट केन्द्रीय शासन का सर्वथा विनाश चाहता है। केन्द्रीय शासन की सत्ता का विनाश करने और औद्योगिक आत्म-साहाय्य तथा व्यक्तिवाद पर जोर देने में सिण्डीकेलिज्म अराजकता का अनुसरण करता है जिसका एक प्रमुख व्याख्याकार प्रोधो (Proudhon) है जिससे सिण्डीकेलिस्टों ने प्रेरणा प्राप्त की। सिण्डीकेलिज्म के अनुसार भावी समाज किसान मजदूरों के छोटे छोटे

समुदायों का, जो सहकारी पद्धति के अन्तर्गत उत्पादन पर नियन्त्रण करेंगे ( उसमें कोई केन्द्रीय शासन नहीं होगा ), एक शिथिल संघ होगा । इस कल्पना के लिये भी सिण्डीकेलिज्म अराजकतावाद का ऋणी है । एक अंग्रेज लेखक ने तो उसे "सङ्गठित अराजकता" कहा है ।

सिण्डीकेलिज्म की प्रमुख विशेषताएँ हैं केन्द्रीय दमनकारी सत्ता का विरोध तथा सिण्डीकेलिस्ट समाज की स्थापना में सांविधानिक उपायों से प्रयोग से घृणा । इसके उपयुक्त कारण मालूम करना वाञ्छनीय है । इसका आंशिक कारण तो यह है कि फ्रेंच मजदूरों के प्रति राज्य का व्यवहार बहुत ही शत्रुतापूर्ण और उद्योगपतियों के साथ अत्यन्त मैत्रीपूर्ण रहा है । फ्रेंच राज्य ने बड़ी अनिच्छापूर्वक मजदूरों के अपने वैध अधिकारों एवं हितों की रक्षा के लिये सङ्गठन तथा कार्य करने के अधिकार को स्वीकार किया है । १९वीं शताब्दी की अन्तिम दशाब्दी तथा २०वीं शताब्दी के आरम्भ में बहुत से फ्रेंच राजनीतिज्ञों ने जिन्होंने समाजवादी के रूप में राजनीति में प्रवेश किया मजदूर हड़तालियों के दमन में सैन्य दलों का प्रयोग किया । समाजवादी मिलरां का उदाहरण प्रसिद्ध है जिसने सन् १८९९ ई० में वाल्डेक रूसो के मन्त्रिमण्डल में पद ग्रहण किया था । इस प्रकार के अनुभवों से सिण्डीकेलिस्टों में यह विश्वास पैदा हो गया कि राज्य आवश्यक रूप में पूँजीवादी या मध्यवर्गीय संस्था है जिसका मुख्य कार्य शान्तिकाल में राष्ट्र के भीतर मजदूरों के विरुद्ध और युद्ध-काल में बाहरी शत्रु से पूँजीवादी समुदायों की रक्षा करना है । इस प्रकार वे मार्क्स की इस उक्ति को मानते हैं कि राज्य पूँजीवादी शोषण का एक यन्त्र है जो अपनी प्रकृति के कारण ही मजदूरों के हितों के प्रति सहानुभूति नहीं रख सकता । उस सामाजिक सङ्गठन का रूप चाहे जो कुछ हो जिसमें राज्य विद्यमान है उसकी यह प्रकृति कायम रहेगी । इस प्रकार अनुभव तथा सिद्धान्त दोनों ही से राज्य के विरुद्ध अविश्वास उत्पन्न हुआ ।

सिण्डीकेलिस्टों के राज्य के विरोध का एक दूसरा कारण यह है कि सिण्डीकेलिस्ट उपभोक्ता के दृष्टिकोण की अपेक्षा उत्पादक के दृष्टिकोण का प्रतिनिधित्व करता है जब कि राज्य उपभोक्ता का प्रतिनिधित्व करता है—उत्पादक का नहीं । जो अधिकार एवं सत्ता राज्य में निहित होगी वह उपभोक्ताओं की ही सत्ता होगी । सिण्डीकेलिज्म के अनुसार मजदूरों को न केवल आर्थिक व्यवस्था पर वरन् राजनीतिक व्यवस्था पर भी नियन्त्रण,

करना चाहिये क्योंकि वे ही सम्पत्ति का उत्पादन करते हैं।* समाज के जीवन में उनके महत्व के कारण सिण्डीकेलिस्ट लोग मजदूरों का राष्ट्रीय जीवन में एक नया उच्च, गौरवपूर्ण और स्वतन्त्र स्थान देना चाहते हैं, जिसके वे, अपने काम के कारण, उपयुक्त हैं। समाज के आर्थिक तथा राजनीतिक जीवन पर मजदूरों के नियन्त्रण पर वे जो ज़ोर देते हैं, उसमें उनकी समष्टिवाद से भिन्नता प्रकट होती है। इसी से उसे शक्ति और उसका विशिष्ट रूप मिलता है। सिण्डीकेलिस्टों का ध्येय मजदूरों की दशा में केवल सुधार करना ही नहीं है, वे केवल मजदूरी बढ़ाने, काम के घण्टे कम कर देने या उद्योग में सुधार से ही सन्तुष्ट नहीं होते। साधारण समाजवादियों ने मजदूरों को मुनाफे में हिस्सा देने, उद्योगों का मालिकों तथा मजदूरों की समितियों द्वारा प्रबन्ध और इन दोनों के बीच विवादों के पंचायती निर्णय आदि की जिन योजनाओं को प्रस्तुत किया है, उनमें सिण्डीकेलिस्टों को कोई आकर्षण नजर नहीं आता। सिण्डीकेलिस्ट मजदूरों को ऐसी स्थिति में रख देना चाहता है, जिसमें वे स्वयं अपने काम तथा जीवन की अवस्थाओं का निर्णय कर सकेंगे जिनमें उनकी रचनात्मक शक्ति का प्रदर्शन तथा व्यक्तित्व का विकास हो सकेगा। दूसरे शब्दों में, सिण्डीकेलिज्म मजदूरों को समाज में सत्ता के पद पर देखना चाहता है। यह सब उस समय तक सम्भव नहीं है जब तक उत्पादन के भौतिक साधनों पर पूंजीपति का अधिकार एवं नियन्त्रण है। जब तक पूँजी पर से व्यक्तिगत स्वामित्व न उठा दिया जायगा तब तक मजदूरों का सम्पत्ति के स्वामियों द्वारा शोषण होता रहेगा।

इस प्रकार सिण्डीकेलिज्म पूंजीपतियों तथा मजदूरों के बीच वर्ग संघर्ष के सिद्धान्त को जा पहुँचता है जो कार्ल मार्क्स का एक महत्वपूर्ण सिद्धान्त है। यह इस धारणा पर चलता है कि मजदूरों तथा पूँजीपतियों में कोई भी समझौता सम्भव नहीं है उनमें सनातन संघर्ष रहेगा। अपने सुधार के लिये मजदूरों का उत्पादन के साधनों पर अधिकार प्राप्त करना होगा। इसके लिये पूँजीपतियों का निष्कासन तथा उसके समर्थक राज्य

---

*सिण्डीकेलिज्म के अनुसार समाज सारतः सम्पत्ति के उत्पादकों का एक समुदाय है। 'उत्पादक की हैसियत में मनुष्य का जो प्राथमिक काम है उसी से उसकी सामाजिक मनोवृत्ति का निर्माण होता है।' (Wasserman Op cit, p 123)

का विनाश आवश्यक है।* इस प्रकार सिण्डीकेलिज्म के सिद्धांत का एक भाग अर्थात् समाज के आर्थिक आधार सम्बन्धी धारणा तथा वर्ग संघर्ष का सिद्धान्त कार्ल मार्क्स की देन है। इसे हम मार्क्सवाद, अराजकतावाद और क्रांतिकारी मजदूर संघवाद का मिश्रण कह सकते हैं। इन तीनों के कुछ अंशों से एक नये सिद्धांत का निर्माण हुआ।

सिण्डीकेलिज्म की प्रणाली—

सिण्डीकेलिस्टों ने अपने ध्येय की प्रकृति पर इतना जोर नहीं दिया जितना उसकी प्राप्ति के साधनों पर। राज्य के प्रति मजदूरों तथा पूँजीपतियों में समझौते की सम्भावना में अविश्वास के कारण ही उन्होंने साविधानिक मार्ग को अस्वीकार करके सीधी कार्यवाही की प्रणाली को ग्रहण किया है। सामाजिक संगठन में शान्तिमय क्रांति पैदा करने के लिये संसद में बहुमत प्राप्त करने के उद्देश्य से वे चुनावों का समर्थन नहीं करते। जैसा कि ऊपर उल्लेख किया जा चुका है, फ्रांस में समाजवादी मंत्रियों के सम्बन्ध में उनका अनुभव बड़ा कड़ुआ था। उनके लिये अपने उद्देश्य में सफलता प्राप्ति के निमित्त वर्गीय चेतना तथा क्रांतिकारी भावना को तीव्र रूप देना अनिवार्य है। यदि संसद प्रणाली को स्वीकार किया जाय तो ये दोनों ही कुंठित हो जायगी। संसद का मजदूर-सदस्य अपनी क्रांतिकारी भावना खो बैठेगा और उसमें साविधानिक सुधार की भावना जागृत हो जायगी। वह संसद में अपने निर्वाचन क्षेत्र का प्रतिनिधित्व करने जाता है, मजदूरों के हितों की लड़ाई लड़ने नहीं। ऐसे प्रतिनिधियों से मजदूरों को अधिक आशा नहीं रखनी चाहिये। इसके अतिरिक्त यह भी आवश्यक नहीं है कि सब मजदूर एक साथ मिलकर मत दें राजनीतिक प्रश्नों पर उनके विचार भिन्न हो सकते हैं। संसदीय कार्यों में सफलता प्राप्त करना आसान बात नहीं है। इन कारणों से सिण्डीकेलिस्टों ने संसद प्रणाली को त्याग दिया है जिसका समष्टिवादी बड़े प्रबल रूप से अनुमोदन करते हैं और वे आर्थिक क्षेत्र में सीधी कार्यवाही (Direct Action) के पक्ष में हैं।

हड़ताल तथा सेबोटाज (Sabotage) सीधी कार्य प्रणाली के दो

---

* पश्चिमी प्रजातन्त्रीय राज्य, जैसे इंगलण्ड, फ्रांस और अमेरिका का संयुक्त राज्य प्रायः पूँजीवादी प्रजातन्त्र कहे जाते हैं। राजसत्ता पूँजीपतियों के हाथ में है अतः राज्य भी पूँजीपतियों के पक्ष में रहता है।

रूप है। लेबल (Label) और बहिष्कार (boycott) भी दो छोटे अस्त्र है। लेबल' का प्रयोग केवल सिण्डीकेलिस्ट ही नही करते, इसका प्रयोग समस्त ससार के देशो म सङ्गठित मजदूरो द्वारा किया जाता है। 'लेबल से यह मालूम होता है कि अमुक पण्य ऐसे कारखाना मे तयार किया गया है, जिसमे मजदूर सङ्घ के मजदूर काम करते हैं। उपभोक्ता ऐसे माल को खरीदने से इकार करके जिस पर निश्चित मजदूर सङ्घ का लेबल न हो मिल मालिको पर भारी प्रभाव डाल सकते हैं। बहिष्कार के भी अनेक रूप हो सकते है। माल की निन्दा, गलत समाचारो का प्रचार तथा कारोबार के गुप्त भेदो को प्रकट कर देना भी ऐसे तरीके है जिनका सीधी कार्यवाही मे प्रयोग किया जाता है। सेबोटाज' का अर्थ है उद्योग की सुव्यवस्थित प्रक्रिया म गुप्त रूप से बाधा डालना। मालिक के कारखाने मे काम करते हुए मजदूर अनेक उपायो से मालिक के मुनाफे मे कमी कर सकता है और उसे घाटा दे सकता है। जसी तेरी कोमरी, वसे मेरे गीत' के सिद्धान्त पर वह ठीक काम नही करता। वह तयार माल को नष्ट कर देता है तथा मशीनो को अस्तव्यस्त कर देता है। वह समस्त नियमो का इस प्रकार से अक्षरश पालन करता है कि उत्पादन के परिमाण म कमी हो जाय। सेबाटाज के कुछ रूप तो नतिक दृष्टि से उचित नही है किन्तु उनके समर्थक उनका यह कहकर अनुमोदन करते हैं कि वे युद्ध के अङ्ग है।

सीधी कार्यवाही का सबसे प्रभावकारी ढग है हडताल। सिण्डीकेलिस्ट हडताल को सबसे अधिक महत्व देते हैं। हडताल एक ही कारखाने तक या एक ही उद्योग तक सीमित हो सकता है। वह स्थानिक, प्रादेशिक अथवा राष्ट्रीय भी हो सकती है। सबसे उत्तम हडताल सामान्य हडताल (General Strike) है जिसका आशय है किसी महान् आधारभूत उद्योग या उद्योगो मे बडी विशाल सख्या मे मजदूरो द्वारा हडताल जिससे वह उद्योग अस्तव्यस्त हो जाय और इस प्रकार समाज मजदूरो की शक्ति का अनुभव करे। इक्के दुक्के कारखानो में हडताल से सामान्य हडताल के लिये तयारी होती ह। उनसे मजदूर-वर्ग में सगठन बढता है, चेतना एव उत्साह पैदा होता है और मजदूरो तथा पूँजीपतियो में भेद तीव्रतम हो जाता है। यदि हडतालें असफल भी रहे, तब भी इनसे ये लाभ तो होते ही हैं। सामान्य हडताल के सिद्धान्त का विकास सोरेल ने किया है जो सिण्डीकेलिज्म का दार्शनिक माना जाता

है। वह उसे एक कल्पना * (Myth) मानता है इस कारण उस पर विचार या विवाद नहीं हो सकता।

सीधी कार्यवाही के किसी भी कार्यक्रम को सम्भव या सफल बनाने के लिये सिण्डीकलिस्टों को मजदूरों का सङ्गठन मजदूर-संघों या सिण्डीकेटों के रूप में करना चाहिये। सिण्डीकेट के सदस्य के रूप में ही मजदूरों में वर्ग चेतना का विकास हो सकता है जो अत्यन्त आवश्यक है।

सिण्डीकेलिज्म का मूल्यांकन—

सिण्डीकेलिज्म के विरुद्ध आपत्तियाँ दो विभिन्न वर्गों की ओर से की गई है। कुछ ऐसे व्यक्ति हैं जिनको समाज की औद्योगिक तथा राजनीतिक व्यवस्था का नियन्त्रण पूर्ण रूप से मजदूरों के हाथ में देने में खतरा दिखाई देता है। वे कहते है कि उपभोक्ताओं के कुछ उचित हित है जिनका संरक्षण होना चाहिये। इसका कोई निश्चय नहीं कि औद्योगिक मजदूर सत्ता का दुरुपयोग करके उपभोक्ताओं के हितों पर आघात नहीं करेंगे। गिल्ड-समाजवादी इस खतरे का अनुभव करके उपभोक्ताओं के हितों की रक्षा के लिये उन्हें प्रतिनिधित्व देने की व्यवस्था करते है। अनेक समाजवादी लेखकों ने सुधार प्राप्ति के लिये सांविधानिक उपायों का मूल्य बतलाया है। यदि मजदूरों में अनुशासन और एकता हो जिसके बिना साधारण हड़ताल कभी सफल नहीं हो सकती, तो इन गुणों की सहायता से सांविधानिक उपायों द्वारा ही लक्ष्य की प्राप्ति हो सकती हो है। वह धीरे धीरे अवश्य होगी। वास्तव में, यदि मजदूर संसद में बहुमत प्राप्त कर ले तो सफलता की सम्भावना अधिक है (जैसा हाल में इंगलैंड में हुआ है) और वह सफलता स्थायी भी होगी। वे इन दोनों रीतियों को शामिल करने पर जोर देते है इस सम्बन्ध में भी, गिल्ड समाजवादी सिण्डीकेलिज्म के सिद्धान्त में जो मूल्यवान बात है, उसे ग्रहण कर लेता है और जिस वस्तु का वह निषेध करता है उसे स्वीकार करके उसकी एक पक्षीयता को दूर कर देता है।

हड़तालों की सफलता या कार्यसाधकता के सम्बन्ध में भी सन्देह किया जाता है। असफल हड़तालों से मजदूरों का नैतिक पतन हो जाता

---

*A myth is a body of images capaple of evoking sentiment instinctively '(Sorel)

है। उन से मजदूरो मे वर्ग संघर्ष की चेतना तीव्रतम होने के स्थान पर शिथिल हो जाती है। उनसे निर्दोष तीसरे पक्ष की हानि होती है जिसकी सहानुभूति मजदूर इस प्रकार खो देते हैं। बहुत से समाजवादियो का यह भी विश्वास है कि समस्त मजदूरो को चुनाव मे मत देने के लिये एकत्रित करना सामान्य हडताल के लिये उनका समर्थन प्राप्त करने से अधिक आसान है।

सिण्डीकेलिस्टो ने इन आलोचनाओं के औचित्य को स्वीकार करना आरम्भ कर दिया है। अब यह सिद्धान्त धीरे धीरे नरम होता जा रहा है जिससे सिण्डीकेलिज्म तथा समाजवाद के बीच का भेद अस्पष्ट होता जा रहा है। जब प्रथम विश्वयुद्ध आरम्भ हुआ, तो फ्रान्स के राष्ट्रीय मजदूर-संघ (French General Federation of Labour) ने राज्य विरोध और सैन्य विरोध का परित्याग कर दिया, समाजवादियो से मिलकर सरकार के साथ समझौता करने का प्रयत्न किया और युद्ध प्रयत्न मे सहायता दी। प्रथम विश्व युद्ध के उपरान्त अधिकाश सिण्डीकेलिस्टो ने मजदूरो को यह सलाह दी कि वे सिण्डीकेलिज्म की वर्ग-युद्ध की पुरानी भावना का परित्याग करके उद्योगो के विशेषज्ञो, प्रबन्धको तथा वैज्ञानिको के साथ सहयोग करके आवश्यक वस्तुओ के उत्पादन मे वृद्धि करें। इन बातो से सिण्डीकेलिस्ट विचारधारा में नवीन प्रवृत्तियो का परिचय मिलता है।

### प्रश्न

१ सिण्डीकेलिज्म की मुख्य बातो का वर्णन कीजिये।

२ सिण्डीकेलिज्म के गुण दोषो पर प्रकाश डालते हुए उसका मूल्याकन कीजिये।

३ सिण्डीकेलिज्म की [illegible] विवेचन कीजिये।

४ साम्यवाद और सिण्डीकेलिज्म की तुलना कीजिये।

५ 'सिण्डीकेलिज्म सङ्गठित अराजकता है।' व्याख्या कीजिये।

६ समष्टिवाद, सिण्डीकेलिज्म और साम्यवाद की तुलना कीजिये और बतलाइये कि आधुनिक जीवन की राजनीतिक सामाजिक एव आर्थिक समस्याओं का समाधान सर्वश्रेष्ठ रूप मे इन सिद्धान्तो मे से किस के द्वारा हो सकता है।

अध्याय १०

# गिल्ड-समाजवाद (श्रेणि-समाजवाद)

सिण्डीकेलिज़्म का सिद्धान्त अपने जन्मस्थान फ्रांस से इङ्गलण्ड पहुँचा जहां उसने कुछ परिवर्तन के बाद गिल्ड समाजवाद (Guild socialism) का रूप ग्रहण किया। अपने प्रारम्भिक रूप में सिण्डीकेलिज़्म इतना क्रान्तिकारी एवं अराजकतावादी था कि वह इङ्गलंड के वातावरण के अनुकूल नहीं था। परन्तु उसमें ऐसे विचार हैं जिनकी कोई भी व्यक्ति, जो समाज की नवीन व्यवस्था करना चाहता है, उपेक्षा नहीं कर सकता। समष्टिवाद पूँजीवाद के दोषों को दूर करने में असफल रहता है, कुछ विचारकों के अनुसार तो वह पूँजीवादी नौकरशाही के स्थान पर राज्य की नौकरशाही को बिठा देता है। वह मजदूरों को उनकी अभीष्ट वस्तु अर्थात् वह सत्ता नहीं दे सकता जिससे वे अपने जीवन तथा काय की अवस्थाओं का निर्धारण कर सकें। सिण्डीकेलिज़्म यही बात चाहता है। परन्तु वह उपभोक्ताओं के हितों की उपेक्षा करता है और राजनीतिक प्रणाली या संविधानिक पद्धति का परित्याग करके बड़ी भूल करता है। उसकी स्थिति उस मल्ल के समान है जो अपने प्रतिद्वन्द्वी के साथ मल्लयुद्ध में अपने हाथ को पहले ही से पीठ पीछे बाँध लेता है गिल्ड समाजवाद सिण्डीकेलिज़्म तथा समष्टिवाद में जो श्रेष्ठ तत्व हैं, उन्हें ग्रहण कर लेता है। वह एक के श्रेष्ठ तत्वों को ग्रहण कर दूसरे के दोषों का परिहार कर देता है। इस प्रकार गिल्ड-समाजवाद इन दोनों के मध्य का मार्ग है।* यद्यपि वह सिण्डीकेलिज़्म तथा समष्टिवाद के विरोधी

---

*Guild Socialism is the 'intellectual child of English Fabianism and French Syndicalism (Rockow Contemporary Political Thought in England p 150)

दृष्टिकोणों में एक सामंजस्य स्थापित करता है तो भी उसकी मूल प्रेरक शक्ति उसे सिण्डीकेलिज्म से ही प्राप्त होती है।

गिल्ड समाजवाद के मूल तत्व—

गिल्ड समाजवाद का ध्येय उद्योग में उन लोगों के स्वराज्य की स्थापना करना, जो उसमें संलग्न है तथा वर्तमान वेतन प्रथा का अंत करना है। सिण्डीकेलिज्म की भांति वह यह मानता है कि मजदूरों को जिस वस्तु की आवश्यकता है, वह अधिक भौतिक कल्याण ही नहीं वरन् ऐसी अवस्था का निर्माण है, जिसमें उनकी रचनात्मक वृत्तियों का प्रत्यक्षीकरण हो सके। समाज के एक सर्वथा नवीन आधार पर नव निर्माण की आवश्यकता है, जिसके द्वारा वर्तमान अत्याचारों एवं दोषों के सभी स्रोतों का नाश हो सके। इसके लिये व्यक्तिगत पूँजी का नाश ही आवश्यक नहीं है वरन् समाज के राजनीतिक संगठन में आमूल चूल परिवर्तनों की भी आवश्यकता है।* गिल्ड समाजवादी समष्टिवादी की इस बात को तो स्वीकार कर लेता है कि राज्य या समाज का उत्पादन के साधनों पर अधिकार होना चाहिये परन्तु उससे इस बात में सहमत नहीं है कि उद्योगों का वास्तविक संचालन सरकार के हाथों में हो। वह उसे प्रत्येक उद्योग में गिल्डों (Guilds) के रूप में संगठित मजदूरों के हाथों में रखना चाहता है। इस प्रसंग में उसमें और सिण्डीकेलिस्टों में मतैक्य है। एक गिल्ड में एक उद्योग में काम करनेवाले सभी व्यक्ति सम्मिलित होंगे—एक चपरासी से लेकर एक विशेषज्ञ तथा प्रबन्धक तक।† प्रत्येक कारखाना अपने प्रबन्धक का चुनाव करने में स्वतन्त्र होगा और प्रत्येक कारखाना राष्ट्रीय गिल्ड द्वारा किसी उद्योग के लिये निर्धारित नीति के अनुसार उत्पादन की रीतियों पर नियन्त्रण करने में भी स्वतन्त्र होगा। प्रत्येक स्थानिक गिल्ड के प्रतिनिधि प्रादेशिक गिल्ड में भेजे जायेंगे

---

* Guild Socialism was and remains a kind of anaemic version of F... S... (Hallowell Main Currents in Modern Political Thought p 469 )

†The guild is a self governing association of mutually dependent people organized for responsible discharge of a particular function of society (Orage quoted in Hallowell Op cit p 467 )

और प्रत्येक प्रादेशिक गिल्ड अपने प्रतिनिधि राष्ट्रीय गिल्ड के लिए चुन कर भेजेगा। स्थानिक, प्रादेशिक तथा राष्ट्रीय सभी गिल्डों का संगठन प्रजातान्त्रिक आधार पर होगा। राष्ट्रीय गिल्ड उद्योगों के साधारण हितों तथा वस्तुओं के क्रय विक्रय के सम्बन्ध में व्यवस्था करेगा। इस प्रकार गिल्ड-समाजवादी लोग उद्योग में स्वराज्य की स्थापना करेंगे। परन्तु यह सब सिण्डीकेलिस्ट योजना का ही विशद रूप है। उसके प्रस्तावों में जो कुछ भी नवीन वस्तु है वह है समस्त उपभोक्ताओं एवं उत्पादन करने वालों के बराबर प्रतिनिधियों की एक सर्वोच्च संयुक्त समिति (Supreme Joint Committee) स्थापित करना। इस संयुक्त समिति का काम प्रत्येक गिल्ड के लिये कर निर्धारित करना, जो उसे राज्य को अदा करना पड़ेगा, वस्तुओं का मूल्य निर्धारित करना और यह निर्णय करना होगा कि किसी गिल्ड ने अपने हितों को अधिक महत्व देकर समाज के हित की उपेक्षा करके अपने निक्षेप ( Trust ) का उल्लंघन तो नहीं किया है। इस संयुक्त समिति के द्वारा उपभोक्ता उन विषयों के सम्बन्ध में अपने विचार प्रकट कर सकेंगे जिनसे उनका सम्बन्ध है। इस प्रकार सिण्डीकेलिस्ट योजना में जो भारी कमी है वह गिल्ड समाजवादी योजना में नहीं है। इसमें उत्पादन करनेवालों के हाथों में उद्योगों का नियन्त्रण सौंपने के सिद्धान्त को छोड़े बिना उपभोक्ताओं के हितों की रक्षा के लिये व्यवस्था की गई है। गिल्ड-समाजवादी व्यवस्था में राज्य-समाजवादियों के दृष्टिकोण का, जो मनुष्यों को केवल उपभोक्ता के रूप में ही देखते हैं, सिण्डीकेलिस्टों के दृष्टिकोण के साथ, जो मनुष्यों को केवल उत्पादन करने वालों के रूप में ही देखते हैं, सामञ्जस्य स्थापित किया गया है। इस प्रकार गिल्ड-समाजवाद सिण्डीकेलिज्म तथा राज्य-समाजवाद के बीच में सन्तुलन स्थापित करता है।

ऊपर जिस योजना की रूपरेखा प्रस्तुत की गई है उसका सार समाज की उत्पादन-सम्बन्धी क्रियाओं को राजसत्ता से स्वतन्त्र कर देना और मजदूरों को पूँजीपतियों के शोषण से भी मुक्त कर देना है। अब प्रश्न यह उठता है कि गिल्ड-समाजवादी की कल्पना में राज्य की क्या स्थिति होगी और उसके क्या कार्य होंगे। इस सम्बन्ध में गिल्ड-समाजवादी लेखकों के विचारों में मतैक्य नहीं है। साधारणतया यह कहा जा सकता है कि वे सिण्डीकेलिस्टों अथवा अराजकतावादियों के समान राज्यविरोधी

नही हैं। वे यह मानते हैं कि देश रक्षा, अपराधो आदि से रक्षा, शिक्षा, कानून, कर-निर्धारण, अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध और अन्य राजनीतिक कार्यों का नियमन तो वर्तमान् पार्लामेंट के समान सङ्गठित सस्था द्वारा ही सम्भव है, जिसमे नागरिकों के प्रतिनिधि होते हैं। इस प्रकार की सस्था राजनीतिक मामलो मे स्वतन्त्र होगी और राष्ट्रीय गिल्ड काग्रेस समस्त औद्योगिक मामलो मे सर्वोपरि होगी। इन दोनो सस्थाओ के पारस्परिक सम्बन्धो के विषय मे भी लेखको मे मतभेद हैं। इस समस्या पर जो दो विभिन्न विचारधाराएँ हैं उनके प्रतिनिधि हॉब्सन और कोल हैं।

हॉब्सन के अनुसार राज्य समाज के विभिन्न अंशो के प्रतिनिधि समुदायो से भिन्न समाज का प्रतिनिधि है। अत सैद्धान्तिक रूप से उसे उन सब के ऊपर होना चाहिये। वह सत्ता का आदि स्रोत बना रहेगा और विभिन्न समुदायो के बीच जो विवाद होंगे उनके सम्बन्ध मे अन्तिम निर्णय देगा। राज्य को सर्वोच्च स्थान अथवा प्रभुत्व देने में हॉब्सन के विचार राज्य-समाजवादियो के समान है। दोनो में अन्तर केवल इतना ही है कि राज्य-समाजवादियो की अपेक्षा हॉब्सन ने राज्य को बहुत कम कार्य सौंपे हैं। उनके अनुसार औद्योगिक गिल्ड समस्त आर्थिक कार्यों को अपने हाथ में लेकर राज्य के लिये केवल राजनीतिक कार्य ही छोड देगा। राज्य उद्योग के नियन्त्रण एव नियमन का कार्य नही करेगा परन्तु जब सार्वजनिक नीति से सम्बद्ध कोई ऐसा प्रश्न उपस्थित होगा जिसका नागरिको पर प्रभाव पडता हो जैसे सस्ते विदेशी मजदूरो की भर्ती या वेतन प्रणाली की प्रतिष्ठा, तो वह अपनी सत्ता का प्रयोग करेगा। इस प्रकार हॉब्सन राज्य को केवल राजनीतिक कार्य ही प्रदान करता है। वह केवल उसके कार्यों को सीमित करता है।

कोल बहुवादी है। वह राज्य को सब समुदायो के ऊपर नही मानता। उसके विचार में वह एक आवश्यक सस्था है, जो उपभोक्ताओ की प्रतिनिधि है परन्तु किसी प्रकार भी उसका उन सस्थाओ पर प्रभुत्व नहीं हैं जो उत्पादन करनेवालो, समान धर्मवालो अथवा अन्य प्रकार के समान लोगों की प्रतिनिधि हैं। उसे अन्य सस्थाओ के समकक्ष ही स्थान मिलना चाहिये। उसे अपने विशेष कार्यों के सम्पादन के लिये आवश्यक सत्ता ही मिल सकती है, परन्तु वह सर्वोच्च या प्रभुतासम्पन्न नही हो सकता जिस स्थिति मे हॉब्सन ने उसे रक्खा है।

यदि हम हॉब्सन तथा कोल के बीच जो मतभेद है उस पर ध्यान

न द और केवल उन कार्यों पर विचार करें जिन्हें गिल्ड समाजवाद राज्य को सौंपता है, तब यह स्पष्ट हो जाता है कि गिल्ड-समाजवाद का माग समष्टिवाद और सिण्डीकेलिज्म के बीच का माग है। समष्टिवाद के सिद्धान्त के द्वारा राज्य पर जो जोर दिया गया है, उसका वह परित्याग कर देता है और सिण्डीकेलिज्म के द्वारा राज्य का जो निषेध किया गया है, उसे वह स्वीकार नहीं करता। वह राज्य को कायम रखता है परन्तु उसके काय बहुत कम कर देता है।

जब हम गिल्ड-समाजवाद द्वारा उद्योगो पर मजदूरो क नियन्त्रण को स्थापित करने और उनकी भावना के अनुसार मजदूरो की एक सहयोगी सस्था ( Commonwealth ) स्थापित करने के सम्बन्ध मे गिल्ड-समाजवाद की रीतियो पर विचार करत है तब भी हम उसमे सिण्डीके लिज्म और समष्टिवाद के बीच के माग को स्वीकार करने की प्रवृत्ति देखत हैं। गिल्ड-समाजवादी भी ससदीय प्रणाली की व्यथता का अनुभव करते है और राजनीतिक काय का विरोध करते है, परन्तु व उसका पूण रूप मे त्याग नही करते। वे उसे मजदूर-वग को शिक्षा देने और पूजीवादी वग क कार्यों के अवरोध के लिय एक साधन के रूप म कायम रखते हैं। जब तक वतमान राज्य का सङ्गठन और उसकी काय-पद्धति जसी इस समय विद्यमान है, वैसी ही बनी रहेगी, तब तक केवल व्यवस्थापन विधि द्वारा वतमान पूजीवादी व्यवस्था में गिल्ड-समाजवादी व्यवस्था की ओर अग्रसर होना सम्भव नही है। इस कारण वे आर्थिक साधनो एव रीतियो पर निभर रहते हैं। परन्तु ये आर्थिक साधन हडताल या सेबोटाज नही है, जिनका सिण्डीकेलिस्ट समथन करते हैं। अधिकाश गिल्ड समाजवादी वतमान पूजीवादी समाज का हिंसात्मक ढङ्ग स उलट देने के सवथा विरुद्ध हैं। उनका यह विश्वास है कि वतमान व्यवस्था से नवीन व्यवस्था की ओर परिवतन क्रमश विकासवादी ढङ्ग से होगा, यद्यपि वह नियोजित और निश्चित रूप म होगा। इस प्रक्रिया मे सबस प्रथम पग के रूप म वे वतमान मजदूर-सभाओ का सङ्गठन इस प्रकार करना चाहते हैं जिसस व आकार में बडी तथा सख्या में कम हो जायँ, उनके सङ्गठन म किसी भी एक उद्योग मे लग सभी व्यक्ति एक गिल्ड म सम्मिलित किये जायँगे। उनका सङ्गठन समाज की ओर स उद्योगों क सचालन क निमित्त किया जायगा, पूजीपतियो स लडाई लडन क लिय नही। ये सुसङ्गठित मजदूर-सभाएँ उत्तरोत्तर बढत हुये नियन्त्रण की नीति ( Encroaching Control ) स्वीकार करेंगी जिसका उद्देश्य 'थोडा-

थोडा करके नियन्त्रण के उन समस्त कार्यों को मजदूरों के हाथों में दे देना है जो इस समय पूँजीपतियो के हाथो में हैं।' इससे उन्हें अपने फोरमैन (Foreman) का चुनाव करने, मजदूरों को नियुक्त करने तथा अलग रख देने और अनुशासन के नियमों का अधिकार प्राप्त हो जायगा। इन मजदूर-सभाओं का दूसरा कार्य सामूहिक ठेके (Collective Contract) के सिद्धान्त को लागू करना है। इसका अर्थ यह है कि उद्योगपति प्रत्येक मजदूर को उसके काम के लिये मजदूरी देने की जगह पूरे काम के लिये एक मुश्त रकम दे देगा और मजदूर अपने नियमों के अनुसार उसे परस्पर बाँट लेंगे। उद्योगपति जब इन दोनों विधियों को स्वीकार कर लेंगे तो इन से मजदूरों को नियन्त्रण एवं प्रबन्ध का बहुमूल्य अनुभव प्राप्त होगा। उद्योगों पर पूँजीवादी नियन्त्रण को धीरे धीरे हटाकर मजदूरों का नियन्त्रण कायम करने में यह एक अग्रगामी पग होगा।

यद्यपि गिल्ड-समाजवादी शान्तिमय तथा विकासवादी परिवर्तन चाहते हैं, तथापि वे पूँजीपतियों की ओर से विरोध होने पर या अन्य किसी स्थिति में आवश्यकतानुसार हिंसा के प्रयोग का निषेध नहीं करते। गिल्ड-समाजवाद की रीतियों की प्रकृति कोल के निम्नलिखित शब्दों द्वारा भली भाँति स्पष्ट हो जाती है। "जिस ध्येय की पूर्ति करनी है, वह प्रारम्भ में ही क्रान्ति नहीं है वरन् विकासवादी ढङ्ग से समस्त शक्तियों का सङ्गठन इस प्रकार कर लेना है जिससे क्रान्ति, जो एक अर्थ में अवश्य होगी, गृह-युद्ध का कम से कम रूप धारण कर सके और जो सिद्ध तथ्यों की स्वीकृति तथा पहिले से ही क्रियाशील प्रवृत्तियों की अन्तिम परिणति के रूप में ही यथासम्भव अधिक से अधिक प्रकट हो।"*

व्यावसायिक सिद्धान्त—

भावी गिल्ड-समाजवादी समाज के सम्बन्ध में अपने विचारों का विकास करने के सम्बन्ध में कोल और हाब्सन दोनों ने व्यावसायिक सिद्धान्त

---

* The thing to be aimed at is not early revolution but the consolidation of all forces on the lines of revolutionary development with a view to making the revolution which in a sense must come, as little as possible a civil war and as much as possible a registration of accomplished facts and a culmination of tendencies already in operation Quoted by Coker Recent Political Thought p 271

( Functional Principle ) का विस्तृत रूप से प्रयोग किया है। उन्होने वर्तमान प्रजातान्त्रिक संस्थाओ की आलोचना करने मे भी उसका प्रयोग किया है। गिल्ड-समाजवाद के दर्शन मे उसका महत्वपूर्ण स्थान है। आजकल की प्रणाली के अनुसार राष्ट्रीय पार्लमेण्ट मे एक या दो प्रतिनिधियो को एक नियत प्रादेशिक क्षेत्र से चुन कर भेज देने से सच्चा प्रजातन्त्र कार्यान्वित नही हो सकता। प्रादेशिक प्रतिनिधित्व के आधार पर तथाकथित प्रतिनिधि संस्थाएँ वास्तव मे सच्चे रूप मे प्रतिनिधि-संस्थाएँ नही होतीं। इसका कारण यह है कि ऐसा समझा जाता है कि वह प्रतिनिधि एक प्रादेशिक क्षेत्र मे निवास करनेवाले समस्त व्यक्तियो के विविध हितो का प्रतिनिधित्व करता है। यह सर्वथा परिहासजनक तथा असम्भव बात है। कोई व्यक्ति दूसरे किसी व्यक्ति का प्रतिनिधित्व नही कर सकता, कई व्यक्तियो का तो और भी नही। वह केवल उसी हित का प्रतिनिधित्व कर सकता है, जो दूसरो का भी समान हित हो। क, जो एक अध्यापक है, ख, ग तथा घ का यदि वे अध्यापक हैं, और जहाँ तक वे अध्यापक हैं वहीं तक, प्रतिनिधि बन सकता है। परन्तु यदि वे आर्यसमाजी, ब्रह्मसमाजी, जमींदार या सर्वोदय-समाजी है तो, यदि वह स्वय उक्त मत का नही है, उनका उन रूपो मे प्रतिनिधि नही हो सकता। चूंकि प्रत्येक व्यक्ति के हित अनेक प्रकार के होते हैं, अत अपने हितो के प्रतिनिधित्व के लिये उतने ही प्रतिनिधियो की आवश्यकता होगी जितने कि उसके हित हैं। इस प्रकार सच्चा प्रतिनिधित्व भौगोलिक या प्रादेशिक आधार पर नही वरन् व्यावसायिक आधार पर होना चाहिये। समाज उसी समय सच्चे रूप मे प्रजातान्त्रिक होगा जब कि वह 'ऐसी व्यावसायिक प्रतिनिधि-संस्थाओ का एक जाल सा बन जायगा जिनमे से प्रत्येक उसके सदस्यो के विशिष्ट उद्देश्य का प्रतिनिधित्व करता है।" * वर्तमान व्यवस्था के अन्तर्गत जनता कई विभिन्न प्रयोजनो के लिये कुछ प्रतिनिधियो को चुनती है। ऐसे प्रतिनिधि जनता के कुछ सीमित उद्देश्यो का प्रतिनिधित्व कर सकते हैं, सब का नही। इस प्रणाली का अन्त कर देना ही उचित है।

---

*Society will become truly democratic only when it becomes a coordinated network of functionally reprsentative bodies, each of which represents a particular set of wills or purposes which its members have in common (Joad Modern Political Theory, p 77)

व्यावसायिक सिद्धान्त के आधार पर सगठित समाज के लिये प्रतिनिधित्व के प्रादेशिक आधार का पूर्ण रूप से परित्याग करने की आवश्यकता नही है। वह उन हितो के प्रतिनिधित्व की प्राप्ति के लिये आवश्यक है, जो एक ही समाज के सदस्य होने के कारण लोगो म सामान्य होते है, जैसे, कानून, कर, रक्षा, शिक्षा आदि। इसलिये हमे व्यावसायिक प्रतिनिधित्व के नवीन सिद्धान्त के साथ-साथ पुराने प्रादेशिक प्रतिनिधित्व के सिद्धान्त को भी उचित स्थान देना चाहिये। इन दोनो म से कोई भी एक सिद्धान्त पूर्ण नही है, प्रत्येक के लिये दूसरे की एक पूरक के रूप म आवश्यकता है।

उक्त दोनो सिद्धान्तो के आधार पर स्थापित गिल्ड-समाज म निम्न प्रकार की तीन सस्थाएँ होगी (१) एक राष्ट्रीय पार्लमिण्ट जिसका सङ्गठन प्रादेशिक आधार पर होगा और जो उन मामलो का प्रबन्ध करेगी जिनका समूचे राष्ट्र से सम्बन्ध है और जिनमे समस्त नागरिको के सामान्य हित है, जसे देश रक्षा वदेशिक सम्बन्ध, कर निर्धारण, यातायात, न्याय प्रबन्ध आदि। यह सस्था वतमान पार्लमिण्ट से भिन्न नही होगी। (२) कुछ स्थानिक प्रादेशिक सस्थाएँ जिनका सगठन भारत मे म्युनिसिपल बोड या नगरपालिका या जिला बोर्डो या इग्लड की काउण्टी और बरो कौंसिलो के समान होगा। ये सस्थाएँ जल, प्रकाश स्वास्थ्य सफाई, नगर रक्षा आदि का काय करेंगी। इनका निर्माण भी भौगोलिक आधार (Geographical basis) पर होगा। (३) तीसरी प्रकार की सस्थाएँ कई व्यावसायिक सभाएँ या सघ (Professional Guilds) होगे जो तीन प्रकार के होगे—स्थानीय, प्रादेशिक तथा राष्ट्रीय। गिल्ड उत्पादन-सम्बन्धी प्रश्नो का निर्णय करेंगे, जसे कारखानो मे काम की अवस्थाएँ, काम के घण्टे, वेतनो की दर, बनाये जानेवाले माल की मात्रा तथा वस्तुओ के मूल्यो का निश्चय। इन गिल्डो की स्थापना व्यावसायिक आधार पर की जायगी। उत्पादन की मात्रा तथा वस्तुओ के मूल्यो के प्रश्नो पर, जिनका सम्बन्ध उपभोक्ताओ से भी है, निर्णय करते समय गिल्ड उपभोक्ता-समितियो से भी मन्त्रणा करेंगे।

इस प्रकार के समाज की स्थापना का स्वाभाविक परिणाम होगा समाज मे विविध सस्थाओ के बीच सत्ता तथा कार्यों का विभाजन। स्थानीय तथा प्रादेशिक सस्थाओ और व्यावसायिक गिल्डो को अपने अपने क्षेत्र में स्वतन्त्र रूप से काय करने का अधिकार होगा। केन्द्रीय

पार्लमिण्ट केवल अपने क्षेत्र के अंतर्गत राजनीतिक प्रश्नों पर ही विचार करेगी और उनके कामों में हस्तक्षेप बिलकुल नहीं करेगी। सत्ताओं और कार्यों का इस प्रकार का वितरण कागज पर सुन्दर भले ही प्रतीत हो किन्तु यह सन्देहास्पद है कि यह सुचारु रूप से कार्य रूप में परिणत हो सकेगा। आधुनिक जटिल समाज की विविध क्रियाओं की अन्योन्याश्रितता के कारण इस प्रकार का विभाजन असम्भव है। आर्थिक समस्याओं का अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओं से घनिष्ट सम्बन्ध है। इस प्रकार उत्पादन पर नियन्त्रण गिल्डों को सौंपना और अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों का नियमन राज्य के अधीन रखना सम्भव नहीं है। इस प्रकार के वितरण से इस सिद्धान्त का स्वयं नाश हो जायगा।

गिल्ड-समाजवादी लोग समाज के वर्तमान संगठन और रचना की आलोचना केवल आर्थिक तथा राजनीतिक आधार पर ही नहीं वरन् नैतिक तथा मनोवैज्ञानिक आधार पर भी करते हैं। राजनीतिक प्रजातन्त्र की उन्होंने जो आलोचना की है, उस पर विचार किया जा चुका है। उनकी आर्थिक आलोचना पूँजीवाद के विरुद्ध समाजवादी तर्क की पुनरावृत्ति ही है। उनका नैतिक तर्क इस दोष के उद्घाटन का एक प्रयत्न है कि सम्पत्ति के स्वामी को बिना किसी समाज-सेवा के ही मुनाफा मिलता है। यह नैतिक दृष्टि से सर्वथा गलत है कि समाज को एक ऐसे सिद्धान्त पर आधारित किया जाय जिसमें कर्तव्य की अपेक्षा धन प्राप्ति पर विशेष जोर दिया जाता हो। सम्पत्ति पर स्वामित्व का किसी सामाजिक प्रयोजन से सम्बन्ध नहीं है। मनोवैज्ञानिक दृष्टि से उत्पादन की वर्तमान प्रणाली इसलिये गलत है, कि वह मजदूरों को मानवत्व से हीन बना देती है, उसे मशीन का एक पुर्जा मात्र बना देती है और अपना कार्य करने में उसे गौरव अनुभव करने से वंचित कर देती है। वह उसमें कारीगरी को प्रोत्साहन देने के स्थान में उसका दमन करती है। उनकी मुख्य समस्या एक ऐसी आर्थिक व्यवस्था की स्थापना करना है जिससे मजदूर में कार्यकुशलता ही नहीं बढ़ेगी वरन वह अपने काम में गौरव का भी अनुभव करने लगेगा और कला एवं कौशल का पुनर्जीवन होगा। वे आर्थिक क्षेत्र में मजदूर मालिक के सम्बन्धों का अन्त कर देना चाहते हैं या कम से कम उनमें परिवर्तन कर देना चाहते हैं। गिल्ड की रचना इसी प्रयोजन से की गई है। उसका उद्देश्य उद्योगपतियों द्वारा अतिक्रमण के विरुद्ध मजदूरों के हितों की रक्षा करना नहीं है। उसका सङ्गठन ट्रेड यूनियन (मजदूर-संघ) अथवा सिण्डीकेट की भाँति

संघर्ष तथा आत्मरक्षा के लिये नही है । उसका ध्येय अधिक निश्चित एव श्रेष्ठ है । उसकी व्यवस्था का लक्ष्य समाज की ओर से उद्योग का नियन्त्रण तथा मजदूर की रचनात्मक प्रवृत्ति का विकसित करना है, जिससे वह अपने समाजिक कार्यों का सर्वोत्तम रूप म सम्पादन कर सके । व्यक्तियो म समाज सेवा के आदर्श की प्रतिष्ठा करके, जिसका आजकल अभाव हैं, वह उत्पादन की वृद्धि और उसके आदर्श को ऊँचा करना चाहता है ।

गिल्ड समाजवाद आवश्यक रूप म एक ऐसा सिद्धान्त है जिसकी बुद्धिमान व्यक्तियो न स्थापना की है , यह मजदूर वर्ग के आन्दोलन के रूप म विद्यमान नही है । इस बात म, यह सिण्डीकेलिज्म स भिन्न है, जो प्राथमिक रूप म एक आन्दोलन है और जिसका लक्ष्य मजदूरो म एक क्रान्तिकारी भावना का प्रादुर्भाव करके क्रान्तिकारी ढग से वर्तमान प्रणाली का अन्त कर देना है। इसका इङ्गलैड में सङ्गठन हुआ परन्तु आर्थिक मदी तथा बेकारी के कारण यह पनप नही सका । गिल्ड-समाजवाद की असफलता का दूसरा कारण यह था कि उसके नेताओ के विचारो म विभिन्नता होने क कारण कोई स्थायी सगठन कायम करना कठिन हो गया । एक सगठन के रूप में गिल्ड-समाजवाद का अन्त हो चुका है परन्तु इसके बडे प्रभाव हुए है । इसने मजदूर-सघो, समाजवाद तथा युद्धोत्तर-कालीन सिण्डीकेलिज्म की नीतियो मे स्थायी परिवर्तन कर दिये हैं ।

इस सिद्धान्त के इतिहास के विषय मे कुछ उल्लेख कर देना उचित होगा । इसके आधारभूत विचार सवप्रथम पेंटी ने सन् १६०६ ई० अपने लेखो मे प्रकट किये, जिमन मध्य-कालीन दस्तकारी के पुनर्जीवन के लिये सलाह दी, जिसमे कारीगर उन यत्रो का स्वामी होता था जिससे उत्पादन किया जाता था तथा वही उत्पादन की मात्रा का भी निश्चय करता था। परन्तु इस सम्प्रदाय का सङ्गठन सन् १६१४ ई० मे हॉब्सन तथा ओरेज ने किया जिन्होने 'नशनल गिल्ड नामक अपनी पुस्तक मे गिल्ड-समाजवादी सिद्धान्त का प्रतिपादन किया। इस सिद्धान्त के प्रसिद्ध व्याख्याकार कोल, टॉनी और बर्ट्रेण्ड रसेल हैं । सन् १६२० ई० मे गिल्ड की कल्पना के सम्बन्ध में क्रियात्मक परीक्षण भी किये गये जब कि मजदूरो के लिये एक बडी सख्या मे मकान बनाने की आवश्यकता अनुभव हुई जो व्यक्तियो के निजी प्रयत्नो द्वारा पूरी नही हो सकती थी । यह परीक्षण पर्याप्त रूप मे सफल रहा । परन्तु सरकारी सहायता बन्द हो जाने, मजदूरो के वेतन

मे कमी हो जाने तथा बेकारी बढ जाने के कारण मकान निर्माण करने वाले गिल्डो का खात्मा हो गया ।

## प्रश्न

१ गिल्ड समाजवाद से ग्राप क्या समझते हैं ? उसकी प्रमुख बातों का वर्णन कीजिये ।

२ गिल्ड समाजवादी परम्परागत राज्य का किन तर्कों द्वारा विरोध करता है ?

३ 'गिल्ड–समाजवाद समष्टिवाद और सिण्डीकेलिज्म के मध्य का मार्ग ग्रहण करता है ।' टिप्पणी कीजिये ।

४ गिल्ड–समाजवादियों की कार्य प्रणाली का वर्णन कीजिये और उसकी समीक्षा कीजिये ।

५ क्या गिल्ड–समाजवाद क्रान्तिवादी समाजवाद है ?

६ समाजवाद के विभिन्न रूपों की कार्य प्रणालियों तथा उनके द्वारा प्रस्तावित भावी समाज के स्वरूप का वर्णन कीजिये ।



अध्याय ११

# अराजकतावाद

सामाजिक पुनर्निर्माण के आधुनिक सिद्धान्तो का विवेचन अराजकतावाद के प्रतिपादन के बिना अपूर्ण रहेगा। अराजकतावाद (Anarchism) का केन्द्रीय विचार बहुत ही सरल है। इस सिद्धान्त के अनुसार राजनीतिक सत्ता या एक व्यक्ति द्वारा दूसरे पर किसी भी रूप मे शासन अनावश्यक एव अवाछनीय है।* राज्य एक अनावश्यक अभिशाप है, आदर्श समाज मे उसका कोई भी स्थान नही हो सकता। इस अर्थ मे अराजकतावाद कोइ नवीन सिद्धान्त नही है। इसका वर्णन प्राचीन चीनियो और यूनानियो के लेखो म मिलता है। ईसा के जन्म से ३०० वर्ष पूर्व चीनी लेखक चुआग त्जू ने लिखा था कि "एक व्यक्ति का दूसरे व्यक्ति पर शासन मानव प्रकृति के उसी प्रकार विरुद्ध है जैसे कम्पास और स्क्वायर का प्रयोग मिट्टी या लकडी के सम्बन्ध मे।" इसी प्रकार कुछ यूनानी स्टाइक दार्शनिक भी मानते थे कि सुखी एव श्रेष्ठ जीवन के लिये राज्य की सदस्यता आवश्यक नही है। किन्तु इन प्राचीन लेखको ने आधुनिक लेखको के समान इस विचार का प्रयोग एक नवीन शासन सत्ता विहीन सामाजिक सगठन के निर्माण के आधार के रूप मे नही किया। इङ्गलैण्ड म हाजस्किन और गॉडविन ने फ्रान्स मे मातेस्क्यू और प्रोधो ने, सयुक्त राज्य अमेरिका मे थोरो वारेन तथा टकर ने और रूस मे बाकूनिन तथा प्रिन्स क्रोपॉटकिन ने अपने अपने ढङ्ग से यह दिखलाने का प्रयत्न किया

---

* Anarchism is the doctrine that political authority in any of its forms is unnecessary and undesirable (Coker Recent Political Thought p 192)

है कि बिना राजकीय सत्ता के प्रजा किस प्रकार शान्ति और सुख का जीवन बिता सकती है। अनेक महत्वपूर्ण बातो मे उनकी योजनाओ म भेद है। उन पर यहाँ विस्तार के साथ विचार नहीं किया जायगा।

पुराने विचार तथा नवीन विचार म एक दूसरी बात म भी भेद है। आधुनिक अराजकतावाद राज्य के विरोध के साथ निजी सम्पति तथा सगठित धार्मिक सत्ता का भी घोर विरोध करता है।* आधुनिक अराजकतावाद का इस विश्वास से घनिष्ठ सम्बन्ध है कि भूमि तथा पूँजी पर समाज का स्वामित्व हो और इस प्रकार अराजकतावाद का साम्यवाद (Communism) से घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापित हो जाता है। अराजकतावाद का एक महत्वपूर्ण रूप साम्यवादी अराजकतावाद' भी कहलाता है। हम इसी रूप के सम्बन्ध म आगे विचार करेंगे। परन्तु इस प्रसग पर विचार करने से पूर्व साम्यवाद तथा अराजकतावाद के पारस्परिक सम्बन्धो पर, जिसके कारण उसका नाम साम्यवादी अराजकतावाद पडा है, विचार कर लेना उचित होगा।

अराजकतावाद और साम्यवाद—

इन दोनो सिद्धान्तो का एक ही लक्ष्य है। वे राज्यहीन तथा वर्गहीन समाज की स्थापना करना चाहते हैं। परन्तु उसकी प्राप्ति के साधनो के सम्बन्ध मे अराजकतावाद के पूर्व आचार्यों का साम्यवादियो से मतभेद था। बाकूनिन ने, जिसने अराजकतावाद को एक निश्चित रूप दिया और इस सम्प्रदाय का सङ्गठन भी किया, राज्य को समाजवादी क्रान्ति के साधन के रूप म अस्वीकार करने पर जोर दिया जब कि कार्ल मार्क्स और उसके जर्मन तथा अंग्रेज अनुयायी उसे किसी रूप मे कायम रखने के पक्ष म थे। इन दोनो म मतभेद यहाँ तक बढ गया कि बाकूनिन और उसके अराजकतावादी अनुयायियो को सन् १८७२ मे अन्तर्राष्ट्रीय सघ (International) से निकाल दिया गया। इन दोनो मे जो मतभेद है उसका सार यह है साम्यवादियो का विचार है कि वर्तमान व्यवस्था तथा भावी राज्यविहीन समाज के मध्य म श्रमिक वर्ग का अधिनायकतन्त्र

* In recent anarchism theoretical opposition to the state has usually been associated with opposition to the institution of private property and also with hostility to organised religious authority ' (Ibid, p 192 )

काफी लम्बी अवधि तक अवश्य रहेगा, अराजकतावादी कहते हैं कि हिंसा तथा दबाव के आधार पर कायम अधिनायकतंत्र स्वतन्त्रता तथा ऐच्छिक सहयोग के सिद्धांत पर आधारित समाज की स्थापना नही कर सकता। अराजकतावाद की दृष्टि में राज्य का न तो सक्रमण-काल में और न नये समाज की स्थापना के बाद ही कोई उपयोग है।

प्रो० जोड ने अपनी 'माडर्न पोलिटिकल थ्योरी' नामक पुस्तक मे लिखा है कि पूर्व-कालीन मतभेदो के बावजूद भी आधुनिक काल में जो प्रवृत्तियां देख पडती है उनके कारण दोनो मे बडा घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापित हो गया है। रूसी साम्यवादियो के प्रभाव में साम्यवाद उस पद्धति का सिद्धांत मात्र ही रह गया है, जिसके द्वारा वर्तमान पूँजीवादी व्यवस्था से नवीन व्यवस्था की ओर अग्रसर हो सकते है। केवल इस बात को छोडकर कि नवीन समाज राज्यविहीन तथा वर्गविहीन होना चाहिये, साम्यवाद भावी समाज की रूपरेखा के विषय में स्पष्ट रूप मे कुछ नही कहता। अराजकतावाद इस त्रुटि की पूर्ति कर देता है। यह उन सिद्धान्तो का वर्णन करता है जिनके अनुसार नवीन समाज की रचना होगी और मनुष्यो को अपना जीवन व्यतीत करना होगा। दूसरे शब्दो मे, अराजकतावाद ध्येय या आदर्श का सिद्धांत है, साम्यवाद उन साधनो का वर्णन है जिसके द्वारा उस आदर्श को प्राप्त किया जा सकता है। यदि इसी बात को दूसरे ढङ्ग से कहा जाय तो "अधिकाश साम्यवादी अराजकतावादी समाज के आदर्श को पसन्द करेंगे और बहुत से अराजकतावादी भी शायद स्वीकार करेंगे कि साम्यवादियो द्वारा अनुमोदित साधन इस ध्येय की प्राप्ति के लिये अधिक उपयुक्त हैं।* इस कथन के अंतिम भाग के सम्बन्ध मे यह कहा जा सकता है कि कुछ समकालीन अराजकतावादी सोवियत रूस मे जो घटनाएँ हुई हैं उनके कारण बडे निराश हैं। उनका विचार है कि आतंकवादी साम्यवादी शासन अराजकतावादी समाज की स्थापना मे सहायक नही हो सकता, जिन साधनो का प्रयोग

---

* Most communists would now subscribe to the Anarchist ideal of society while many Anarchists would probably agree that the methods advocated by the communists are those most calculated to realise their ideal (Joad Modern Political Theory p 87)

किया जाय उनकी उद्देश्य या लक्ष्य से कुछ संगति होनी चाहिये। श्रमिक वर्ग का अधिनायकतन्त्र स्वच्छापूर्वक किये गये समझौते के आधार पर स्थापित स्वतन्त्र समाज से, जो अराजकतावादियों का लक्ष्य है, कोसों दूर है।

अराजकतावादी आदर्श—

अराजकतावादी का आदर्श समाज वर्गहीन तथा राज्यहीन समाज होगा। भूमि तथा उत्पादन के अन्य भौतिक साधनों पर समाज का स्वामित्व हो जाने और पूंजीवादी वर्ग का अन्त हो जाने पर सम्पत्तिशाली वर्ग तथा वेतन भोगी वर्ग के बीच के भेदभाव का लोप हो जायगा। किसी भी व्यक्ति को दूसरे व्यक्ति के श्रम को खरीदने का अधिकार नहीं होगा। क्रोपाटकिन के अनुसार ऐसे समाज में वेतन की प्रथा नहीं होगी, प्रत्येक व्यक्ति को, जो कुछ उसे आवश्यक है, मिलेगा। अराजकतावादी का ध्येय है 'प्रत्येक व्यक्ति अपनी सामर्थ्य के अनुसार काम करे और प्रत्येक अपनी आवश्यकता के अनुसार ले। यह स्मरण रखने योग्य बात है कि अराजकतावाद उत्पादन की वस्तुओं और उपभोग की वस्तुओं में कोई भेद नहीं मानता। वह दोनों बातों में व्यक्तिगत स्वामित्व का अन्त कर देता है।

अराजकतावादी समाज का सङ्गठन पारस्परिक सहायता एवं सहकारिता के सिद्धान्त पर होगा संघर्ष या आन्तरिक प्रतियोगिता के आधार पर नहीं। हॉब्स ने मानव प्रकृति का जो विश्लेषण किया है जिसके अनुसार मनुष्य स्वार्थी एवं प्रतियोगितावादी है मौलिक रूप से गलत माना जाता है। यही गलती डार्विन के विकासवादी सिद्धान्त में है जिसमें योग्यतम की विजय के सिद्धान्त की पुष्टि की गई है। पशु जगत के विशद अध्ययन से सुप्रसिद्ध अराजकतावादी नेता प्रिंस क्रोपाटकिन ने यह प्रमाणित किया है कि केवल वे ही पशु जातियाँ जीवित रही हैं जिनके सदस्यों ने वातावरण के विरुद्ध अपने संग्राम में सहयोग से काम किया और जो पशु जातियाँ परस्पर सहयोगपूर्वक काम नहीं कर सकीं वे नष्ट हो गईं। जो कानून मानव जगत का नियमन करता है, वह पशु-जगत के नियमों से भिन्न नहीं है। किसी भी समुदाय में सहकारिता के गुणों पर प्रतियोगिता के गुणों का प्राधान्य इस बात का प्रमाण है कि वह विनाश की ओर अग्रसर है। अपनी प्रकृति से मानव अच्छा एवं सामाजिक है, उसमें सहयोग की प्रवृत्ति है। परन्तु मनुष्य में परोपकारिता एवं सामाजिकता की जो

सामाजिक प्रवृत्तियाँ हैं, वे राज्य के नियन्त्रण तथा दवाव के कारण कुंठित हो जाती हैं। प्रतियोगिता के वातावरण का भी उन पर विनाशकारी प्रभाव पडता है। इसलिये यदि हम प्रतियोगिता का और उसके साथ ही राज्य की सत्ता का भी परित्याग कर दे तो मनुष्यों की स्वाभाविक मैत्री भावना बढेगी तथा गहरी होती जायगी और प्रत्येक बाहरी समुदाय का शत्रु समझने या उससे भयभीत होने के स्थान पर वे उसे ऐसा मैत्रीपूर्ण समुदाय समझने लगेंगे जिसे उनकी सहायता एव सहयोग की आवश्यकता है।

अराजकतावाद राज्य विरोधी है। वह राज्य को एक अनावश्यक बुराई मानता है और इसलिये उसका विनाश चाहता है।* अराजकतावादी समाज में कोई दबाव या कानून नही होगा और न शासन सत्ता ही होगी। अराजकतावाद आदि से अन्त तक बल प्रयोग के विरुद्ध है। परन्तु बल प्रयोग के अभाव का अर्थ व्यवस्था का अभाव नही है। शासन की हिंसात्मक सत्ता के अभाव मे अथवा उसके अभाव के ही कारण समाज मे व्यवस्था एव मेलमिलाप का प्रसार होगा। स्वतन्त्र सहयोग तथा स्वतन्त्र प्रबन्ध वे व स्वाभाविक परिणाम होगे। विविध उद्योगो एव व्यवसायो का प्रबन्ध उनके लिये निर्मित एच्छिक संस्थाओ द्वारा किया जायगा। यदि लोगो को मकानो की आवश्यकता होगी, तो मकान बनाने वाले अपनी संस्थाएँ बना लेंगे और जनता की आवश्यकता की पूर्ति के लिये मकान बनायेंगे। इसी प्रकार जिन लोगो को अध्यापन मे अभिरुचि होगी वे अपना एक अध्यापकमण्डल बना लेंगे और जो उनमे शिक्षा प्राप्त करना चाहेंगे, उन्हे वे शिक्षा देंगे। इस प्रकार प्रत्येक व्यवसाय का संचालन उनमे रुचि रखनेवाले व्यक्तियो की संस्था द्वारा किया जायगा। ये सब संस्थाएँ अपने अधिकारियो का चुनाव करेंगी, अपनी नीतियो का निर्धारण करेंगी

---

* Anarchism is a principle or theory of life and conduct under which a *society is conceived without government harmony* in such a society being obtained not by submission to law or by obedience to any authority but by free agreements concluded by the various groups, territorial and professional freely constituted for the sake of production and consumption as also for the satisfaction of the infinite variety of needs and aspirations of a civilised being (Kropotkin)

और स्वतन्त्र व्यवस्था द्वारा एक दूसरे से काम म सहयोग देगी । उनसे यह आशा की जाती है कि वे मिलकर काम करेंगी क्योंकि व सभी स्वाभाविक और स्वच्छा स निर्मित होगी । प्रत्येक व्यक्ति अपनी पसन्द की किसी सस्था का सदस्य होगा और उस किसी भी समय उसस त्यागपत्र देकर दूसरी सस्था का सदस्य बन जाने की स्वतन्त्रता होगी । यदि उनके बीच कभी विवाद खडे हुए तो स्वच्छा स स्थापित पचायती न्यायालयो द्वारा उनके फसले होग ।

ऐसी व्यवस्था क अन्तगत कोई भी व्यक्ति न तो आलसी रहेगा और न उसे अधिक काम करना पडेगा । प्रत्येक व्यक्ति अपनी पसद का काम ४ स ५ घण्ट तक करगा और सबको पर्याप्त विश्राम मिलेगा जिससे व शान्ति और सुख के साथ जीवन बिता सकें । दबाव कही नही होगा , सवत्र सुव्यवस्था होगी । जो व्यक्ति इसम सदह करत है कि स्वतत्र मिलन तथा स्वतन्त्र व्यवस्था के सिद्धान्त क फलस्वरूप इस प्रकार क सुव्यवस्थित समाज की स्थापना हो सकेगी उनको फोरियर का उत्तर यह है कुछ पत्थरो के टुकडा को लकर एक बक्स म डाल दीजिय और उन्हे हिला दीजिए । व सब ऐस सुव्यवस्थित ढग से जम जायेंगे जैसा उन्हे जानबूझकर जमाने से कभी नही हो सकता । ' *

अराजकतावादी समाज म स्वतन्त्र एच्छिक रूप से निर्मित अनेक सस्थाएँ होगी जिनका सगठन बडे-बडे समुदायो मे किया जायगा । क्राकर ने इस कल्पित ऐच्छिक समझौते का इस प्रकार वर्णन किया है—*हम अपने भवनो, राजपथो भण्डारो यातायात क साधनो विद्यालयो आदि का उपभोग कर सकने की आपको गारण्टी देते है परन्तु इस शत पर कि आप २० वष की आयु से लेकर ४५ या ५० वष की आयु तक ४ या ५ घण्टे प्रतिदिन ऐसा कोई काय करें जो जीवनोपयोगी माना जाय । जब आप चाहे तब किसी भी सस्था के सदस्य बन सकते हैं अथवा नवीन कोई सस्था बना सकते हैं परन्तु शत यह है कि वह किसी आवश्यक काय या सेवा का जिम्मा ले । शेष समय मे आप जिसके साथ चाहे उसक साथ रह और अपनी

* Take pebbles put them into a box and shake them and they will arrange themselves into a mosaic that you could never get by entrusting to any one the work of arranging them harmoniously (Fourier, Quoted by Joad Ibid, p 111 )

अभिरुचि के अनुसार आमोद प्रमोद, कला, विज्ञान आदि बातों मे भाग लें। बस हम आपसे यही चाहते हैं कि आप अन्न, वस्त्र, भवन निर्माण, यातायात आदि से सम्बद्ध किसी समुदाय मे वर्ष मे १२०० से १५०० घण्टे तक कार्य करें। इसके बदले में हम आपको समस्त संस्थाओं द्वारा उत्पादित वस्तुओं की गारण्टी देते है।"* इस अवतरण म अराजकतावादी समाज के जीवन का बडा सुन्दर चित्र अंकित किया गया है। ऐसे समाज में असन्तोष पैदा करने के लिये धनी तथा निर्धनों के भेद नही होंगे, न उसमें आन्तरिक विवादों को पैदा करने या बढानेवाली कोई सरकार ही होगी। हितों का परस्पर संघर्ष शायद ही कभी होगा, विरोध के अवसर कम होंगे और सब व्यक्ति मेल मिलाप से रहेंगे।

अराजकतावादियों द्वारा राज्य की निन्दा—

अराजकतावादी लोग राज्य को एक विशुद्ध बुराई और सर्वथा अनावश्यक तथा अवांछनीय वस्तु मानते हैं। वे कहते है कि यह व्यर्थ है क्योंकि इससे किसी युक्तियुक्त प्रयोजन की सिद्धि नही होती। राज्य को जो अभी तक विविध कार्य सौंप गये है, उन्हें ऐच्छिक संस्थाएँ अधिक अच्छे ढंग से कर सकती है। राज्य का पूर्व इतिहास उत्साहप्रद नही है। उसने नागरिकों के नैसर्गिक अधिकारों का संरक्षण नही किया है। वह किसानों एवं मजदूरों को जमींदारों एवं पूँजीपतियों के शोषण से सुरक्षित नही रख सका है। मनुष्यों को नैतिक दृष्टि से श्रेष्ठ बनाने की जगह उसने विशेषाधिकारों तथा विषमताओं को उत्पन्न करके और दूषित आर्थिक व्यवस्था की रक्षा करके अपराधों की ओर प्रवृत्ति बढाई है। उसके कारागृह अपराधों को कम करने के स्थान मे और भी बढाते है और उसके न्यायालय मुकद्दमेबाजी को बढाते हैं। वह पहले तो निर्दोष व्यक्तियों को अपराधी बना देता है और फिर उन्हें दण्ड देकर पक्का अपराधी बना देता है। राज्य व्यक्तियों के मन मे विदेशियों के प्रति घृणा के भाव पैदा करता है और मानव समाज को विभिन्न विरोधी तथा लडाकू राष्ट्रों या गुट्टों मे विभक्त कर देता है। अपने सर्वश्रेष्ठ नागरिकों का जो एकमात्र उपयोग वह करता है, वह है उन्हें कारागृह मे बन्द रखना। राज्य की सफलताएँ बहुत ही नगण्य रही हैं, परन्तु मानव-जाति को जो उससे क्षति

---

*Coker Recent Political Thought, p 213

पहुँची है वह महान् है । विभिन्न राज्यो के बीच जो युद्ध होते हैं व इस बात के यथेष्ट प्रमाण है ।

राज्य को जो वस्तु बुरा बना देती है वह है शासको द्वारा बल प्रयोग । बल प्रयोग दोहरी बुराई है । इससे उस व्यक्ति का नतिक पतन होता है, जो उसका प्रयोग करता है, चाहे वह कितना ही सदाशय क्या न हो । वह उस अभिमानी, उद्धत, स्वार्थी तथा निदयी बना देता है । एक बार उसका वाद ल लेने पर वह उसे सदा अपने अधिकार म रखना और उसका विस्तार रना चाहता है तथा समस्त उपायो का प्रयोग कर अपने अधीन मनुष्यो विभक्त और विक्षिप्त रखना चाहता है । क्रोपॉटकिन ने कहा है कि 'अमुक निन्दनीय मन्त्री एक श्रेष्ठ व्यक्ति हुआ होता यदि उस सत्ता न दी गई होती ।' जिस व्यक्ति पर बल प्रयोग किया जाता है उसकी उससे मानवता नष्ट हो जाती है । मनुष्य को यह शिक्षा देनी चाहिय कि वह श्रेष्ठ काम करे क्योकि वह श्रेष्ठ है और क्योकि उसे श्रेष्ठ काय करना पसन्द करना चाहिय, इसलिय नही कि सरकार ने उसका आदेश दिया है । इस प्रकार की प्रवत्ति उसी समय पैदा हो सकती है, जब कि राज्य का अस्तित्व न रहे ।

अराजकतावादी के अनुसार व्यक्तियो का राज्य की न्यायता का अनुभव करान म बाधा इसलिये उपस्थित होती है कि मनुष्य मे प्रतियोगिता स्वाथ, असामाजिकता आदि दुगुणा का प्राधान्य मान लिया जाता है जिनको रोकन के लिय किसी प्रकार की शासन-सत्ता की आवश्यकता भी माननी पडती है । हम यह देख चुके है कि अराजकतावाद इस बात को स्वीकार नही करता । वह यह मानता है कि मनुष्य म स्वाभाविक अच्छी प्रवृत्तिया है और सङ्गठित शासन उसक विकास मे बाधा डालता है । शासन के प्रादुर्भाव का वास्तविक कारण यह है कि समाज म पुरोहितो, लोकाचार के ठकेदारो तथा दलपतिया ने, जिनका मानव समाज मे सदव अस्तित्व रहा है, सामाजिक विकास क आरम्भ काल म ही अपना गुट्ट स्थापित कर लिया, मनुष्यो पर अपना आधिपत्य स्थापित कर लिया तथा अनेको प्रकार से उन पर अपना प्रभुत्व कायम करन की चेष्टा की ।

अराजकतावाद हम हर प्रकार की सत्ता की अधीनता से मुक्त करना चाहता है चाह वह राज्य की प्रजा पर सत्ता हो या पूँजीपति की मजदूरो पर या धर्माचार्यों की धार्मिक व्यक्तिया पर सत्ता हो । पूँजीपतियो तथा धार्मिक आचार्यों एव पुरोहिता को अराजकतावादी योजना मे वसे ही कोई स्थान प्राप्त नहीं है जैसे कि शासन-सत्ता को ।

अराजकतावाद की ओर प्रगति—

स्वतन्त्र और स्वेच्छापूर्वक स्थापित समूहों के स्वतन्त्र समुदायों की संस्था के आदर्श की प्राप्ति के साधनों के सम्बन्ध में अराजकतावाद कुछ भी प्रकाश नहीं डालता। प्रिंस क्रोपॉटकिन ने, जो अराजकतावाद का सर्वप्रथम प्रामाणिक लेखक था, इस आदर्श को अव्यावहारिक नहीं माना। इसके विपरीत उसका विचार था कि समाज शनै शनै इस आदर्श की ओर अग्रसर हो रहा है।* उसने लोगों के शासन-सत्ता के हस्तक्षेप के बिना सहकारी कार्य करने के अनेक उदाहरण दिये हैं, जैसे, विभिन्न देशों की रेलवे कम्पनियाँ आपस में स्वेच्छा से समझौता करके यात्रियों को एशिया के पूर्व से योरोप के पश्चिम तक बिना किसी कठिनाई के यात्रा करने की सुविधाएँ देती हैं। परन्तु उसने यह भी कहा है कि इस ओर विकास बड़े धीरे धीरे हो रहा है क्योंकि जिनके हाथों में सत्ता है उनकी ओर से इसमें बाधा डाली जाती है। शासन की ओर से जो बाधाएँ डाली जाती हैं, वे क्रांति के बिना अन्य किसी उपाय से दूर नहीं की जा सकती। निष्कर्ष यह है कि अराजकतावादी समाज की स्थापना की प्रक्रिया में अंतिम कदम क्रांति होगा जिसमे पूँजीवादी शासन के समस्त अवशेष नष्ट हो जायेंगे।

अराजकतावाद के मार्ग में बाधाएँ—

सामाजिक व्यवस्था का अराजकतावादी आदर्श, जिसमें मनुष्य बिना किसी सरकार तथा बिना किसी दबाव के शान्ति एवं प्रेम के साथ रहेंगे और स्वेच्छा से किसी भी उपयोगी कार्य में लग सकेंगे, बहुत ही आकर्षक है। कुछ व्यक्तियों के अनुसार यह एक आदर्श है, जिसकी प्राप्ति करना उचित है। परन्तु बहुत से लोग इसे एक अव्यावहारिक आदर्श मान कर अस्वीकार कर देते हैं। वे कहते है कि यह मानव प्रकृति से अत्यधिक आशा करता है। यह ऐसे देवताओं के लिये उचित व्यवस्था मानी जा सकती है जो पाशविक प्रवृत्तियों से सर्वथा मुक्त हो, परन्तु मनुष्यों के लिये, जिनमें लोभ, मोह, इच्छा, वासना आदि का प्राबल्य है, इस व्यवस्था की उपयुक्तता

* The anarchist merely points out in which direction evolution goes describing, what he considers to be the next phase of evolution It is no longer a matter of faith, it is a matter for scientific discussion (Kropotkin quoted by Coker, op cit, p 214)

संदिग्ध है । क्या नपोलियन, एलेक्जेण्डर अथवा हिटलर के समान कोई व्यक्ति अपना सारा जीवन ऐसे समाज मे बिताना चाहगा जिसमे उसकी आकांक्षा एव प्रतिभा के लिये कोई क्षेत्र न हो ?

यह आक्षप कि अराजकतावादी समाज म काम करन क लिय समुचित प्ररणा के अभाव म व्यक्ति बकार घूमग, निराधार है । समाजवाद क प्रसग म इस पर विचार किया जा चुका है । काम शारीरिक आवश्यकता ह लोग काम करना पसन्द करते है यदि वह अत्यधिक एव अरुचिकर न हो । अराजकतावाद द्वारा प्रस्तावित व्यवस्था क अन्तगत काम हलका और सुखदायक होगा । काम के प्रति वतमान अनिच्छा विशप रूप स उन अवस्थाओ के कारण है, जो नई व्यवस्था म नही रहेगी । किंतु उस समय भी कुछ कठिनाई अवश्य उपस्थित होगी, जब कि व्यक्ति ऐसा काम करना चाहेग जिस समाज सामाजिक दृष्टि स उपयोगी नही मानता । क्या ऐस व्यक्तियो को ऐसा काम करने क लिये बाध्य किया जायगा, जिसे वे पसन्द नही करते ?

अराजकतावादियो क राज्य की सत्ता का अन्त कर दने के प्रस्ताव क विरुद्ध भी आक्षेप किया जा सकता है । अनुभव इस बात का समथन नही करता कि मर्यादाओ या प्रतिबन्धो के हट जाने से लोग शान्ति पूवक रहग । जब तक बुद्धि शारीरिक शक्ति तथा योग्यता आदि म व्यक्तिगत भेद भाव रहेगे तब तक दुबल व्यक्तियो की सबल व्यक्तियो स रक्षा करने के लिये एक केन्द्रीय सत्ता की आवश्यकता बनी रहेगी । सब मनुष्यो के लिये स्वतन्त्रता की प्राप्ति कवल राजनीतिक समाज मे ही सम्भव है । पारस्परिक सहयोग के सिद्धान्त से अव्यवस्था के विरुद्ध कोई पर्याप्त गारण्टी नही मिलती । क्रोपाटकिन ने इस बात पर यथेष्ठ ध्यान नही दिया कि समुदायो के बीच सघप भी प्रकृति का वसा ही नियम है जैसे कि एक समुदाय के व्यक्तियो के बीच सहयोग । समुदायो के बीच होनेवाल सघप म अपने आप ही ऐसे व्यक्ति आगे आ जाते है जो अपने समुदाय के रक्षात्मक तथा आक्रमणात्मक प्रयत्नो म सफलता का माग दिखलात है । ऐसे व्यक्ति ही नेता बन जाते है और अपने अनुयायियो पर सत्ता का आरोप करन लगते है । एक नता के आदेश का पालन मनुष्य म उतना ही नसर्गिक है जितनी सामाजिकता की भावना । एसा कोई भी पशु-समूह या मानव-समुदाय नही है जिसका कोई नेता न हो ।

यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि राज्य ऐसी विशुद्ध बुराई नही है,

जैसा कि अराजकतावादी मानते हैं। यह तो सत्य है कि शासनों की अपूर्णता के कारण मानव समाज को बड़े कष्ट उठाने पड़े हैं। दोनों विश्व युद्धों के कारण जो भयङ्कर मानव-संहार हुआ वह इसका ज्वलंत प्रमाण है। परन्तु राज्य के कार्यों से समाज का जो बड़ा कल्याण हुआ है उससे भी हम इन्कार नहीं कर सकते। राज्य सभ्यता एवं संस्कृति की उन्नति का सबसे महान् माध्यम रहा है। कला, सहित्य, दर्शन, धर्म आदि सब की अभिवृद्धि राज्य के अधीन हुई है। इसके अतिरिक्त राज्य के बिना मानव जाति तथा व्यक्तियों का नैतिक उत्थान सम्भव नहीं था।

## अराजकतावाद और अहिंसा—

प्रायः लोगों का ऐसा विचार है कि अराजकता का हिंसा से घनिष्ठ सम्बन्ध है। अनेक अराजकतावादियों का विचार है कि बिना क्रांति के राजसत्ता का अंत नहीं होगा। कुछ लोग साम्यवाद की रीतियों का समर्थन करते हैं परन्तु हिंसा में विश्वास अराजकतावाद का अनिवार्य अंग नहीं है। बाकूनिन से पहले के लेखकों ने राज्य का अंत करने के लिये क्रांतिवादी कार्य के सम्बन्ध में शायद ही कभी चर्चा की हो। उन्होंने शिक्षा, अनुनय तथा आदर्श की पद्धतियों पर जोर दिया था। इस प्रकार के अराजकतावाद को शांतिमय कह सकते हैं। इसका सबसे प्रसिद्ध आधुनिक व्याख्याकार टालस्टॉय था। महात्मा गांधी भी सामाजिक एवं राजनीतिक नियंत्रण के साधन के रूप में हिंसा के प्रयोग के विरुद्ध थे और अपने लक्ष्य की प्राप्ति शान्तिमय एवं सत्यनिष्ठ उपायों द्वारा करना चाहते थे। इस दृष्टि से वे भी इस मत के समर्थक माने जा सकते हैं।

### प्रश्न

१ 'राज्य एक विशुद्ध अभिशाप है और इस कारण उससे जितनी जल्दी मुक्ति प्राप्त कर ली जाय मनुष्य के नैतिक विकास के लिये उतना ही श्रेयस्कर होगा।' इस उक्ति की व्याख्या करते हुए अराजकतावाद के सिद्धान्तों पर प्रकाश डालिये।

२ अराजकतावाद के गुण-दोषों का विवेचन कीजिये।

३ अराजकतावादी आदर्श समाज की क्या धारणा है ? क्या वह सम्भव है ?

४ साम्यवाद और अराजकतावाद के उद्देश्यों एवं उनकी कार्यप्रणालियों की तुलना कीजिये और बतलाइये कि क्या यह कहना ठीक होगा कि 'साम्यवाद साधनों का सिद्धान्त है और अराजकतावाद साध्य का सिद्धान्त है।'

५ 'अराजकतावाद व्यवस्था का अभाव नहीं, शक्ति का अभाव है।' इसकी व्याख्या कीजिये।

६ अराजकतावाद और व्यक्तिवाद की तुलना कीजिये।

---

अध्याय १२

# गांधीवाद

सामाजिक पुनर्निर्माण के सम्बन्ध मे महात्मा गाधी के अपने निजी विचार थे जिनको हम समष्टि रूप मे गाधीवाद का नाम दे सकते हैं हालांकि स्वय उन्हे अपने विचारो को यह नाम देने मे सदा आपत्ति रही । महात्मा गाधी के सिद्धातो का आजकल 'सर्वोदय' के नाम से प्रचार हो रहा है ।

सुप्रसिद्ध फ्रेंच विचारक रोम्या रोला ने गाधीजी के सिद्धातो की 'दो मजिल वाले एक विशाल भवन' मे तुलना की है जिसकी नीचे की मजिल तो धर्म के विशाल एव अडिग आधार पर खडी है और जिसके ऊपर का दिखाई देनेवाला भाग उन सामाजिक एव राजनीतिक आदोलनो द्वारा निर्मित है जिनका उन्होने नेतृत्व किया था ।* हम उससे भी आगे बढ कर उस अहिंसात्मक राज्य के रूप मे इस भवन का एक तीसरा खण्ड भी देख सकते हैं जिसके विषय मे महात्मा गाधी का विश्वास था कि मनुष्य उसका निर्माण कर सकता है । उनकी कल्पना थी कि यदि हमारी अहिंसा निर्बलो की न होकर वीरो की हो तो ऐसा राज्य भारतवर्ष मे स्थापित किया जा सकता है । भारतवासी ही क्या, उनका तो विश्वास था कि कोई भी

---

*To understand Gandhi s activity it should be realized that his doctrine is like a huge edifice composed of two different floors or grades Below is the solid groundwork the basic foundation of religion On this vast and unshakable foundation is based the political and social campaign (Romain Rolland Mahatma Gandhi p 26)

समाज, जिसके सदस्य अपने जीवन मे अहिंसा के सिद्धात का पालन करते हैं, ऐसे राज्य का निर्माण कर सकते हैं ।

प्रथम दोनो खण्डो का वरानता हमे गाधीजी के लेखो म प्राप्त होता है परन्तु हम यह बात तीसरे खण्ड के विषय मे नही कह सकते । कई कारणो से उन्होने अहिंसात्मक राज्य की रचना का सविस्तर वरान नही किया और उनके लेखो मे हमे उसके केवल आधारभूत सिद्धान्तो का प्रतिपादन ही मिलता है । सामाजिक पुनर्निर्माण के सिद्धातो का अध्ययन करनेवाला के लिये उनके द्वारा सचालित आदोलनो का उतना महत्व नही है जितना नवीन समाज सम्बन्धी विस्तार की बातो तथा उसके निर्माण के साधनो का है । अत हम यहाँ केवल सामाजिक एव आर्थिक विषयों से सम्बन्ध रखनेवाले उनके विचारा तथा उनके धार्मिक आधार का ही वरान करेंगे ।

गाधीवाद का धार्मिक आधार—

हमारे विचार से गाधीवाद का सबसे विशिष्ट एव महत्वपूर्ण लक्षण उसका सुदृढ धार्मिक आधार है जिसके कारण वह सामाजिक नवनिर्माण के अन्य समस्त सिद्धान्तो से भिन्न एक अलग ही सिद्धात माना जा सकता है । इतिहास मे ऐसे बहुत थोडे व्यक्ति हुए है जिन्होने जानबूझकर तथा सुचिन्तित प्रयोजन से धम का अपने राजनीतिक चिन्तन एव काय का आधार बनाया हो । गाधीजी के अतिरिक्त इस कोटि म गिने जानेवाले व्यक्तियो म युधिष्ठिर, अशोक तथा योरोप के कुछ मध्य-कालीन सन्त ( Church Fathers ) ही मुख्य हैं । शायद गाधीजी ही पहले व्यक्ति हुए जिन्होने जोरदार शब्दा म घोषणा की कि धम से पृथक राजनीति हो ही नही सकती , राजनीति धम का साधन है और धमविहीन राजनीति मृत्यु का एक फन्दा है क्योंकि उससे आत्मा की हत्या होती है ।* प्रकृति से ही अत्यन्त धार्मिक प्रवृत्तिवाले होने के कारण वे इस बात का अनुभव करते थे और इसी कारण वे ऐसी घोषणा कर सके । उनकी स्वाभाविक अभिरुचि धम की ओर थी, राजनीति की ओर नही, जैसा कि 'यग इण्डिया' म प्रकट किये हुए उनके उद्गारो से पता चलता है—'सावजनिक जीवन क्या है इस बात को मैंने जब से समझा है तब से मेरे कहे हुए प्रत्येक शब्द और मेरे किये हुए प्रत्येक काम के पीछे धार्मिक

---

* For me there are no politics devoid of religion They subserve religion Politics bereft of religion are a death trap because they kill the soul

चेतना तथा धार्मिक प्रयोजन रहा है।'* किसी अन्य प्रसग मे उन्होने कहा था कि 'बहुत से धार्मिक व्यक्ति जो मुझे मिले प्रच्छन्न राजनीतिज्ञ हैं, मेरा वेश राजनीतिज्ञ का तो है परन्तु हृदय से मैं धार्मिक हूँ।'† सक्षेप मे, महात्माजी, जहा तक उनका प्रयोजन राजनीतिक नही, धार्मिक था, सामान्य राजनीतिज्ञो से बिलकुल भिन्न थे।

तो फिर गाधीजी ने धर्म के क्षेत्र को छोड़ कर राजनीति के क्षेत्र मे क्यो पदार्पण किया ? इस प्रश्न का उत्तर स्वय उन्ही ने दिया है। उन्हे राजनीति मे इस कारण प्रवेश करना पडा कि 'राजनीति हमे आजकल साप के पाश की तरह लपेटे हुए है जिससे व्यक्ति के लिये मुक्ति पाना असम्भव है चाहे वे कितना ही प्रयत्न क्यो न करें। मैं उस साप से जूझना चाहता हूँ। मैं राजनीति मे धर्म को प्रविष्ट करने का प्रयत्न कर रहा हूँ।'‡ निम्नलिखित अवतरण से यह बात और भी अधिक स्पष्ट हो जायगी कि महात्माजी को राजनीति मे धार्मिक कर्तव्य समझ कर प्रवेश करने की क्यो प्रेरणा हुई। वे लिखते हैं कि 'आज मनुष्य के समस्त कार्य अविच्छेद्य रूप से परस्पर सम्बद्ध हैं। आप उसके सामाजिक, आर्थिक, राजनीतिक तथा विशुद्ध रूप से धार्मिक कार्य का बिलकुल अलग नही कर सकते। मानवीय चेष्टा से पृथक धर्म को मैं नही जानता। उससे समस्त चेष्टाओ का नैतिक आधार प्राप्त होता है जिसके बिना जीवन कोरा निरर्थक कोलाहल तथा उन्माद ही रह जायगा।'£ सक्षेप मे एक महान् कर्मयोगी की तरह गाधीजी अनुभव

* 'At the back of every word that I have uttered since I have known what public life is and of every act that I have done, there has been a religious consciousness and a down right religious motive

† 'Most religious men I have met are politicians in disguise I however who wear the guise of a politician am at heart a religious man

‡ Politics today encircle us like the coils of a snake from which one cannot get out no matter how one tries I wish to wrestle with the snake I am trying to introduce religion into politics

£ The whole gamut of man s activities today constitutes an indivisible whole you cannot divide social economic political and purely religious work into water light compartments I do not know religion apart from human activity It provides a moral basis to all activities which they would otherwise lack reducing life to a maze of sound and fury signifying nothing'

करते थे कि जीवन एक अखण्ड पूर्ण है जिसकी विभिन्न चेष्टाओ को एक दूसरी से पृथक नही किया जा सकता। धर्म का सम्बन्ध जीवन के किसी एक विशिष्ट भाग से नही है, वह उसके प्रत्येक पहलू मे व्याप्त है और उसे नैतिकता प्रदान करता है।

शायद ही कोई ऐसा काम हो जो मनुष्य जन्म से मृत्यु पर्यन्त, प्रात काल से रात्रि तक, करता है और जिसका मनुष्य-जीवन के चरम ध्येय—आत्मोन्नति—से सम्बन्ध न हो, चाहे वह जीविकोपार्जन हो समाज-सेवा हो विश्राम करना हो या खाना पीना हो। चूँकि अस्पृश्यता बलात् पालन कराया जानेवाला वैधव्य दरिद्रता, मनुष्य का मनुष्य द्वारा शोषण, पराधीनता आदि सामाजिक एव आर्थिक बुराइयाँ आध्यात्मिक मोक्ष अथवा आत्मोन्नति के मार्ग मे बडी जबरदस्त बाधाएँ है इसलिये गाधीजी आपने देश को उनसे मुक्त कराना अपने धर्म का एक अङ्ग मानते थे। इस प्रकार की स्थिति ने उनके लिये राष्ट्रीय स्वतन्त्रता-सग्राम मे कूद पडने के अतिरिक्त कोई चारा ही नही छोडा। धर्म की उनकी अपनी कल्पना ने उन्हे राजनीति मे धकेल दिया। धार्मिक हेतु से राजनीति मे भाग लेने के कारण उन्होने उसे शुद्ध कर दिया, आध्यात्मिक रूप दे दिया और उच्च स्तर पर पहुँचा दिया। जो लोग कहते हैं कि धर्म का राजनीति से कोई सम्बन्ध नही है वे धर्म तथा राजनीति दोनो का ही सच्चा अर्थ नही जानते। सच्चा धर्म राजनीति का सहायक होता है और सच्ची एव स्वस्थ राजनीति धर्म से पृथक नही की जा सकती।

गाधीजी का मुख्य प्रयोजन राजनीतिक नही, धार्मिक था यह बात इसी से प्रकट हो जाती है कि उन्होने अपनी आत्मकथा का नाम The Story of My Experiments with Truth अर्थात् 'मेरे सत्य के प्रयोगो की कथा' रखा और ईश्वर को सत्य के रूप मे माना। उनके लिये जीवन आत्म सयम, आत्म शुद्धि तथा मानवीय दुर्बलताओ के दमन द्वारा सत्य अथवा ईश्वर की दृढ आग्रहपूर्ण खोज के अतिरिक्त और कुछ नही था। वे प्रेम एव अहिंसा के व्यवहार तथा उपवास और प्रार्थना द्वारा अपने आपको ईश्वर के कार्य का साधन बनाने का प्रयत्न करते रहते थे। यह बात ध्यान देने योग्य है कि गाधीजी की तुलना प्राय बडे-बडे पैगम्बरो तथा अवतारो—जोरोस्टर ( जरथुस्त्र ) जीसस क्राइस्ट ( ईसा मसीह ), बुद्ध और कृष्ण—से की जाती है और उन्हे मेजिनी, गरीबाल्डी जगलुल पाशा सनयात सेन जैसे राष्ट्रीय आन्दोलनो के नेताओ की कोटि मे नही रखा जाता।

गांधीजी का धर्म तथा भगवान् की कल्पना—

जब गांधीजी कहते थे कि मेरे लिये धर्म के बिना राजनीति नहीं हो सकती, धर्म मेरी प्राणवायु है, मैं वायु और जल बिना जीवित रह सकता हूँ परन्तु भगवान् के बिना नहीं, यदि कोई मेरा भगवान् में से विश्वास हटा दे तो मैं मर जाऊँगा, तो वे धर्म और भगवान् दोनों शब्दों का साधारण व्यक्तियों से भिन्न बड़े व्यापक अर्थ में प्रयोग किया करते थे। धर्म से सामान्यतया हम लोगों का कुछ निश्चित सिद्धान्त और कर्मकाण्ड से युक्त किसी विशिष्ट मत का अर्थ हुआ करता है और हम उसे हिन्दू धर्म, इस्लाम, ईसाई धर्म अथवा अन्य किसी ऐतिहासिक धर्म का नाम देते हैं। गांधीजी का ऐसा कोई अर्थ नहीं होता था। इन सब विशिष्ट धर्मों को वे अपनी कल्पना के धर्म के साधनमात्र समझते थे। उन्होंने स्वयं अपने धर्म की व्याख्या इस प्रकार की है। जिस धर्म को मैं अन्य सभी धर्मों से अच्छा मानता हूँ वह हिंदू धर्म नहीं है परन्तु वह धर्म है जो हिन्दू धर्म का अतिक्रमण करता है जो मनुष्य की प्रकृति को बदल देता है जो उसका आन्तरिक सत्य से अभेद्य सम्बन्ध स्थापित करता है और जो सदा शुद्धि करता है। वह मानव प्रकृति का वह स्थायी तत्त्व है जो अपनी पूर्ण अभिव्यक्ति को प्राप्त करने में बड़े से बड़ा त्याग करने में नहीं झिझकता और जो आत्मा को उस समय तक चैन नहीं लेने देता जब तक कि उसे आत्म प्राप्ति नहीं हो जाती जब तक कि वह अपने सृष्टा को नहीं जान लेता और अपने सृष्टा के साथ तादात्म्य का ज्ञान प्राप्त नहीं कर लेता।'* इस प्रकार धर्म ऐसी वस्तु है जो व्यक्ति के पूर्ण व्यक्तित्व को प्रभावित करता है और उसके रहन-सहन के ढङ्ग में

---

* Let me explain what I mean by religion It is not the Hindu religion which I prize above all other religions but the religion which transcends Hinduism which changes one s nature which binds one indissolubly to the truth within and which ever purifies It is the permanent element in human nature which counts no cost too great in order to find full expression and which leaves the soul restless until it has found itself known its Maker and appreciated the true correspondnce between the Maker and itself'

प्रकट होता है। इस कारण वह मौखिक शब्द द्वारा किसी दूसरे पर व्यक्त नहीं किया जा सकता, किन्तु वह दूसरों को प्रभावित कर सकता है।

धर्म की यह कल्पना धार्मिक जीवन की उस परम्परागत कल्पना को नष्ट कर देती है जिसके अनुसार सांसारिक जीवन के कर्तव्यों एवं दायित्वों से मुँह मोड़ कर तपस्या एवं ध्यान को ही सब कुछ समझना ही धार्मिक जीवन समझा जाता है। उनका मत था कि जो भगवान् की सेवा करना चाहता है उसे उसके जीवों की सेवा करनी चाहिये और उन्होंने स्वयं अपने जीवन एवं व्यवहार से प्रकट कर दिया कि सेवा के जीवन में अपने व्यक्तिगत सम्बन्धों तथा सामाजिक बन्धनों के त्याग की आवश्यकता नहीं है।*

इसी प्रकार महात्माजी की भगवान की कल्पना को ईश्वरवादी कल्पना नहीं समझना चाहिये। उनकी भगवान् की कल्पना में कई प्रकार की विभिन्न कल्पनाओं का सम्मिश्रण था। उन्होंने भगवान् का अनेक प्रकार से वर्णन किया है। 'एक अनिर्वचनीय, निगूढ रहस्यमय सत्ता है जो प्रत्येक वस्तु में व्याप्त है। मैं उसे देख तो नहीं सकता परन्तु उसकी अनुभूति कर सकता हूँ। वह यही अदृश्य सत्ता है जो अपनी अनुभूति कराती है परन्तु जिसका प्रमाण नहीं मिलता, क्योंकि वह समस्त इन्द्रियगोचर पदार्थों से बिल्कुल भिन्न है। वह बाह्य प्रमाणों द्वारा नहीं बल्कि उन लोगों के लोकोत्तर व्यवहार एवं चरित्र द्वारा सिद्ध होती है जो अपने अन्दर भगवान् की वास्तविक सत्ता की अनुभूति करते हैं।† एक स्थल पर उन्होंने भगवान् की उसकी समग्र सृष्टि, समस्त सत्ता के रूप में व्याख्या की है। कभी उन्होंने उसे शक्ति कभी सर्वोच्च विधि (कानून) और कभी विधि निर्माता कह कर उसकी व्याख्या की है। ऐसी व्याख्याओं से मालूम होता है कि

---

† Horace Alexander and others Social and Political Ideas of Mahatma Gandhi p 69

* There is an indefinable mysterious power that pervades everything I feel it though I do not see it It is this unseen power which makes itself felt and yet defies all proof because it is so unlike all that I perceive through the senses It is proved not by extraneous evidence but in the transcendent conduct and character of those who have felt the real presence of God within '

गाधीजी भगवान् की साकार रूप म अर्थात् एक व्यक्ति के रूप में कल्पना नही करते थे। वे उसकी विश्व को धारण करनेवाली निराकार सत्ता के रूप में अथवा चेतन शक्ति अथवा सर्वव्यापी परमात्मा के रूप म कल्पना करते थे। फिर भी उन्हे विश्वास था कि शुद्ध हृदयवाले तथा अहङ्कार को त्याग देनेवाले व्यक्तियो के लिये भगवान् से सीधा सम्पर्क स्थापित करना सम्भव है। भगवान् उन लोगो के सामने प्रकट होते हैं जिनको 'अन्दर की छोटीसी मूक वाणी' सुनने का अभ्यास हो गया है। अपने विषय मे लिखते हुए गाधीजी कहते हैं कि मैंने कभी ऐसा नही देखा कि भगवान् ने मेरी प्रार्थना न सुनी हो। जब स्थिति मुझे सबसे अधिक अन्धकारमय दिखाई दी मैंने उसे अपने निकटतम पाया है। मुझे एक क्षण भी ऐसा याद नही पडता जबकि मुझे ऐसा मालूम हुआ हो कि भगवान् ने मुझे छोड दिया हो। मैं कह सकता हूँ कि सभी आध्यात्मिक परीक्षाओ म भगवान् ने मेरी रक्षा की है।' ऐसे वाक्यो से मालूम होता है कि गाधीजी भगवान् को केवल एक विश्वव्यापी निराकार सत्ता ही नही समझते थे। भगवान् परम सत्य, सत् चित् आनन्द है जो प्रत्येक वस्तु मे व्याप्त है और जिसमें हमम से प्रत्यक रहता है, गति करता है और जीवन धारण करता है। भगवान् विश्व का सृष्टिकर्ता, शासक तथा स्वामी हैं। उसकी इच्छा के बिना एक पत्ता भी नही हिलता। गाधीजी तो यहा तक मानते थे कि बिहार का भूकम्प, अकाल, बाढ़ आदि प्राकृतिक सङ्कट भी उसी की इच्छा से आते हैं और वे हमारे पापों के लिये दैवी दण्ड रूप होते है।

इस कल्पना का प्रभाव—

भगवान् मे ऐसी सुदृढ एव सजीव आस्था के कुछ परिणामो पर विचार करना आवश्यक है। प्रथम, इस आस्था के कारण गाधीजी जड चेतनमय समस्त विश्व मे परमात्मा का प्रकाश देखते थे। अत वे इस सिद्धान्त को मानते थे कि जीवमात्र एक है जिसके कारण वे अहिंसा को जीवन का सर्वोच्च विधान मानते थे। उन्होने लिखा है कि 'जब जीवमात्र एक है और मेरे सहित समस्त विश्व मे भगवान् का ही प्राकट्य है, तो मैं किसी को अपना शत्रु कैसे समझ सकता हू, किसी को दुष्ट कैसे मान सकता हूँ और किसी से घृणा कैसे कर सकता हूँ? मैं किसी से डर कैसे सकता हूँ या किसी म डर कैसे उत्पन्न कर सकता हू? मैं किसी एक को अन्य लोगो से अपने अधिक निकट कैसे मान सकता हूँ? मैं किसी को

इतना तुच्छ कैसे समझ सकता हूँ कि उसका किसी साध्य के लिये बलिदान कर दूँ ? यद्यपि सत्य तो यह है कि मैं उसी का हूँ, फिर भी उसके एक निगूढ विधान से मैं अपने शरीर से ऐसी आसक्ति द्वारा बँधा हुआ हूँ कि मैं स्वस्थ रहने और जीवित रहने की इच्छा का संवरण नहीं कर सकता। अपने मे बुराई देख कर भी मैं आत्महत्या नहीं करता और न उसे उचित ही समझता हू। तो फिर मैं दूसरे को उसकी बुराई के कारण मारने योग्य कैसे समझ सकता हूँ ?

द्वितीय, इस आस्था से यह उपलक्षित होता है कि व्यक्ति के जीवन का सर्वोच्च ध्येय और कुछ नहीं, केवल अपने अन्दर ईश्वर से साक्षात्कार करना, सर्वव्यापी परमात्मा से अपना पूर्ण तादात्म्य स्थापित करना ही है, अपने अन्दर ईश्वरीय जीवन बिताना है। भगवान् की प्राप्ति का उपाय आत्म शुद्धि है।

तृतीय, इससे हमारे लिये केवल यही समझना सरल नहीं हो जाता कि क्यों गांधीजी ने राजनीति मे प्रवेश किया, राष्ट्रीय स्वतन्त्रता के संग्राम का क्यो नेतृत्व किया, अस्पृश्यता के विरुद्ध जिहाद क्यो बोला, दीन दुखिया तथा पीडितों की पुकार क्यो सुनी और अपनी वसीयत से वंचित लोगों का पक्ष क्या लिया बल्कि यह भी समझ मे आ जाता है कि वे अपने लक्ष्य की प्राप्ति के लिये पाशविक बल, हिंसा, वर्ग-संघर्ष जैसे उपायों को त्याग कर केवल शान्तिमय एवं सत्यनिष्ठ साधना पर ही क्या जोर देते थे। किसी असत्यतापूर्ण साधन का वे कभी प्रयोग नहीं करते थे क्योंकि सत्य और अहिंसा एक दूसरे से पृथक नहीं किये जा सकते। सत्य अहिंसा मे निहित है और अहिंसा सत्य मे। अपने लक्ष्य की प्राप्ति के लिये हिंसात्मक एवं असत्यतापूर्ण साधनों का त्याग करने के तीन मुख्य कारण थे—(१) ऐसे साधनो का प्रयोग जीवमात्र की एकता तथा विश्व के स्वामी एवं शासक के रूप मे भगवान् मे विश्वास से मेल नहीं खाता। जो व्यक्ति जीवमात्र मे भगवान को देखता है वह अहिंसा को जीवन का सर्वोच्च नियम मानने से रुक नहीं सकता। वह अपने मन, वचन कर्म का इसी सिद्धांत के अनुसार नियमन करेगा। (२) बहुत से लोगो का तो विचार है कि साध्य से साधन का औचित्य प्रमाणित होता है परन्तु वे उनके समान साध्य और साधन मे भेद नहीं करते थे। साम्यवादी जैसे लोगों के लिये साध्य ही सब कुछ है साधन कुछ नहीं अपने अभीष्ट लक्ष्य की प्राप्ति के लिये वे किसी प्रकार के साधन का प्रयोग करने मे

सकोच नही करत। उनके विपरीत महात्माजी को जितना ध्यान साध्य की नतिकता का रहता था उतना ही ध्यान व साधन की नैतिकता का भी रखत थे। उनके लिय दोनो स मिल कर ही एक अखण्ड पूर्ण का निमाण होता था। साधन के नैतिक गुणो का प्रभाव साध्य के नतिक गुणो पर पडता है और उनस साध्य की नतिकता निधारित हाती है। एक नैतिक साध्य की प्राप्ति अनैतिक साधन स नही हो सकती। यदि प्रयोग मे आनेवाले साधन की नतिकता मदिग्ध है ता उसक द्वारा प्राप्त साध्य को नैतिकता म भी कमी आजायगी। (३) हम आगे चलकर देखेगे कि महात्माजी व्यक्ति की स्वत त्रता का सर्वोच्च हित मानते थे और उनके विचार म समाज उसी की प्राप्ति करने तथा उसे सुरक्षित रखने के लिय ही था। यदि हिंसात्मक साधनो से एक नई सामाजिक व्यवस्था की गई ता उसमे इस लक्ष्य की प्राप्ति नही हा सकेगी। व्यक्ति सच्ची स्वत त्रता का ऐसे हा समाज मे प्राप्त कर सकता है जिसके सदस्य जीवन की एकता म विश्वास करत हे और अपने जीवन मे एक ऊची मात्रा म व्यक्तिगत स्वराज्य की प्राप्ति कर चुके ह। गाधीजी को पूर्ण विश्वास था कि मनुष्य का मनुष्य के द्वारा शोषण और वतमान समाज की अन्य सामाजिक एव आर्थिक बुराइया समाज के सङ्गठन का हिंसात्मक उपायो से परिर्वातित करके दूर नही की जा सकती, इसके लिये हृदय परिवतन की आवश्यकता है। यह काम केवल अहिंसात्मक एव नतिक साधनो द्वारा ही हो सकता है पाशविक बल के प्रयाग से नही। इस कारण उन्होंने शांतिमय तथा सत्यतापूर्ण साधनो के प्रयोग पर ज़ोर दकर राजनीति को आध्यात्मिक रूप द दिया। मानव जाति के लिये यह उनकी एक महान देन है।

### नवीन सामाजिक व्यवस्था—

जब हम गाधीवाद के धार्मिक एव आध्यात्मिक आधारो के अध्ययन से हट कर उस नवीन सामाजिक एव आर्थिक व्यवस्था का अध्ययन करन लगत है जिसे वे उनके आधार पर स्थापित करना चाहत थे तो हमारे सामने आरम्भ म ही एक बडी कठिनाई आती है। महात्माजी नवीन समाज का विस्तत वर्णन करने के लिये कभी तैयार नही हुए। इसके कई कारण थ। सवप्रथम, कार्डिनल न्यूमेन के शब्दो म व कहत थ कि 'मैं दूरस्थ लक्ष्य को देखना नहीं चाहता, मेरे लिये तो एक कदम ही पर्याप्त

रहा हो।* ( आ ) गांधीजी के मत के अनुसार जीवन का ध्येय आत्मोन्नति अर्थात् व्यक्ति के नैतिक एवं आध्यात्मिक व्यक्तित्व का विकास है। इसके लिये व्यक्ति का पूर्ण स्वतन्त्रता का वातावरण चाहिये जो राज्य की उपस्थिति में प्राप्त नहीं हो सकता। राज्य की सत्ता दमनकारी होने के कारण नागरिकों के नैतिक एवं आध्यात्मिक विकास के लिये घातक होती है। हम ऊपर बतला चुके है कि महात्माजी का विश्वास था कि राज्य ने व्यक्तित्व का विनाश करके मानवता को सबसे बडी क्षति पहुँचाई है। इस कारण अहिंसा के आधार पर स्थिर आदर्श समाज राज्यविहीन होगा। उसमें कहीं भी राजनीतिक सत्ता नहीं होगी। उसमें कई स्वाश्रयी, स्वयं संचालित तथा स्वशासी ग्राम होंगे जो एक ऐच्छिक संघ में परस्पर सम्बद्ध होंगे। अहिंसा तथा उसी से उत्पन्न अन्य सिद्धान्तों का पूर्ण रूप से अनुकरण करने के कारण प्रत्येक नागरिक स्वयं अपना शासक होगा। वह इस प्रकार व्यवहार करेगा कि अपने पडोसी के लिये कभी बाधक नहीं बनेगा। 'अहिंसा के आधार पर स्थिर समाज गाँवों में बसे हुए ऐसे ही समुदायों का समूह हो सकता है जिनमें ऐच्छिक सहयोग ही शान्त एवं सम्मानित जीवन की शर्त है। उनमें लोग अहिंसा के ऊँचे स्तर पर पहुँचे हुए होंगे और पूर्ण आत्म संयम को प्राप्त हुए होंगे। व्यक्ति सदा ही आध्यात्मिक सत्य का ज्ञान रखते हुए सादगी और त्याग का जीवन व्यतीत करेगा।'† किन्तु

---

* 'The State represents violence to which it owes its very existence I look upon an increase in the power of the State with the greatest fear because, although while apparently doing good by minimising exploitation, it does the greatest harm by destroying individuality which lies at the root of all progress We know of so many cases where men have adopted trusteeship but none where the State has really lived for the poor (Nirmal Kumar Bose Studies in Gandhism p 202 204)

† 'Society based on non violence can only consist of groups settled in villages in which voluntary co operation is the condition of dignified and peaceful existence The individuals would have developed a high level of non violence and acquired almost complete self-control The individual continuously aware of Spiritual Reality will live a life of simplicity and renunciation (Gopinath Dhawan The Political *Philosophy of Mahatma Gandhi* p 318)

सिद्धात की दृष्टि से राज्य का अस्तित्व अहिंसा के नियम से कितना ही असगत क्यों न हो और दमनकारी सत्ता का प्रयोग व्यक्तित्व तथा नैतिक स्वतन्त्रता के लिये कितना ही विनाशकारी क्यो न हो, मनुष्य की अपूर्णता के कारण उसे सहना पडता है। यदि समाज के सभी सदस्य नतिक श्रेष्ठता की आवश्यक स्थिति को पहुँच सकें, यदि सभी सत्य एव अहिंसा के सिद्धाता के अनुकूल आचरण कर सकने की सामथ्य प्राप्त कर सके तो राज्य का क्षय हो जायगा। परन्तु इस ससार म इस आदश की पूरण सिद्धि कभी नही हो सकती। सभी व्यक्ति नैतिक श्रेष्ठता की उस कोटि को और आत्म सयम की उस अवस्था को नही पहुँच सकते जो उस आदर्श की प्राप्ति के लिए आवश्यक है। कुछ मनुष्यों के लिये अपनी सग्रहात्मक तथा हिंसात्मक प्रवृत्तियों का पूरणतया दमन करना या नियन्त्रण करना सदा कठिन होगा अत अपूरण मनुष्यो के इस अपूरण ससार मे न्यूनतम शासन की सदा आवश्यकता रहेगी। इसके अतिरिक्त न्यूनाधिक स्वाश्रयी एव स्वशासी ग्राम गणतन्त्र पथक इकाइयो की तरह काय नही कर सकते। उन्हे किसी न किसी प्रकर के शिथिल सघ में सम्मिलित होना ही पडेगा। इस सघ म शासन की हैसियत से काय करने के लिये किसी प्रकार की केन्द्रीय सस्था आवश्यक होगी। महात्माजी व्यावहारिक आदशवादी थे। यह देख कर उन्हे राज्य के बने रहने मे कोई आपत्ति नहीं थी। इस प्रकार जिस आदश समाज का निर्माण करने की हम आशा कर सकते हैं वह प्रधानत अहिंसात्मक राज्य होगा, पूरणतया अहिंसात्मक तथा राज्यविहीन समाज नही। परन्तु अहिंसात्मक राज्य म विभिन समस्याओ का समाधान शासन अहिंसात्मक ढग से करेगा। वह अपराधो के सम्बन्ध में भी उसी भावना से काम करेगा। वह अनुनय से शासन करेगा, बल मे नही। उसके पास पुलिस होगी, वह सशस्त्र भी हो सकती है क्योकि उसका एक काम अपराधियो को गिरफ्तार करना होगा। परन्तु वह पुलिस आजकल की पुलिस स भिन होगी। वह अहिंसा मे विश्वास करनेवालो की होगी। पुलिस के लोग जनता के सेवक होंगे, स्वामी नही। लोग स्वभावत उनकी सहायता करेंगे और पारस्परिक सहयोग द्वारा वे निरन्तर कम होनेवाली गडबडिया को सरलता से ठीक कर सकेंगे। पुलिस के पास किसी प्रकार के शस्त्र अवश्य होंगे परन्तु यदि उनका प्रयोग हुआ भी तो कभी-कभी ही होगा। वास्तव म पुलिसवाले सुधारक होंगे। उनका पुलिस का काम डाकुओ और लुटेरा तक

ही सीमित रहेगा।' इसी प्रकार अहिंसात्मक राज्य मे कारागार भी होंगे परन्तु वे भी आजकल के कारागारो से भिन्न होंगे। अपराध को वे एक रोग और सामाजिक कुव्यवस्था का परिणाम समझते थे, अत वे कारागार को एक सुधारगृह, चिकित्सालय तथा पाठशाला तीनो का सम्मिलित रूप देना चाहते थे। उसका काम अपराधी को जीवन के अहिंसात्मक ढग म ला कर उसका सुधार करना होगा।

( २ ) विकेन्द्रीकरण—

अहिंसा के आधार पर स्थिर राज्य का दूसरा मुख्य लक्षण होगा राजनीतिक एव आर्थिक दोना ही क्षेत्रो मे विकेन्द्रीकरण। इसकी आवश्यकता इस कारण है कि केन्द्रीकृत व्यवस्था पर्याप्त बल क बिना टिकी नही रह सकती। इसका प्रमाण हमें रूस, अमेरिका, इङ्गलैण्ड आदि देशा में जो कुछ हो रहा है उससे मिलता है। एक व्यवस्था के रूप में केन्द्रीकरण का परिणाम होता है ऊपर के कुछ व्यक्तियो के हाथो म सत्ता का एकत्रित होना जो सामाजिक समानता तथा व्यक्तित्व के सिद्धान्तो से असगत है। गाधीजी के सामाजिक दशन में विकेन्द्रीकरण के सिद्धान्त का अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान निम्न अवतरण मे बडो सुन्दर रीति से वर्णित किया गया है। 'विकेन्द्रीकरण के सिद्धान्त का समथन गाधीवाद मे इस अनुभूति के आधार पर किया जाता है कि केन्द्रीकृत उत्पादन की वतमान व्यवस्था तथा राजनीतिक सत्ता का एकत्रित होना ये दानो ही बातें व्यक्ति के विकास के लिय आवश्यक वातावरण के प्रतिकूल होती है। गाधीजी का विश्वास था कि मानव सुख का ध्येय, जो व्यक्ति के मानसिक, नतिक तथा आध्यात्मिक विकास की पूर्ण सुविधा पर निभर है, उत्पादन तथा सत्ता की विकेन्द्रीकृत व्यवस्था मे ही प्राप्त हो सकता है। राजनीतिक तथा आर्थिक सत्ता के विकेन्द्रीकरण से व्यक्ति स्वतन्त्रता तथा स्वत काय करने की सामर्थ्य पर आधारित जनतन्त्र कारगर होता है और व्यक्ति अपने देश के शासन मे भाग ल सकता है। इससे मानव जीवन के लिय आवश्यक वस्तुओ के उत्पादन तथा वितरण की अपने आप ही व्यवस्था हो जाती है। उत्पादन तथा उपभोग दोनो एक ही स्थान पर होंगे, ऐसा नही होगा कि उत्पादन किसी एक ही विशिष्ट स्थान पर केन्द्रित हो जिससे उपज तथा सम्पत्ति के वितरण के लिये नियमो के निर्माण की आवश्यकता पडे। विकेन्द्रीकरण से मशीनो के प्रयोग का नियमन भी हो सकेगा।

स्वार्थ सिद्धि के लिये मशीनो के वर्तमान अनियन्त्रित प्रयोग से असंख्य लोगो का जीवन नीरस तथा भार रूप हो गया है।*

राजनीतिक विकेन्द्रीकरण का अर्थ यह है कि ग्रामों को अपने कार्यों की व्यवस्था करने में अधिक से अधिक स्वतन्त्रता और अपनी ओर से काम करने की सुविधा प्राप्त होनी चाहिये। उसके ऊपर राष्ट्रीय अथवा संघीय सरकार का नियन्त्रण न्यूनतम होना चाहिये। यदि नियन्त्रण स्वरूप में दमनकारी न होकर केवल नैतिक रहे तो यह व्यवस्था आदर्श रहेगी। राजनीतिक विकेन्द्रीकरण का अर्थ यह भी है कि राष्ट्रीय स्तर पर प्रातिनिधिक संस्थाएँ परोक्ष निर्वाचन के आधार पर सङ्गठित हो। प्रत्यक्ष निर्वाचन के आधार पर निर्मित राष्ट्रीय विधान-सभा अपने हाथो मे अत्यधिक सत्ता ले लेगी और वह इस प्रकार व्यक्तित्व के विकास के लिये भयावह हो जायगी। अपने 'हिन्द स्वराज्य' में महात्माजी ने इङ्गलैण्ड की पार्लमेण्ट की बडी कडी आलोचना की थी।

आर्थिक विकेन्द्रीकरण का अर्थ है बडे पैमाने पर कार्य करनेवाले कारखानो को बन्द करना और उनके स्थान पर कुटीर उद्योगो को स्थापित करना। अहिंसात्मक राज्य के जन्म के लिये यह अत्यधिक आवश्यक बात है। वर्तमान संसार मे जो हिंसा दिखाई देती है उसका अधिकांश अन्ततोगत्वा पश्चिमी देशो की अत्यन्त केन्द्रीकृत औद्योगिक व्यवस्था के ही कारण है। जीवन के भौतिक मूल्यो पर जोर देनेवाली पश्चिमी सभ्यता के अधिकांश दोषो का कारण भी वही है। अहिंसात्मक राज्य में जिस प्रकार की सभ्यता और जिन आध्यात्मिक मूल्यों का पोषण होगा, वे बडे और अत्यधिक केन्द्रीकृत उद्योग के वातावरण मे नहीं पनप सकते, उनके लिये कुटीर-उद्योग आवश्यक हैं जिनमे उत्पादन के साधन तथा उत्पादन दोनो पर मजदूर का ही स्वाम्य होता है। ऐसी व्यवस्था मे व्यक्ति का व्यक्ति द्वारा शोषण नही हो सकता और राष्ट्रीय सम्पत्ति के वितरण मे भी अधिक विषमता नही हो सकती।

किन्तु जहाजो, रेल के इंजिनो, ऊँची कोटि के इस्पात आदि का निर्माण बडे पैमाने पर काम करनेवाले कारखानो के बिना नही हो सकता। अत प्रश्न यह उठता है कि बडे कारखानोवाली व्यवस्था बिलकुल ही हटा दी जाय। महात्माजी रेलो, जहाजो आदि के त्याग के लिये तैयार थे,

---

* Theosophical Free Tract No 23, March 21, 1952

वे यह नही समझते थे कि इस्पात का युग पत्थर के युग से अधिक समुन्नत है। 'समय और दूरी को नष्ट करने, पाशविक इच्छाओं की वृद्धि करने तथा उनको पूरा करने के लिये जमीन आसमान एक कर देने की उन्मादपूर्ण इच्छा' से उन्हे हार्दिक घृणा थी। उनके आदर्श समाज मे रेलो, जहाजो आदि का अभाव होगा और इसी कारण बडे कारखाने भी नही होगे। बडे नगर, डॉक्टर, वकील, न्यायालय आदि नही होगे और विदेशी वाणिज्य व्यापार बहुत कम होगा। जीवन बडा सादा होगा और आवश्यकताएँ भी कम होगी जिनकी पूर्ति सरलता से हो सकेगी। ऐसे वातावरण मे उत्पन्न होनेवाली सभ्यता ग्राम-सभ्यता होगी। उसमे अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति की समस्या का भी समाधान हो जायगा। अहिंसा तथा विकेन्द्रीकरण के आधार पर स्थिर सरल समाज से दूसरे समाजों की स्वतन्त्रता तथा सुरक्षा को कोई भय नही होगा और न उस समाज को ही उनसे कोई भय रहेगा। किन्तु यहा यह शका होती है कि क्या आर्थिक क्षेत्र मे विकेन्द्रीकरण के सिद्धान्त को इस प्रकार कार्यान्वित किया जा सकता है कि बडे-बडे कारखानो को पूर्णतया बन्द कर दिया जाय। इस विषय मे भी महात्माजी ने मनुष्य की दुर्बलताओ का लिहाज किया। वे जल्दी करना और तुरन्त ही भारी यातायात एव यान्त्रिक उद्योगो को बन्द कर देना नही चाहते थे। अहिंसात्मक राज्य मे भाप और बिजली के प्रयोग तथा न्यूनतम केन्द्रीयकृत उद्योग को बने रहने देने मे उन्हे कोई आपत्ति नही थी परन्तु इस शर्त पर कि नागरिक उद्योगवाद की बुराइयो से बचे रहे। सिद्धान्त यह है कि बडे-बडे कारखाने कुटीर उद्योग के प्रतिद्वन्द्वी न बन कर उसके हितो के ही साधक बनें।

(३) वर्ण-व्यवस्था—

अहिंसात्मक राज्य का सङ्गठन वर्ण व्यवस्था के सिद्धान्त पर होगा। महात्माजी के विचार मे इस सिद्धान्त का अर्थ केवल इतना ही है कि समाज मे व्यक्ति अपने पूर्वजो के परम्परागत पेशे को करे जहाँ तक कि उस पेशे से आधारभूत नैतिकता की कोई असगति नही है और वह भी केवल अपनी आजीविका कमाने के लिये। नवीन समाज का नैतिक सिद्धान्त यह होगा कि प्रत्येक व्यक्ति आजीविका के लिये अपने पूर्वजो के पेशे को कर्तव्य की भाँति करेगा। इस सिद्धान्त के पालन से प्रतिस्पर्धा तथा निजी लाभ की भावना का निराकरण हो जायगा और सामाजिक स्थिरता मे वृद्धि होगी। बच्चो को प्रौद्योगिक शिक्षा प्राप्त होने से उस पेशे की कला

मे भी उन्नति होगी। इस सिद्धात का समर्थन करते हुए महात्माजी ने लिखा है—'मेरा विश्वास है कि मनुष्य ससार मे कुछ प्राकृतिक प्रवृत्तियो को लेकर जन्म लेता है। प्रत्येक मनुष्य मे जन्म से ही कुछ कमिया होती हैं जिनके ऊपर वह विजय प्राप्त नही कर सकता। इन्ही कमियो का ध्यान पूर्वक विचार करके वर्ण के सिद्धान्त का निर्माण किया गया था। इससे कुछ प्रवृत्तियाँ स्थिर होती है। इसमे अयोग्य प्रतिस्पर्धा का निराकरण हो गया। कमिया को स्वीकार करते हुए भी वर्ण के सिद्धात ने ऊँच-नीच के किसी भेद को स्वीकार नही किया। एक ओर तो उसके द्वारा प्रत्येक व्यक्ति को अपने श्रम के पुरस्कार का आश्वासन मिला और दूसरी ओर उसने उसे अपने पडौसियो पर भार डालने से रोक दिया।'

वर्ण व्यवस्था से कई बाते उपलक्षित होती है और उसमे कई बात पहले से ही मान ली जाती है जिन्हे स्पष्ट रीति से समझ लेना चाहिये। प्रथम यह सिद्धात समस्त प्रकार के पेशो को समान मानता है। वर्ण की कल्पना मे कोई वस्तु श्रेष्ठ या निकृष्ट नही है। भारतवासी विभिन्न पेशो में ऊँचे नीचे का भेद करते हैं। इस विचार को त्याग देना चाहिये। गाधीजी वर्ण के सिद्धात को जैसा समझते थे उससे यह विचार असगत है। द्वितीय, जिस वशानुगत पेशे को करने की प्रत्येक व्यक्ति से सामान्यतया अपेक्षा की जाती है उसे अपनी आजीविका कमाने का साधन तथा समाज के प्रति कर्तव्य करने का साधन समझना चाहिये, धन एकत्रित करने का साधन नही। अन्त मे इस सिद्धात का यथोचित और सफलतापूर्वक पालन करवाने के लिये यह आवश्यक है कि विभिन्न पेशो की आमदनी यथासम्भव समान कर दी जाय। अधिकाश पेशो का वशानुगत रूप, जो हमारी जाति-प्रथा का एक प्रशसनीय लक्षण रहा है, वर्तमान प्रतिस्पर्धामूलक व्यवस्था मे बना नही रह सकता क्योकि विभिन्न पेशो की आमदनियो तथा सामाजिक प्रतिष्ठा मे बडा अतर पड गया है। आचार्य विनोबा भावे (अ) सब प्रकार के काम के लिये समान पारिश्रमिक (आ) समस्त प्रतिस्पर्धा का अभाव तथा (इ) लोगो की वशानुगत योग्यताओ का पूर्ण लाभ उठानेवाली शिक्षा व्यवस्था को वर्ण-व्यवस्था का सार समझते हैं।

**( ४ ) अपरिग्रह (Non Possession)—**

अहिंसात्मक राज्य का एक दूसरा आधारभूत सिद्धात है—अपरिग्रह। किन्तु अपरिग्रह निरपेक्ष नही हो सकता। शरीर को जीवित एव स्वस्थ रखने के लिये विभिन्न आवश्यकताओ की पूर्ति आवश्यक होती है

और इसके लिये कुछ वस्तुओं पर व्यक्ति का अधिकार होना चाहिये। परन्तु इन आवश्यकताओं को एक सीमा के बाहर नहीं जाने देना चाहिये और व्यक्ति को ऐसी कोई वस्तु अपने पास नहीं रखना चाहिये जिसकी उसे आवश्यकता नहीं है। गांधीजी किसी व्यक्ति के पास केवल आवश्यकता की वस्तुएँ रहने देना चाहते थे, उनके अतिरिक्त और कुछ नहीं। भविष्य के लिये अभी से कुछ प्रबन्ध करने का अर्थ है भगवान् में अविश्वास और यह बात अपरिग्रह के सिद्धांत में असंगत है। सामान्य मनुष्यों के लिये इस आदर्श का पूर्ण पालन सरल या सम्भव न हो, 'किन्तु हम इस आदर्श को सदैव दृष्टि में रखना चाहिये और उसके प्रकाश में हम अपनी वस्तुओं की छानबीन कर उन्हें कम करने का प्रयत्न करना चाहिये। सच्चे अर्थ में सभ्यता आवश्यकताओं को जान-बूझ कर और अपनी इच्छा से कम करने में है, उनको बढ़ाने में नहीं।' अपरिग्रह के सिद्धांत का व्यावहारिक जीवन में क्या महत्व है यह गांधीजी के उपयुक्त शब्दों से अच्छी प्रकार प्रकट हो जाता है।

( ५ ) न्यासित्व—

अपरिग्रह के सिद्धांत से घनिष्ट रूप से जुड़ा हुआ न्यासित्व (Trusteeship) का सिद्धांत है। वर्तमान संसार में धनियों के पास फालतू वस्तुओं का भण्डार भरा रहता है जिनकी उन्हें आवश्यकता नहीं है और जो इस कारण व्यर्थ नष्ट होते हैं जब कि करोड़ों आदमियों को भोजन के अभाव में अकथनीय कष्ट भोगने पड़ते हैं। 'यदि प्रत्येक व्यक्ति अपने पास उतनी ही वस्तुएँ रखे जितनी की उसे आवश्यकता है तो किसी को अभाव नहीं रहेगा और सब संतुष्ट रह सकेंगे। अतः समस्या यह है कि धनियों से उनकी सम्पत्ति मर्यादित कैसे कराई जाय ? समस्या वर्तमान की ही नहीं है, अहिंसात्मक समाज में भी यह समस्या उठेगी, चाहे वह थोड़ी मात्रा में ही क्यों न उठे, क्योंकि यद्यपि हम न्यायपूर्ण सामाजिक व्यवस्था द्वारा उत्पन्न सम्पत्ति की असमानता को मिटा भी दें तो भी बुद्धि, शारीरिक बल आदि से उत्पन्न असमानताओं के कारण थोड़ी बहुत असमानता तो अवश्य रहेगी। गांधीजी धनियों को उनकी अतिरिक्त सम्पत्ति से वंचित करने के लिये हिंसा का प्रयोग पसन्द नहीं करते थे, हिंसात्मक कार्यवाही से समाज को लाभ नहीं पहुँच सकता। उस दशा में ऐसे व्यक्ति को खो कर जो धन एकत्रित करना जानता है, समाज अपनी क्षति कर लेगा।' वे अहिंसात्मक उपायों का प्रयोग पसन्द करते

थे। वे चाहते थे कि धनी अपनी सम्पत्ति अपने पास रखे और अपनी व्यक्तिगत आवश्यकताओं के लिये जितना वह उचित समझे खर्च करे, परन्तु अवशिष्ट सम्पत्ति को समाज का न्यास समझे जिसका उपयोग समाज के लिये ही होना है। इस प्रकार गाधीजी सम्पत्ति के असमान वितरण से उत्पन्न समस्या का समाधान न्यासित्व के सिद्धान्त द्वारा करना चाहते थे। समाज की वर्तमान अवस्था में ही नहीं, सभी अवस्थाओं में अपरिग्रह के आदर्श के अनुकूल जीवन व्यतीत करने का व्यावहारिक ढंग यही है कि हम में से प्रत्येक व्यक्ति अपनी सम्पत्ति को अपने लिये नहीं बल्कि समाज की ओर से न्यास की तरह धारण करे। इस सिद्धान्त के अनुसार निजी तथा अन्य सम्पत्ति में कोई भेद नहीं है। सभी सम्पत्ति, चाहे उसका स्वामी कोई हो न्यास समझी जानी चाहिये। यह कहने की कोई आवश्यकता नहीं मालूम होती कि इस सिद्धान्त को सफलतापूर्वक कार्यान्वित करने के लिये व्यक्ति के उच्च कोटि के नैतिक विकास की आवश्यकता है। गाधीजी का विश्वास था कि यह सिद्धान्त अन्य सिद्धान्तों के बाद भी बना रहेगा। इसे हम ससार को भारतवर्ष की देन कह सकते हैं। यदि राष्ट्र और व्यक्ति इसके अनुसार आचरण करें तो व्यक्ति का व्यक्ति द्वारा शोषण बन्द हो जायगा और अन्तर्राष्ट्रीय युद्धों के कारण कम हो जायेंगे।

इस सिद्धान्त का बड़ा सुन्दर विवरण एक थियोसॉफिकल पत्रिका में इस प्रकार दिया हुआ है। आधुनिक सामाजिक दार्शनिकों द्वारा कल्पित सामाजिक क्रान्ति की दूसरी मुख्य बात आर्थिक समानता है जिसका अर्थ है व्यक्ति की चरम उन्नति के लिये समान अवसरों की सुविधा प्रदान करना। आजकल सम्पत्ति के उचित वितरण की समस्या का समाधान समाजवादी अथवा लोककल्याणवादी राज्य द्वारा करने की बातचीत की जाती है। यदि हम मान भी लें कि ये दोनों ही उपाय अपने लक्ष्य की प्राप्ति के लिये प्रभावकारी हो सकते हैं तो भी उसमें सामाजिक संगठन विकेन्द्रीकरण के प्रथम आधारभूत सिद्धान्त के प्रतिकूल होगा। समाजवादी राज्य में उत्पादन के साधनों तथा वितरण के तरीकों का समाजीकरण किया जाता है। उनका सचालन प्रबन्धकों, विशेषज्ञों आदि की एक विशाल नौकरशाही के द्वारा किया जाता है। लोककल्याणवादी राज्य में भी गरीबों को मुफ्त सहायता सामाजिक बीमे तथा राजकीय अस्पताल, निःशुल्क पाठशालाओं आदि के रूप में अन्य प्रकार के

लाभदायक कामो के लिये बढ़ती हुई दर पर वसूल करने के लिये एक विशाल नौकरशाही सगठन की आवश्यकता होती है। सम्पत्ति के समान वितरण का समाजवादी तरीका निजी सम्पत्ति जब्त करना है। लोक कल्याणकारी राज्य यही काम ऊँची आमदनियो पर ऊँचे कर लगा कर करता है।

गाधीजी का विश्वास था कि सम्पत्ति के समान वितरण की समस्या के आधार म न्यासित्व का सिद्धात होना चाहिय। धनी लाग अपनी अतिरिक्त सम्पत्ति के न्यासी है अथवा उनको ऐसा होना चाहिये। इस सिद्धात के अनुसार अपनी उचित आवश्यकताओ से अधिक कुछ रखना या सग्रह करना चोरी है। यदि ऐसा है तो सम्पत्ति का समान वितरण किस प्रकार हो ? धनी की सम्पत्ति उसी के पास रहेगी और वह उसमे से अपनी व्यक्तिगत आवश्यकताओ के लिय खर्च करेगा, अवशिष्ट सम्पत्ति को वह अपने पास समाज का न्यास समझेगा और उसका उपयोग वह समाज के लिय ही करेगा। किन्तु यदि धनी लोग इस प्रकार गरीबो के सरक्षक न बन तो क्या किया जाना चाहिये ? महात्माजी के पास इसका एक ही उचित एव अचूक उपाय था—अहिंसात्मक असहयोग तथा सविनय अवज्ञा।

धनी लोगो का अपने गरीब भाइयो के प्रति अपनी जिम्मेदारी बतलाने के लिये गाधीजी कहते थे कि वे गरीबो के एच्छिक अथवा जबरदस्ती प्राप्त किय हुए सहयोग के बिना धन न प्राप्त कर सकत हैं और न उसे रख ही सकते हैं। पूँजीपतियो जमीदारो, मिल मालिकों, साहूकारो, मुनाफाखोरों आदि से उन गरीब लोगो के न्यासी बनने का अनुरोध किया जायगा जिनके ऊपर वे अपनी सम्पत्ति प्राप्त करने, अपने पास बनाये रखने तथा उसकी वद्धि करने के लिये निर्भर हैं। धनियो के इस विचार को ग्रहण करने तक के लिये प्रतीक्षा करने की आवश्यकता नही है। यदि धन से शक्ति प्राप्त होती है तो श्रम से भी शक्ति प्राप्त होती है। दोनों परस्पर एक दूसरे पर निभर हैं। जब मजदूर अपनी शक्ति को पहचान लेता है तो वह गुलाम बने रहने की अपेक्षा पूँजीपति का सहभागी बनने की स्थिति मे पहुँच जाता है। मजदूर के असहयोग से पूँजीपति की आखें खुल जायँगी और उसे अपनी त्रुटिया मालूम हो जायँगी। यदि मजदूर लोग प्राय असफल होते हैं तो इसका कारण यह है कि वे पूँजीपतियो

को उनकी ज़िम्मेदारी का ज्ञान कराने की जगह अपने लिये सम्पत्ति प्राप्त करना और पूँजीपति बन जाना चाहते हैं।

मजदूरो को आवश्यकता के समय अहिंसात्मक असहयोग का प्रयोग करने की शिक्षा धीरे धीरे ही होगी परन्तु यह दावा किया जा सकता है कि यह उपाय सबसे असंदिग्ध और सबसे जल्दी फल देनेवाला है। यह बात सरलता से समझ म आ सकती है कि पूँजीपतियो के विनाश का अंत अन्त में मजदूरो का भी विनाश होगा। कोई भी सामान्य मनुष्य इतना बुरा नहीं होता कि उसका सुधार ही न हो सके और कोई भी साधारण मनुष्य ससार म इतना पूर्ण नही है जो यह जान सके कि दूसरा पूर्णतया बुरा है या नही।

न्यासित्व के सिद्धान्त की बडी आलोचना हुई है और कुछ लोग इसे केवल एक अल्पकालिक उपाय या धोखे की टट्टी समझते हैं कुछ लोग, जिन्होंने इसे स्वीकार कर लिया है, समझते हैं कि न्यासी की आवश्यकता केवल क्रान्ति के बाद के युग म उस समय तक ही है जब तक कि समाज स्वय अपनी वसीयत को अपने हाथो म लेकर उसका प्रबन्ध करना आरम्भ नही कर देता। यह सर्वहारावर्ग के साम्यवादी अधिनायकतन्त्र के समान है जो समाज के नेताओ को अपनी वसीयत को सम्हालने तक के लिये एक प्रकार के एक दल का न्यासित्व है। किन्तु जब तक हम इस सिद्धान्त के दार्शनिक आधार को ठीक ठीक न समझ लें तब तक उसकी ठीक ठीक कल्पना हमारे लिये सम्भव नहीं।*

( ६ ) रोटी कमाने के लिये श्रम—

अन्त म हम 'रोटी कमाने के लिये श्रम' के सिद्धान्त का भी वर्णन करना है जिसे गांधीजी ने टॉल्स्टॉय से प्राप्त किया और जो टॉल्स्टॉय को भी एक दूसरे रूसी लेखक से प्राप्त हुआ था। इसका अर्थ यह है कि प्रत्येक स्वस्थ व्यक्ति को अपने शरीर की भौतिक आवश्यकताओ की पूर्ति के लिये अपने हाथ की महनत से किसी वस्तु का अवश्य उत्पादन करना चाहिये। यह नियम बुद्धजीवी लोगो के साथ भी लागू होता है। गांधीजी रमण या रवीन्द्रनाथ जैसे व्यक्तियो के लिये भी प्रतिदिन कुछ हाथ की महनत करने पर जोर देते थे क्योंकि उनकी दृष्टि मे बौद्धिक काम हाथ के काम का स्थान कभी नहीं ले सकता। ऐसे लोगो के लिये शारीरिक

*Theosophical Free Tract No 23 March 21 1952

श्रम व्यय नही होता, उसमे बौद्धिक कार्य के गुण मे वृद्धि होती है। गाधीजी सभी प्रकार के लोगो के लिये शारीरिक श्रम की आवश्यकता पर जोर देते थे और इसके साथ ही जीवन की व्यवस्था मे बौद्धिक कार्य के महत्व एव स्थान को भी समझते थे। उनका कहना था कि 'यदि प्रत्येक व्यक्ति को, चाहे वह धनी हो या गरीब, किसी रूप मे व्यायाम करना है तो उसका कोई उत्पादक रूप अथवा 'रोटी कमाने के लिये श्रम' का रूप क्यो नही हो सकता। मनुष्य मात्र मे १०० मे से ९० आदमी भूमि जोत कर जीविका कमाते हैं। यदि शेष बचे हुए व्यक्ति भी बहुसख्यक लोगो का अनुकरण करने लगें, कम से कम अपने भोजन के लिये पर्याप्त श्रम करने लगें तो ससार कितना सुखी, स्वस्थ एव सुन्दर बन जायगा और यदि ऐसे लोग कृषि मे हाथ बटाने लगे तो उससे सम्बन्ध रखनेवाली कई कठिनाइयो का सरलता से निराकरण हो जायगा। इसके अतिरिक्त जब बिना किसी अपवाद के सभी 'रोटी कमाने के लिये श्रम' के दायित्व को स्वीकार कर लेंगे तो ईर्ष्योत्पादक श्रेणि भेद भी मिट जायेंगे। यह सिद्धान्त सभी वर्णों के लिये समान होगा।' यह श्रम कृषि, बुनाई, बढईगीरी अथवा लुहारगीरी आदि मे से किसी क्षेत्र मे किया जा सकता है, हालांकि गाधीजी कृषि को पसन्द करते थे।

विकेन्द्रीयकरण, वर्ण व्यवस्था, अपरिग्रह, न्यासित्व तथा रोटी के लिये श्रम के सिद्धान्तो के पालन से ऐसे आध्यात्मिक प्रजातन्त्र की स्थापना सुनिश्चित हो जायगी जिसमे अपनी स्वाभाविक प्रवृत्ति के अनुकूल समाजसेवा करके अपना विकास करने की प्रत्येक व्यक्ति को पूर्ण स्वतन्त्रता होगी। उसमे किसी प्रकार का शोषण नही होगा और सामाजिक तथा आर्थिक क्षेत्रो मे समानता का राज्य होगा जो 'अहिंसात्मक स्वतन्त्रता की कुञ्जी' है। ऐसे समाज मे उत्पन्न होनेवाली सभ्यता ग्राम्य तथा कृषि प्रधान होगी कोई बडे नगर नही होगे, न कारखाने होगे, न उसमे पूँजीवाद होगा, न जमीदारी होगी। प्रत्येक व्यक्ति अपना स्वामी होगा। अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार नगण्य सा होगा, बल्कि यों कहिये कि जिले जिले मे या प्रान्त प्रान्त मे भी अधिक व्यापार न होगा। स्वाश्रयी ग्राम्य गणतन्त्रो मे आन्तरिक या बाह्य व्यापार की सभावना नही हो सकती।

यह बात ध्यान मे रखनी चाहिये कि वास्तविक समाज मे उपयुक्त सिद्धान्तो का पूर्ण रूप से पालन नही हो सकता। अहिंसात्मक समाज एक आदर्श है जिस तक पहुँचने का हम निरन्तर प्रयत्न करते रहेंगे, किन्तु

उसे पूरी तरह से प्राप्त नही कर सकेंगे। श्री मश्रुवाला लिखते हैं कि 'गाधीवाद एक आदर्श की तरफ प्रगति करने का एक तरीका है। गाधीजी की प्रिय उपमा के अनुसार स्वय आदर्श तो यूक्लिड का बिन्दु है जिसकी मन कल्पना कर सकता है किन्तु जिसे सुई की बारीक से बारीक नोक तक बना नही सकती। यह हिमालय की एक ऊँची चोटी के समान भी है। सत्यवादिता, अहिंसा, पद, अवसर, सम्पत्ति के वितरण तथा जीवन की आवश्यकताओ एव सुखो की समानता राज्य के नियन्त्रण का अभाव, विकेन्द्रीयकरण, अयन्त्रीकरण, शाति, मत्री, अविरोध, युद्ध, सैन्य नियन्त्रण एव स्पर्धा से मुक्ति तथा व्यवस्थित समाज की आवश्यकताओ के अनुकूल अधिक से अधिक स्वतन्त्रता—ये सब उसकी अभीष्ट वस्तु है।* व्यवहार के इन आदर्श नियमो म स किसी का भी पालन पूर्णतया नही हो सकता, फिर भी प्रत्येक व्यक्ति दूसरो की प्रतीक्षा किये बिना अपने जीवन मे उनम स प्रत्यक को न्यूनाधिक कार्यान्वित कर सकता है। जीवन की गाधीवादी पद्धति की यही सुन्दरता है। पुन, यदि एक व्यक्ति उन पर आचरण कर सकता है तो एक व्यक्ति-समूह भी वसा ही कर सकता है। अत किसी को इस भय से कि आदर्श को पूर्णतया प्राप्त करना असम्भव है, प्रारम्भ करने म सकोच नही करना चाहिये। ऐसी मनोवृत्ति प्रगति मे बाधक होती है।

**प्रधानत अहिंसात्मक समाज मे शासन—**

जसा हम ऊपर बतला चुके हैं, महात्माजी मानते थे कि एक पूर्णतया

---

* Gandhism is the method of progressing towards an ideal The ideal itself to give Gandhiji s favourite simile is like Euclid s point capable of being conceived by the mind but incapable of being perfectly drawn with the finest point of a needle It is also like a high peak of the Himalayas truthfulness non violence equality of status of opportunities of distribution of wealth and necessities and comforts of life , absence of state control decentralization, non mechanization peace amity harmony freedom from war regimentation and competition and the largest measure of freedom consistent with orderly society are its several desiderata ' Mashruwala Gandhi and Marx pp 87 88

अहिंसात्मक समाज, जिसमें राज्य, बडे कारखाने, भारी यातायात, डॉक्टर, वकील, न्यायालय आदि नही होंगे, एक अप्राप्य एव अप्राप्त आदर्श है, वह एक आदर्श है जिसे हमें लक्ष्य में रखना है, एक दिशा है जिस ओर हमें जाना है परन्तु वह लक्ष्य नही है। जो बात सभव है, जिस वस्तु को दुर्बल मानव प्रकृति प्राप्त कर सकती है वह है एक प्रधानत अहिंसात्मक समाज। इसका प्रतिपादन करने मे गाधीजी ने मानव दुर्बलता का लिहाज किया है। वह आदर्श तथा वास्तविक राज्य के बीच की वस्तु है। इस समाज मे प्रातिनिधिक सस्थाएं एव शासन होगा। वह एक प्रजातन्त्र होगा परन्तु पाश्चात्य प्रजातन्त्रो से, जो गाधीजी के विचार मे, जहाँ तक वे हिंसा तथा केन्द्रीकरण के आधार पर स्थिर हैं, असफल हो चुके हैं, भिन्न होगा। प्रजातन्त्र की सच्ची कसौटी चुनाव मे भाग लेने-वालो की सख्या तथा प्रातिनिधिक सस्थाओ का आकार नही है, उसकी कसौटी तो यह है कि जनता अहिंसा सत्य तथा सेवा की भावनाओ को कहाँ तक ग्रहण करती है। एक मतदाता को अपना मत उम्मेदवार की प्रार्थना एव खुशामद पर नही वरन् उस सेवा के आधार पर देना चाहिये जो उसने व्यक्तिगत पुरस्कार की आशा त्याग कर की हो। मताधिकार भी उन्ही को मिलना चाहिये जो रोटी के लिये श्रम करते हो अर्थात् उसका आधार हाथ का श्रम होना चाहिये, सम्पत्ति अथवा शिक्षा की योग्यता नही उन सब लोगो को जो शासन तथा राज्य के कल्याण मे भागी होना चाहते है, हाथ के श्रम से उसके लिये अवसर मिलता है। इस प्रकार के श्रम के सिद्धांत के प्रयोग से मतदाता राजनीतिज्ञो के चक्कर मे पडने से बच जायेंगे। इसके परिणामस्वरूप एक आध्यात्मिक प्रजातन्त्र की उत्पत्ति होगी जिसमे प्रत्येक नागरिक मे उच्च कोटि का आत्म सयम तथा अपने कामो का प्रबंध करने की योग्यता होगी और जनता के प्रतिनिधि शुद्ध-चित्त, निस्स्वार्थ एव ईमानदार होंगे। ऐसे समाज मे लोग सार्वजनिक पद समाज सेवा की भावना से ग्रहण करेंगे, व्यक्तिगत उन्नति अथवा लाभ के साधन की तरह नही।

व्यक्तिगत स्वतन्त्रता तथा सामाजिक नियन्त्रण—

अन्त मे, हमे यह देखना है कि गाधीजी व्यक्तिगत स्वतन्त्रता तथा सामाजिक नियन्त्रण के समन्वय की समस्या का, जो राजविज्ञान की सदा से स्थायी समस्या रही है, किस प्रकार समाधान करना चाहते थे।

यह बात हमे ध्यान मे रखनी चाहिये कि गाधीजी महान् व्यक्तिवादी

थे। उनके दशन म व्यक्ति सवप्रथम है व्यक्ति साध्य है और राज्य उसकी आत्मोन्नति का साधन है, किन्तु व्यक्तिवादी होत हुए भी गाधीजी इस बात को कभी नही भूले कि मनुष्य सामाजिक प्राणी है और वह सामाजिक प्रगति की आवश्यकताओ के साथ अपने व्यक्तिवाद का समन्वय करना सीख कर अपनी वतमान् अवस्था म पहुँचा है। 'अनियन्त्रित व्यक्तिवाद जगल का पाशविक नियम है। हम व्यक्तिगत स्वतन्त्रता तथा सामाजिक नियन्त्रण के बीच का माग जान गये है। समस्त समाज के कल्याण के लिये सामाजिक नियन्त्रण को स्वच्छा स स्वीकार करने से व्यक्ति तथा समाज, जिसका वह सदस्य है दोनो का ही उत्कष होता है।' वतमान् राज्य म व्यक्तिगत स्वतन्त्रता तथा सामाजिक नियन्त्रण का समन्वय अततोगत्वा दमनकारी सत्ता क प्रयोग द्वारा होता है। इसी लक्ष्य की प्राप्ति गाधीजी धम पालन द्वारा अहिंसात्मक ढग से करना चाहते थे।

गाधीजी का विचार था कि व्यक्तिगत स्वतन्त्रता तथा सामाजिक नियन्त्रण का विरोध वतमान राज्य के हिंसात्मक रूप के कारण है। वह इस बात का परिणाम है कि एक वग दूसरे वग का शोषण करने पर तुला हुआ है। अहिंसा के आधार पर स्थिर समाज म इस प्रकार के सघष के अवसर अपने आप ही कम हो जायँगे। लोग जितना अधिक अपने जीवन का नियमन अहिंसा, सत्य प्रेम, तथा सहयोग के सिद्धान्तो द्वारा एव समाज-सेवा की भावना स करेंगे व्यक्तिगत स्वतन्त्रता तथा सामाजिक नियन्त्रण के विरोध के अवसर उतन ही कम होगे। यदि एक समाज के सदस्य व्यक्तिगत स्वराज्य प्राप्त कर लें तो उन्हें पता चलेगा कि सबके अधिकतम हित की वद्धि म स्वाथरहित भावना से अपने जीवन को लगा देना आत्मोन्नति का सर्वोत्तम साधन है। एक अहिंसात्मक समाज मे व्यक्तिगत स्वतन्त्रता सामाजिक दायित्वो के स्वेच्छा से निर्वाह करने का ही दूसरा नाम है। प्राचीन काल मे समाज तथा व्यक्ति के सम्बन्ध का आधार धम था और यह धम के उसी प्राचीन हिन्दू आदश को पुन जीवित करने के प्रयत्न के अतिरिक्त और कुछ नही है। धम स किसी मत अथवा विधि विधान का आशय नही है। वह तो एक सजीव भावना है जो समाज के विकास के साथ बढती है और चलती है। धम का काय सामाजिक व्यवस्था को इस प्रकार बनाय रखना है कि उसमे सामजस्य

अहिंसात्मक समाज, जिसमें राज्य, बड़े कारखाने, भारी यातायात, डॉक्टर, वकील, न्यायालय आदि नहीं होंगे, एक अप्राप्य एवं अप्राप्त आदर्श है, वह एक आदर्श है जिसे हमें लक्ष्य में रखना है, एक दिशा है जिस ओर हमें जाना है परन्तु वह लक्ष्य नहीं है। जो बात सम्भव है, जिस वस्तु को दुर्बल मानव प्रकृति प्राप्त कर सकती है वह है एक प्रधानतः अहिंसात्मक समाज। इसका प्रतिपादन करने में गांधीजी ने मानव दुर्बलता का लिहाज किया है। वह आदर्श तथा वास्तविक राज्य के बीच की वस्तु है। इस समाज में प्रातिनिधिक संस्थाएँ एवं शासन होगा। वह एक प्रजातन्त्र होगा परन्तु पाश्चात्य प्रजातन्त्रों से, जो गांधीजी के विचार में, जहाँ तक वे हिंसा तथा केन्द्रीकरण के आधार पर स्थिर हैं, असफल हो चुके हैं, भिन्न होगा। प्रजातन्त्र की सच्ची कसौटी चुनाव में भाग लेने वालों की संख्या तथा प्रातिनिधिक संस्थाओं का आकार नहीं है, उसकी कसौटी तो यह है कि जनता अहिंसा, सत्य तथा सेवा की भावनाओं को कहाँ तक ग्रहण करती है। एक मतदाता को अपना मत उम्मेदवार की प्रार्थना एवं खुशामद पर नहीं वरन् उस सेवा के आधार पर देना चाहिये जो उसने व्यक्तिगत पुरस्कार की आशा त्याग कर की हो। मताधिकार भी उन्हीं को मिलना चाहिये जो रोटी के लिये श्रम करते हों अर्थात् उसका आधार हाथ का श्रम होना चाहिये, सम्पत्ति अथवा शिक्षा की योग्यता नहीं। उन सब लोगों को जो शासन तथा राज्य के कल्याण में भागी होना चाहते हैं, हाथ के श्रम से उसके लिये अवसर मिलता है। इस प्रकार के श्रम के सिद्धान्त के प्रयोग से मतदाता राजनीतिज्ञों के चक्कर में पड़ने से बच जायेंगे। इसके परिणामस्वरूप एक आध्यात्मिक प्रजातन्त्र की उत्पत्ति होगी जिसमें प्रत्येक नागरिक में उच्च कोटि का आत्म संयम तथा अपने कामों का प्रबन्ध करने की योग्यता होगी और जनता के प्रतिनिधि शुद्ध चित्त, निस्स्वार्थ एवं ईमानदार होंगे। ऐसे समाज में लोग सार्वजनिक पद समाज सेवा की भावना से ग्रहण करेंगे, व्यक्तिगत उन्नति अथवा लाभ के साधन की तरह नहीं।

व्यक्तिगत स्वतन्त्रता तथा सामाजिक नियन्त्रण—

अन्त में, हमें यह देखना है कि गांधीजी व्यक्तिगत स्वतन्त्रता तथा सामाजिक नियन्त्रण के समन्वय की समस्या का, जो राजविज्ञान की सदा से स्थायी समस्या रही है, किस प्रकार समाधान करना चाहते थे।

यह बात हमें ध्यान में रखनी चाहिये कि गांधीजी महान् व्यक्तिवादी

सामाजिक एवं आर्थिक संगठन—

पुनरावृत्ति होते हुए भी अहिंसात्मक राज्य के सामाजिक एवं आर्थिक संगठन के विषय में कुछ लिखना आवश्यक है क्योंकि वह वर्तमान् राज्य के सङ्गठन से बिलकुल भिन्न है। राजनीतिक सङ्गठन के समान उसका सङ्गठन भी विकेन्द्रीयकरण के आधार पर होगा और उसका उद्देश्य सामाजिक न्याय तथा सब के लिये आर्थिक सुविधाओं की समानताओं की स्थापना होगा।

सामाजिक न्याय वर्ण-व्यवस्था के सिद्धान्त का ही स्वाभाविक उपसिद्धान्त है जो पहले ही से समस्त पेशों एवं धन्धों के समान पद को स्वीकार करता है। 'रोटी के लिये श्रम, अपरिग्रह तथा न्यासित्व के सिद्धान्तों से राष्ट्रीय सम्पत्ति का न्यायपूर्ण वितरण हो सकेगा और आर्थिक सुविधाओं की समानता स्थापित हो सकेगी। लोगों की प्राथमिक आर्थिक आवश्यकताएँ कुटीर उद्योगों के उत्पादन से पूरी होंगी। प्रयत्न यह होगा कि ग्राम यथासम्भव स्वाश्रयी बनें अर्थात् अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति स्वयं कर सकें।

गांधीजी केवल काल्पनिक जगत में ही विचरण करनेवाले नहीं थे, वे व्यावहारिक आदर्शवादी थे। वे अच्छी तरह समझते थे कि आधुनिक नागरिकों का काम रेलों, जहाजों आदि के बिना नहीं चल सकता। इस कारण बड़े पैमाने पर तथा केन्द्रीयकृत उत्पादन और भारी यातायात को अहिंसा के सिद्धान्त के प्रतिकूल मानते हुए भी वे मानव दुर्बलता का लिहाज करके रेलों तथा यातायात के द्रुत साधनों को उस समय तक बने रहने देने के लिये तैयार थे जब तक कि लोग उनके बिना काम चलाना नहीं सीख जायें। उनके उत्पादन के लिये केन्द्रीयकृत तथा बड़े बड़े उद्योगों के बने रहने में उन्हें आपत्ति नहीं थी। यदि पूँजीपति उत्पादन के कार्य में मजदूरों को अपने सहभागी बनाने के लिये तैयार हों और पूँजीपति तथा मजदूर दोनों ही उपभोक्ताओं ( Consumers ) के न्यासी की तरह काम करने के लिये तैयार हों तो ऐसे उद्योगों के निजी स्वाम्य (Private ownership) में भी उन्हें कोई आपत्ति नहीं थी। किन्तु यदि यह सम्भव न हो तो बड़े-बड़े उद्योगों पर राज्य का स्वाम्य स्थापित करने और राज्य द्वारा ही उन पर नियन्त्रण रखने के अतिरिक्त अन्य कोई उपाय नहीं है। राज्य जंगलों प्राकृतिक साधनों तथा शक्ति के साधनों का भी जनता के हित में नियन्त्रण एवं प्रबन्ध करेगा। यदि कुछ व्यक्ति समाज की ओर से न्यासी की तरह काम करने के लिये तैयार हों तो

बना रहे और व्यक्ति के अन्तःकरण का इस प्रकार मार्ग-दर्शन करना है कि वह अपनी उन्नति करने की क्षमता को सार्थक करना सीख सके।*

परन्तु एक प्रधानतः अहिंसात्मक समाज में भी कुछ व्यक्ति ऐसे हो सकते हैं जो आवश्यक मात्रा में व्यक्तिगत स्वराज्य प्राप्त नहीं कर सके हों और जो आत्म-संयम के अभाव के कारण अपराध तथा समाज विरोधी कार्य करते हों। ऐसे भी लोग हो सकते हैं जो अहिंसात्मक राज्य के विरोधी हों और उसे बलपूर्वक नष्ट करना चाहते हों। गांधीजी मानते थे कि कोई समाज या सरकार अपराध की अथवा अपनी सुरक्षा तथा अपने अस्तित्व के लिये जो संकट हो उसकी उपेक्षा नहीं कर सकती। 'अपने नाम को सार्थक करने की इच्छा रखनेवाली कोई सरकार अराजकता का प्रसार नहीं सहन कर सकती।' परन्तु सभी कल्पनीय मामलों में दण्ड तथा दण्डात्मक नियन्त्रणों के प्रयोग से बचने का उन्हें कोई उपाय नहीं मिला। इस कारण मानव दुर्बलता का विचार करके उन्होंने राज्य द्वारा दण्ड-व्यवस्था को स्वीकार किया परन्तु वे चाहते थे कि राज्य दमन का कम से कम प्रयोग करे। ऐसे सभी मामलों में राज्य का उद्देश्य केवल कानून की प्रतिष्ठा की रक्षा के लिये अथवा अपराधियों और दूसरे व्यक्तियों को समाज विरोधी कार्य करने से रोकने के लिये दण्ड देना नहीं वरन् अपराधी का इस प्रकार सुधार करना है कि वह समाज का सम्माननीय एवं उपयोगी सदस्य बन सके। इस लक्ष्य की प्राप्ति के लिये गांधीजी कारागारों को संशोधनशालाओं तथा कारखानों में परिवर्तित कर देना चाहते थे जहाँ अपराधियों की सामाजिक भावना का विकास किया जा सके और उन्हें समाज के स्वस्थ जीवन की आवश्यकताओं की स्वतः पूर्ति करने की शिक्षा दी जा सके अथवा यों कहिये कि अहिंसात्मक राज्य अपराधों का प्रतिकार भी अहिंसात्मक ढंग से करेगा। सामाजिक शिक्षा की उन्नति के साथ ऐसे समाज में अपराधों के कम होते जाने की आशा है।

---

* Dharma is a living spirit which grows and moves in response to the development of society. The function of Dharma is to hold together harmoniously the social order and to act as a guide to the individual's conscience so as to train him to realize his potentialities. Dhawan: The Political Philosophy of Mahatma Gandhi, p. 324.

सामाजिक एवं आर्थिक सगठन—

पुनरावृत्ति होते हुए भी अहिंसात्मक राज्य के सामाजिक एव आर्थिक सगठन के विषय मे कुछ लिखना आवश्यक है क्योंकि वह वर्तमान राज्य के सङ्गठन से बिलकुल भिन्न है। राजनीतिक सङ्गठन के समान उसका सङ्गठन भी विकेन्द्रीयकरण के आधार पर होगा और उसका उद्देश्य सामाजिक न्याय तथा सब के लिये आर्थिक सुविधाओ की समानताओ की स्थापना होगा।

सामाजिक न्याय वर्ण-व्यवस्था के सिद्धान्त का ही स्वाभाविक उपसिद्धान्त है जो पहले ही से समस्त पेशो एव धन्धो के समान पद को स्वीकार करता है। 'रोटी के लिये श्रम' अपरिग्रह तथा ट्रस्टित्व के सिद्धान्तो से राष्ट्रीय सम्पत्ति का न्यायपूर्ण वितरण हो सकेगा और आर्थिक सुविधाओ की समानता स्थापित हो सकेगी। लोगो की प्राथमिक आर्थिक आवश्यकताएं कुटीर उद्योगों के उत्पादन से पूरी होंगी। प्रयत्न यह होगा कि ग्राम यथासम्भव स्वाश्रयी बनें अर्थात् अपनी आवश्यकताओ की पूर्ति स्वय कर सकें।

गाधीजी केवल काल्पनिक जगत मे ही विचरण करनेवाले नही थे, वे व्यावहारिक आदर्शवादी थे। वे अच्छी तरह समझते थे कि आधुनिक नागरिको का काम रेलो, जहाजो आदि के बिना नहीं चल सकता। इस कारण बडे पैमाने पर तथा केन्द्रीयकृत उत्पादन और भारी यातायात को अहिंसा के सिद्धान्त के प्रतिकूल मानते हुए भी वे मानव दुर्बलता का लिहाज करके रेलो तथा यातायात के द्रुत साधनो को उस समय तक बने रहने देने के लिये तैयार थे जब तक कि लोग उनके बिना काम चलाना नही सीख जाय। उनके उत्पादन के लिये केन्द्रीयकृत तथा बडे बडे उद्योगो के बने रहने मे उन्हे आपत्ति नही थी। यदि पूँजीपति उत्पादन के काय मे मजदूरो को अपने सहभागी बनाने के लिये तयार हो और पूँजीपति तथा मजदूर दोनो ही उपभोक्ताओं ( Consumers ) के न्यासी की तरह काम करने के लिये तयार हो तो ऐसे उद्योगो के निजी स्वाम्य (Private ownership) मे भी उन्हे कोई आपत्ति नही थी। किन्तु यदि यह सम्भव न हो तो बडे बडे उद्योगो पर राज्य का स्वाम्य स्थापित करने और राज्य द्वारा ही उन पर नियन्त्रण रखने के अतिरिक्त अन्य कोई उपाय नही है। राज्य जगलो, प्राकृतिक साधनो तथा शक्ति के साधनो का भी जनता के हित मे नियन्त्रण एव प्रबंध करेगा। यदि कुछ व्यक्ति समाज की ओर से न्यासी की तरह काम करने के लिये तयार हो तो

राज्य उन्हें उनका प्रबन्ध सौंप सकता है और उनका पुरस्कार भी नियत कर सकता है। गांधीजी न्यासित्व के सिद्धांत के अंतर्गत उत्पादन के साधनों के निजी स्वाम्य को पसन्द करते थे क्योंकि उन्हें 'निजी स्वाम्य की हिंसा राज्य की हिंसा से कम हानिकारिक' मालूम होती थी।

अहिंसात्मक राज्य में मदिरा तथा अन्य मादक पदार्थों से राज्य की आय नहीं होगी। उसमें मादक पदार्थों का पूर्ण निषेध होगा।

महात्माजी इस बात को अधिक पसन्द करते थे कि जनता अपने कर मुद्रा के रूप में न देकर 'श्रम' के रूप में दे। इससे कर वसूल करने और हिसाब रखने में राज्य का जो व्यय होता है वह बच जायगा। इससे राष्ट्र के बल की वृद्धि होगी और यह बात सुनिश्चित हो जायगी कि करों से उसी प्रदेश को लाभ पहुँचे जहाँ से वे वसूल किये जायें।

गांधीजी ७ से १४ वर्ष की आयु तक के सभी बालक-बालिकाओं के लिये अनिवार्य शिक्षा चाहते थे। उनकी बुनियादी शिक्षा अर्थात् किसी शिल्प के द्वारा शिक्षा देने की योजना से उन्हें शिक्षा के स्वाश्रयी बन जाने की आशा थी।

गांधीवाद और अन्य सिद्धान्त—

गांधीजी के सामाजिक एवं आर्थिक नवनिर्माण सम्बन्धी उपर्युक्त विचार समाजवादियों तथा साम्यवादियों के विचारों से कुछ मिलते हैं, अतः यहाँ उनके सादृश्य तथा भेदों पर विचार करना आवश्यक है।

गांधीजी को 'समानता का समाजवादी आदर्श बहुत पसन्द था और उन्होंने धनियों द्वारा गरीबों के सब प्रकार के शोषण को मिटाने के लिये अविरत प्रयत्न किया। उनका हृदय गरीबों की दुर्दशा देखकर रोता था और वे किसी भी साम्यवादी अथवा समाजवादी के समान बड़े उत्साह से उनके पक्ष का समर्थन करते थे। 'यंग इण्डिया' के अंक में उन्होंने लिखा था कि मैं सर्वोत्कृष्ट अर्थ में साम्यवाद के आदर्श के अनुकूल रहने का यथाशक्ति प्रयत्न कर रहा हूँ। उनके आश्रमों को 'साम्यवादी प्रयोगों' का नाम ठीक ही दिया गया है। उनमें केवल समानता तथा अपरिग्रह के सिद्धान्तों को कार्यान्वित करने का ही नहीं अपितु 'प्रत्येक अपनी सामर्थ्य के अनुसार काम करे और प्रत्येक को अपनी आवश्यकतानुसार प्राप्त हो' इस साम्यवादी सिद्धांत पर भी आचरण करने का प्रयत्न किया गया। उनकी कल्पना के समाज में सभी व्यक्ति समान हैं, कोई ऊंचा और कोई नीचा नहीं है। राजा और किसान, धनी और गरीब, स्वामी और सेवक

एक ही स्तर पर है। जहां तक उनका यह मत था कि प्रत्येक व्यक्ति के पास अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिये आवश्यक सामग्री हो और उससे अधिक नहीं, वहां तक हम उन्हें सम्पत्ति के समान वितरण का समर्थक मान सकते हैं। उनका आचरण अपनी शिक्षाओं के अनुकूल ही होता था, अतः हम उन्हें उन बहुत से लोगों में, जो अपने आपको समाजवादी या साम्यवादी कहते हैं, श्रेष्ठ समाजवादी या साम्यवादी मान सकते हैं।

किन्तु महात्माजी तथा समाजवादियों और साम्यवादियों का सादृश्य यहीं समाप्त हो जाता है। दोनों में अपने आधारभूत दर्शन तथा लक्ष्य की प्राप्ति के साधनों में आकाश पाताल का अंतर है। ऐसा कौन समाजवादी या साम्यवादी है जो यह स्वीकार करेगा कि एक अशोषणमूलक एवं समानतामूलक समाज के आदर्श की प्राप्ति जिसमें व्यक्ति की संग्रह प्रवृत्ति पर तथा केवल अपने ही कल्याण की इच्छा पर नियंत्रण रहेगा, विशुद्ध अहिंसात्मक एवं सत्यतापूर्ण साधनों द्वारा हो सकती है। यह मान कर कि सत्य एवं अहिंसा ही समाजवाद अथवा साम्यवाद में मूर्तरूप धारण कर सकती है गांधीजी ने समाजवादी अथवा साम्यवादी कहलानेवालों से अपनी भिन्नता प्रकट कर दी। महात्माजी का यह दृढ़ विश्वास था कि राजा और किसान को राजा का सिर काट कर बराबर करने की तथा स्वामी और सेवक को स्वामी के विनाश द्वारा बराबर करने की साम्यवादी पद्धति कभी सफल नहीं हो सकती। इस बात का विश्वास करते हुए कि सत्य की प्राप्ति असत्यतापूर्ण साधनों से नहीं हो सकती, वे इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि वे ही लोग जो सत्य एवं अहिंसा के पुजारी हैं और हृदय से शुद्ध हैं ऐसे सच्चे समाजवादी अथवा साम्यवादी समाज की स्थापना कर सकते हैं जिसके आधार में 'प्रत्येक सबके लिये और सब प्रत्येक के लिये' का सिद्धान्त प्रतिष्ठित हो, जिसमें उत्पादन सामर्थ्य के अनुसार तथा वितरण आवश्यकता के अनुसार हो और जहां निजी लाभ की भावना के स्थान पर समाज सेवा की भावना कार्य करती हो। इस कारण वे वर्ग संघर्ष, वर्ग द्वेष, पाशविक बल, सर्वहारा वर्ग के अधिनायक तंत्र आदि की जिनका समाजवादी तथा साम्यवादी कार्यक्रमों में प्रमुख स्थान होता है बात भी नहीं करते थे और केवल शान्तिमय एवं सत्यतापूर्ण साधनों का प्रयोग ही उचित समझते थे।

इसी कारण कुछ लोग कहते हैं कि गांधीवाद हिंसारहित साम्यवाद है और साम्यवाद हिंसासहित गांधीवाद है। इन दोनों वादों में इस प्रकार सम्बन्ध स्थापित करना गलत ही नहीं भयावह भी है। यह भयावह इस कारण है कि उसमें गांधीवाद की बिल्कुल अशुद्ध कल्पना होती है और मनुष्य तथा संसार के आध्यात्मिक स्वरूप तथा भगवान की सर्वशक्तिमत्ता में उनके विश्वास की जो उनके दर्शन का प्रधान एवं आवश्यक आधार है, उपेक्षा होती है। यह गलत इस कारण है कि इसका तात्पर्य यह होता है कि दोनों में भेद केवल साधन का ही है, साध्य का नहीं। वास्तविक बात यह है कि गांधीवाद साम्यवाद से साध्य की दृष्टि से भी उतना ही भिन्न है जितना साधन की दृष्टि से।

गांधीवाद ने गरीबों तथा दलितों की अवस्था में सुधार करने तथा उनके जीवन में प्रसन्नता एवं आशा का संचार करने का कठिन परिश्रम तो किया परन्तु उनकी दृष्टि में जनता के भौतिक कल्याण की वृद्धि ही मानव-जीवन का चरम लक्ष्य नहीं था। चरम लक्ष्य तो आत्म प्राप्ति अथवा भगवान से साक्षात्कार के अतिरिक्त कुछ नहीं है। उनकी दृष्टि में सत्य और भगवान् दोनों एक ही थे, अत: वे केवल सत्य की ही अविरत खोज को ही मानव प्रयत्न का समुचित लक्ष्य मानते थे। इसके साथ ही, चूँकि शुद्ध हृदयवाला व्यक्ति ही सत्य के रूप में भगवान की प्राप्ति कर सकता है वे प्रत्येक व्यक्ति से अपने चरित्र को उन्नत बनाने तथा अहिंसा सत्य, आत्म-संयम, आत्मानुशासन अभय, संतोष एवं सहयोग आदि नैतिक गुणों को प्राप्त करने का अनुरोध करते थे। प्रत्येक व्यक्ति इतना कर ले तो शेष बातें अपने आप ही प्राप्त हो जायेंगी। वर्तमान सामाजिक व्यवस्था जिसमें बहुसंख्यक गरीबों तथा अल्पसंख्यक धनियों का भेद धनियों द्वारा गरीबों का शोषण मशीनों के लिये आसक्ति आदि अनेक दोष विद्यमान हैं, गरीबों तथा धनियों दोनों में नैतिक गुणों के विकास के लिये बिलकुल अनुपयुक्त है। इस कारण गांधीजी वर्तमान सामाजिक व्यवस्था के स्थान पर एक नवीन सामाजिक एवं आर्थिक व्यवस्था चाहते थे जिसमें प्रत्येक व्यक्ति को आत्मोन्नति के लिये अधिकतम सुविधाएँ प्राप्त हों। संक्षेप में, गांधीजी का लक्ष्य व्यक्ति का नैतिक अथवा आध्यात्मिक विकास था, नवीन सामाजिक व्यवस्था तो उसका साधन मात्र थी।

साम्यवाद में यह सम्बन्ध उलटा है। उसके लिये लक्ष्य नवीन सामाजिक व्यवस्था की स्थापना है व्यक्ति की आध्यात्मिक उन्नति अथवा

भगवान् से साक्षात्कार नही, जिसे वह व्यर्थ की बकवाद समझता है। उसके लिये मन म भिन्न आत्मा जसी कोई वस्तु नही है और मन प्रकृति (Nature) से उत्पन्न है। इतिहास की भौतिक व्याख्या क अनुकूल वह मानता है कि यदि सामाजिक एव आर्थिक व्याख्या उचित ढङ्ग की हो तो नतिक चरित्र की उन्नति तो अपने आप ही हो जायगा। इसक कारण वह लोगो की नतिक उन्नति करने म अपनी शक्ति का अपव्यय नही करता और उचित ढङ्ग की सामाजिक व्यवस्था क निर्माण पर ही अपना समग्र ध्यान केन्द्रित करता है। भौतिक शक्तिया की प्रधानता मे विश्वास होने तथा साध्य को ही सब कुछ और साधन का कोई नतिक महत्व न समझने क कारण साम्यवादी लोगो को हिंसा कपट, असत्य आदि के प्रयोगा म यदि उसस उसक लक्ष्य की प्राप्ति शीघ्र होती हो, कोई सकोच नही होता। इस कारण यह मानना मूलत गलत होगा कि गाधीवाद और साम्यवाद का लक्ष्य तो एक ही है, कवल उनक साधना मे भेद है।

इन दोनो म एक और आधारभूत अतर है। गाधीजी ने अपने करोडो दरिद्र देशवासियो की दशा सुधारने का तो यथाशक्ति प्रयत्न किया परन्तु जीवन क प्रति उनका दृष्टिकोण सन्यासी का था। उनकी दृष्टि म ससार के भौतिक सुखो एव भोगविलास का कोई महत्व नही था और वे पृथ्वी पर ईश्वरीय राज्य स्थापित करना चाहते थ। व सादे जीवन तथा आवश्यकताओ म कमी करा का उपदेश देते थे साम्यवादियो क समान उन्ह बढाने का नहा। आधुनिक सभ्यता क प्रति गाधीजी की मनोवृत्ति साम्यवादिया म भिन्न थी। गाधीजी का दृढ मत था कि भारतवष का वास्तविक शत्रु पाश्चात्य सभ्यता थी अग्रेज नही जो व्यक्तिक रूप से बुरे नही थ परन्तु अपनी सभ्यता क हानिकारक परिणामो से पीडित थ। साम्यवादी लोग जीवन क नैतिक मूल्यो का उपहास करत है और मानत हैं कि जीवन का स्तर ऊचा उठा कर तथा विज्ञान क आविष्कारो का मनुष्य की सेवा म प्रयोग करके जीवन न केवल एक अधिक सुखी बनाया जा सकता है। इस प्रकार आधुनिक सभ्यता के प्रति दोनो की मनोवृत्ति मे आधारभूत अतर है।

गाधीजी के विचारो म व्यक्ति का केन्द्रीय स्थान है वह हमेशा साध्य बना रहता है और राज्य की अधीनता म कभी नहा पहुंचाया जाता। इसके विपरीत साम्यवाद व्यक्ति को मान्य नही मानता है उसकी दृष्टि म

इसी कारण कुछ लोग कहते है कि गाधीवाद हिंसारहित साम्यवाद है और साम्यवाद हिंसासहित गाधीवाद है। इन दोनो वादो मे इस प्रकार सम्बन्ध स्थापित करना गलत ही नही भयावह भी है। यह भयावह इस कारण है कि उसमे गाधीवाद की बिल्कुल अशुद्ध कल्पना होती है और मनुष्य तथा समाज के आध्यात्मिक स्वरूप तथा भगवान की सर्वशक्तिमत्ता मे उनके विश्वास की, जो उनके दर्शन का प्रधान एव आवश्यक आधार है, उपेक्षा होती है। यह गलत इस कारण है कि इसका तात्पर्य यह होता है कि दोनो मे भेद केवल साधन का ही है, साध्य का नही। वास्तविक बात यह है कि गाधीवाद साम्यवाद से साध्य की दृष्टि से भी उतना ही भिन्न है जितना साधन की दृष्टि से।

गाधीवाद ने गरीबो तथा दलितो की अवस्था मे सुधार करने तथा उनके जीवन मे प्रसन्नता एव आशा का सचार करने का कठिन परिश्रम तो किया परन्तु उनकी दृष्टि मे जनता के भौतिक कल्याण की वृद्धि ही मानव जीवन का चरम लक्ष्य नही था। चरम लक्ष्य तो आत्म प्राप्ति अथवा भगवान से साक्षात्कार के अतिरिक्त कुछ नहीं है। उनकी दृष्टि मे सत्य और भगवान दोनो एक ही थे, अत वे केवल सत्य की ही अविरल खोज को ही मानव प्रयत्न का समुचित लक्ष्य मानते थे। इसके साथ ही, चूँकि शुद्ध हृदयवाला व्यक्ति ही सत्य के रूप मे भगवान की प्राप्ति कर सकता है वे प्रत्येक व्यक्ति से अपने चरित्र को उन्नत बनाने तथा अहिंसा, सत्य, आत्म-सयम, आत्मानुशासन अभय, सतोष एव सहयोग आदि नैतिक गुणो को प्राप्त करने का अनुरोध करते थे। प्रत्येक व्यक्ति इतना कर ले तो शेष बातें अपने आप ही प्राप्त हो जायेंगी। वर्तमान सामाजिक व्यवस्था, जिसमे बहुसख्यक गरीबो तथा अल्पसख्यक धनियो का भेद, धनियो द्वारा गरीबो का शोषण, मशीनो के लिये आसक्ति आदि अनेक दोष विद्यमान हैं, गरीबो तथा धनियो दोनो मे नैतिक गुणो के विकास के लिये बिलकुल अनुपयुक्त है। इस कारण गाधीजी वर्तमान सामाजिक व्यवस्था के स्थान पर एक नवीन सामाजिक एव आर्थिक व्यवस्था चाहते थे जिसमे प्रत्येक व्यक्ति को आत्मोन्नति के लिये अधिकतम सुविधाएँ प्राप्त हो। सक्षेप मे, गाधीजी का लक्ष्य व्यक्ति का नैतिक अथवा आध्यात्मिक विकास था, नवीन सामाजिक व्यवस्था तो उसका साधन मात्र थी।

साम्यवाद मे यह सम्बन्ध उल्टा है। उसके लिये सत्य नवीन सामाजिक व्यवस्था की स्थापना है व्यक्ति की आध्यात्मिक उन्नति अथवा

४ गांधीजी ने व्यक्तिगत स्वतन्त्रता और सामाजिक नियन्त्रण मे किस प्रकार समन्वय किया ?

५ गांधीजी का सत्याग्रह से क्या आशय था ? उसका प्रयोग किन अवस्थाओं मे हो सकता है ?

६ क्या गांधीवाद की व्याख्या हिंसारहित साम्यवाद की तरह और साम्यवाद की व्याख्या हिंसासहित गांधीवाद की तरह की जा सकती है ?

७ गांधीजी के राजनीतिक, सामाजिक एवं आर्थिक विचारों की समाजवादियों के विचारों से तुलना कीजिये।

---

वह एक साधन है और राज्य के अधीन है। गांधीवाद तथा साम्यवाद में यह भी एक आधारभूत अन्तर है।

इसी प्रकार गांधीवाद तथा राज्य-समाजवाद में भी अमिट अन्तर है। राज्य समाजवादी लोग उत्पादन के साधनों के निजी स्वाम्य का अन्त करके उसे राज्य के हाथों में दे देते हैं। गांधीजी पूँजीपति को बनाये रख कर उसे राष्ट्र की ओर से स्वामी बना कर उनसे समाज सेवा करवाना चाहते थे। वे उद्योगों के केन्द्रीयकरण और उन पर राज्य के नियन्त्रण के सर्वथा विरुद्ध थे। राज्य की सत्ता की वृद्धि से उन्हें बड़ा डर लगता था। समाजवादी लोग जनता को धनियों के शोषण से बचाने के लिये राज्य को अधिक शक्ति देना चाहते हैं। समाजवाद तथा साम्यवाद दोनों का ही परिणाम सम्भवतः निजी पूँजीवाद के स्थान पर राज्य पूँजीवाद को प्रतिष्ठित कर देना होगा। इस प्रकार इन दोनों में से कोई भी पूँजीवाद के दोषों का निराकरण नहीं कर सकता। गांधीजी के न्यासित्व के सिद्धान्त से हम पूँजीवाद के सभी लाभ प्राप्त होते हैं और उसके दोष से हम बच जाते हैं। इस प्रकार यह सिद्धान्त उनसे श्रेष्ठ है।

दुर्भाग्यवश स्वतन्त्र भारत महात्माजी के आदर्शों से दूर हटता जा रहा है और इस प्रकार संसार को वह वस्तु देने का अवसर खो रहा है जिसकी उसे अत्यन्त आवश्यकता है और केवल जो ही उसकी दूसरे विश्व युद्ध से रक्षा कर सकती है। शायद संसार को अहिंसा एवं प्रेम के मार्ग का पथिक बन सकने के पहले एक और विश्व युद्ध के आघात की आवश्यकता है।

## प्रश्न

१ महात्मा गांधी की धर्म तथा भगवान की कल्पना का उनके सामाजिक विचारों पर क्या प्रभाव पड़ा ?

२ महात्मा गांधी द्वारा कल्पित अहिंसात्मक समाज के लक्षण बतलाते हुए इस उक्ति पर कि 'गांधीजी एक व्यावहारिक आदर्शवादी थे' अपने विचार प्रकट कीजिये।

३ 'महात्मा गांधी ने राजनीति को आध्यात्मिक और धर्म को सांसारिक बना दिया।' इस कथन पर अपने विचार प्रकट करते हुए वर्तमान शताब्दी के राजनीतिक चिन्तन को गांधीजी की देन पर प्रकाश डालिये।

शांति काल मे साधारणतया रहती है, परन्तु अंतर्राष्ट्रीय संघर्ष के समय मे यह बात और भी स्पष्ट हो जाती है। 'योरोप मे सन् १९१४ ई० म मजदूर नेता अपनी वर्गीय एकता को भूल गये, शांतिवादी युद्ध के अपने विरोध को भूल गये, धर्माचार्य भी 'शांति के दूत' को भूल गये, समाजवादी ससार के मजदूरो की साधारण हडताल को भूल गये, जिससे वे युद्ध को असम्भव करने का स्वप्न देखते थे।'* यह बात उस संघर्ष के सम्बन्ध मे भी लागू है जो मित्र राष्ट्रो तथा धुरी राष्ट्रो के बीच अभी अभी हुआ है। सब श्रेणियो एव वर्गों के व्यक्तियो ने इस युद्ध म भाग लिया और उन्होने अपनी मातृभूमि की राष्ट्रीय शत्रु से रक्षा करने म बडे से बडे बलिदान को भी कुछ नही समझा। अतीत काल म धार्मिक भावना अपने भक्तो मे बलिदान की जैसी भावना को जन्म देती थी, आज के युग मे राष्ट्रीयता भी त्याग या बलिदान की वैसी ही भावना को जन्म देना है। यह आधुनिक मनुष्य के लिये धर्म बन गई है।"†

राष्ट्रीयता का विकास—

राष्ट्रीयता एक सर्वथा नवीन भावना ह, यह आधुनिक राष्ट्र राज्य प्रणाली का आवश्यक परिणाम है। इसका प्रादुर्भाव राष्ट्र राज्यो के उदय के साथ हुआ जब कि वह अपने रूप को पहचानने लगी और प्रभुत्व का दावा करने लगी। प्राचीन राज्यो मे सामुदायिक एकता और नागरिक भक्ति भी होती थी परन्तु उनका 'राष्ट्रीय आधार' नही होता था। पूर्व समय मे देश भक्ति और नागरिक भक्ति स्थानिक होती थी, उदाहरणार्थ

---

* 'In 1914, throughout the European continent labour leaders forgot their slogans of class solidarity, pacifists forgot their crusade against war churchmen forgot the Prince of Peace, socialists forgot the general strike of workers of the world which would *make war impossible*

† In this demand for absolute and unconditional loyalty modern nationalism also reveals its religious character and the passion with which men have devoted themselves to nationalistic enterprises and to the furtherance of nationalistic causes further attests to its character as a substitute for loyalty to God (Hallowell Main Currents in Modern Political Thought p 560)

अध्याय १३

# विश्व-राजनीति पर प्रभाव डालनेवाली शक्तियाँ

परिशिष्ट के रूप में हम यहां विश्व राजनीति पर प्रभाव डालनेवाली उन शक्तियों के सम्बन्ध में भी विचार कर लेना उचित समझते हैं जो राज्यों के पारस्परिक सम्बन्धों एवं दृष्टिकोणों का निर्माण करती है। गत शताब्दी के राजनीतिक विकास क्रम तथा वर्तमान युग की अन्तर्राष्ट्रीय गतिविधि का समझने के लिये इनका अध्ययन आवश्यक है। ये शक्तियां है—राष्ट्रीयता, साम्राज्यवाद और अन्तर्राष्ट्रीयता।

## राष्ट्रीयता

### वर्तमान विश्व व्यवस्था में राष्ट्रीयता का स्थान—

राष्ट्रीयता आधुनिक राजनीति में सबसे महान् शक्तियों में से एक है जो संसार के १०० से ऊपर देशों या राष्ट्रों के पारस्परिक संबंधों एवं दृष्टिकोणों के निर्धारण में महत्वपूर्ण कार्य करती है। योरोप एवं अमेरिका तथा एशिया एवं अफ्रीका के लोग अपने का किसी न किसी राष्ट्र राज्य के नागरिक या ऐसे उपराष्ट्र के नागरिक मानते हैं जो राज्य बनने की चेष्टा कर रहा है। अपने मनोभावों एवं आचरणों में वे राष्ट्रीयता की भावना अर्थात् किसी विशिष्ट राज्य के होने की चेतना से धार्मिक या वर्गीय हितों की अपेक्षा अधिक प्रभावित है। राष्ट्र राज्य के प्रति निष्ठा भक्ति को अन्य प्रकार की निष्ठाओं की अपेक्षा उच्च स्थान प्राप्त है और उसके हितों को अन्य हितों की अपेक्षा प्राथमिकता दी जाती है।* यह बात

* Nationalism denotes ' a condition of mind among members of a nationality, perhaps already possessed of a national state a condition of mind in which loyalty to the ideal or to the fact of one s national state is superior to all other loyalties and of which pride in one s nationality and belief in its intrinsic excellence and its 'mission are integral parts (Hayes Essays on Nationalism p 6)

शान्ति काल म साधारणतया रहती है, परन्तु अन्तर्राष्ट्रीय मघप के समय मे यह बात और भी स्पष्ट हो जाती है। 'योरोप मे सन् १६१४ ई० मे मजदूर नेता अपनी वर्गीय एकता का भूल गये, शान्तिवादी युद्ध के अपन विरोध को भूल गये, धर्माचाय भी 'शान्ति के दूत' को भूल गये समाजवादी ससार के मजदूरो की साधारण हडताल को भूल गये, जिससे वे युद्ध को असम्भव करने का स्वप्न दखते थे। * यह बात उस मघप के सम्बन्ध मे भी लागू है जो मित्र राष्ट्रो तथा धुरी राष्ट्रो के बाच अभी अभी हुआ है। सब श्रेणिया एव वर्गों के व्यक्तियो ने इस युद्ध म भाग लिया और उन्हाने अपनी मातृभूमि की राष्ट्रीय शत्रु से रक्षा करन मे बडे से बडे बलिदान को भी कुछ नही समझा। अतीत काल मे धार्मिक भावना अपने भक्तो म बलिदान की जैसी भावना को जन्म देती थी, आज के युग मे राष्ट्रीयता भी त्याग या बलिदान की वसी ही भावना को जन्म देता है। यह आधुनिक मनुष्य के लिये धम बन गई है। †

राष्ट्रीयता का विकास—

राष्ट्रीयता एक सवथा नवीन भावना है, यह आधुनिक राष्ट्र राज्य प्रणाली का आवश्यक परिणाम है। इसका प्रादुर्भाव राष्ट्र राज्यो के उदय के साथ हुआ जब कि वह अपन रूप को पहचानने लगी और प्रभुत्व का दावा करने लगी। प्राचीन राज्या मे सामुदायिक एकता और नागरिक भक्ति भी होती थी परन्तु उनका 'राष्ट्रीय आधार' नही होता था। पूव समय म देश भक्ति और नागरिक-भक्ति स्थानिक होती थी, उदाहरणाथ

---

* 'In 1914 throughout the European continent labour leaders forgot their slogans of class solidarity pacifists forgot their crusade against war churchmen forgot the Prince of Peace socialists forgot the general strike of workers of the world which would make war impossible'

† In this demand for absolute and unconditional loyalty modern nationalism also reveals its religious character and the passion with which men have devoted themselves to nationalistic enterprises and to the furtherance of nationalistic causes further attests to its character as a substitute for loyalty to God (Hallowell Main Currents in Modern Political Thought p 560)

Committee) की भी स्थापना की गई है। कोरिया मे, मिस्र पर इंग्लैण्ड, फ्रांस तथा इजरेल के आक्रमण के समय तथा हाल ही मे (१९६०) कांगो मे संयुक्त राष्ट्र को अपनी सेना भेजने की आवश्यकता पड़ी है।

परन्तु इस प्रकार की कोई प्रभावकारी कार्यवाही करना सुरक्षा परिषद् के लिये सरल नही है। साधारण कार्यविधि सम्बन्धी मामलो में तो परिषद् के किन्ही भी ७ सदस्यो के मत से निर्णय हो जाता है परन्तु महत्व पूर्ण मामलो में इन सात मतो म पाचो स्थायी सदस्यो का स्वीकारात्मक मत अवश्य होना चाहिये, यदि उनमे से एक सदस्य का मत भी विरोध मे हो तो कोई कार्यवाही नही हो सकती। इन पाचो सदस्यो को इस प्रकार प्रभावकारी निषेधाधिकार (Veto) प्राप्त है।

सुरक्षा परिषद् का अधिवेशन दो सप्ताह म कम से कम एक बार अवश्य होना चाहिये, आवश्यक्ता होने पर कभी भी उसकी बैठक बुलाई जा सकती है। घोषणापत्र के अनुसार उसका अधिवेशन कभी भग नही होता, अत परिषद् के सदस्य राज्यो के स्थायी प्रतिनिधि सयुक्त राष्ट्र के केन्द्रीय कार्यालय (न्यूयार्क) मे ही रहते है ताकि तुरत ही परिषद् की बैठक मे शामिल हो सकें।

अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति एव सुरक्षा की चिन्ता करने के अतिरिक्त सुरक्षा परिषद् कुछ अन्य कार्य भी करती है जैसे नये सदस्यो को स्वीकृति के लिये महासभा से सिफारिश करना, ऐसे सदस्य राज्यो के, जिनके विरुद्ध सयुक्त राष्ट्र की ओर से कोई कार्यवाही की जारही हो, अधिकारो को स्थगित करने तथा ऐसे राज्यो को जो सयुक्त राष्ट्र के नियमो एव सिद्धान्तो का बार-बार उल्लघन कर रहे हो, सदस्यता से हटाने की महासभा से सिफारिश करना, महासभा के विशेष अधिवेशन बुलाना आदि।

आर्थिक एव सामाजिक परिषद् (Economic and Social Council)—

इस परिषद् का कार्य युद्ध के आर्थिक एव सामाजिक कारणो को दूर करना है। यह अन्तराष्ट्रीय आर्थिक, सामाजिक, सांस्कृतिक, शिक्षा एव स्वास्थ्य सम्बन्धी विषयो पर विचार करती है और अपने विचारो एव प्रतिवेदनो को महासभा के समक्ष प्रस्तुत करती है। आर्थिक एव सामाजिक कार्यों के लिये तथा मानव अधिकारो के सवर्धन के लिये इसे आयोग (कमिशन) नियुक्त करने का अधिकार है। इसमे १८ सदस्य होते हैं जिनमे से ६ प्रतिवर्ष निवृत्त होते रहते हैं और उनके स्थान पर ६ नये सदस्यो का

तीन वर्ष के लिये महासभा द्वारा निर्वाचन होता रहता है। इस परिषद् के तत्वावधान मे अनेक महत्वपूर्ण सस्थाए काम करती हैं जसे इण्टरनेशनल बक, इण्टरनेशनल मॉनिटरी फण्ड, सिविल एविएशन, ऑर्गेनाईजेशन, फुड एण्ड एग्रीकल्चरल ऑर्गेनाइजेशन, एजूकेशनल, साइंटिफिक एण्ड कल्चरल ऑर्गेनाईजेशन (UNESCO) आदि।

न्यासित्व परिषद्—

जो प्रदेश पहले राष्ट्रसघ के आदश के अधीन शासित होते थे उनकी प्रशासनीय व्यवस्था के लिये तथा उन प्रदेशो के जो द्वितीय विश्वयुद्ध के परिणाम स्वरूप शत्रु राज्यो से विलग होगये थे और उन प्रदेशा के प्रशासन के लिये जिन्ह उनके प्रशासनकर्ता राज्यों न स्वेच्छा से सयुक्त राष्ट्र के सरक्षण म रख दिये है इस परिषद् का निर्माण किया गया है। ऐसे प्रदेश सयुक्त राष्ट्र के पास न्यास अर्थात् धरोहर के रूप मे है। इस व्यवस्था के उद्देश्य निम्नलिखित हैं—(१) अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति एव सुरक्षा का सवधन, (२) न्यस्त प्रदेशा (Trust Territories) के निवासियों की राजनीतिक, आर्थिक, सामाजिक एव शक्षणिक उन्नति करना तथा उन्हें स्वशासन के लिये शनै शन तयार करना, (३) मानव अधिकारो के लिय आदर भावना को प्रोत्साहित करना, ससार के समस्त लोगो में अन्योन्याश्रितता की भावना को प्रोत्साहित करना तथा प्रजाति, लिंग, भाषा अथवा धम के भेदभाव के बिना सबकी आधारभूत स्वतन्त्रताओ के लिये आदर भावना को बढाना और (४) न्याय के प्रशासन मे सबके लिये समान व्यवहार सुनिश्चित करना।

इस परिषद् मे (१) सयुक्त राष्ट्र के वे सदस्य होते है जो न्यस्त प्रदेशो के प्रशासन के लिये उत्तरदायी है, (२) सुरक्षा परिषद् के पाचो स्थायी सदस्यो मे से वे सदस्य जो न्यस्त प्रदेशो के प्रशासक नही है तथा (३) कुछ ऐसे सदस्य होते हैं जिनका निर्वाचन महासभा तीन वष के लिये करती है। इसका काय न्यस्त प्रदेशो के प्रशासको के प्रतिवेदना पर विचार करना, उन प्रदेशा के निरीक्षण की व्यवस्था करना, वहाँ के निवासियो के प्रार्थनापत्रो पर विचार करना आदि हैं।

अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय (International Court of Justice)—

इस न्यायालय म १५ न्यायाधीश होते हैं जिनका निर्वाचन महासभा तथा सुरक्षा परिषद् के द्वारा ९ वष के लिये होता है। इसमे एक राज्य के एक से अधिक न्यायाधीश नही हो सकते। इसकी स्थिति हॉलण्ड के हेग नगर म है।

मयुक्त राष्ट्र के समस्त सदस्य देश अपने मामले इसके सामने प्रस्तुत कर सकते हैं, और महासभा तथा सुरक्षा परिषद् किसी भी वैधानिक प्रश्न पर न्याया लय से परामर्श की प्रार्थना कर सकती है। अन्तर्राष्ट्रीय सन्धियो, समझौता एव परम्पराओं की व्याख्या तथा अन्तर्राष्ट्रीय दायित्वों की उपेक्षा का दण्ड निश्चित करने से सम्बन्धित सभी प्रश्न इस न्यायालय के सम्मुख प्रस्तुत किय जा सकते हैं। सयुक्त राष्ट्र के प्रत्येक सदस्य के लिये इस न्यायालय के निर्णयों को स्वीकार करना आवश्यक है। यदि कोई पक्ष इसके निर्णय का उल्लघन करे तो दूसरा पक्ष इस मामले को सुरक्षा परिषद् के समक्ष पेश कर सकता है और ऐसी अवस्था में सुरक्षा परिषद् को उस निर्णय को लागू करने के लिये आवश्यक कार्यवाही करने का अधिकार है।

**सचिवालय (Secretariat)—**

सयुक्त राष्ट्र के समस्त कार्यों का सम्पादन सचिवालय के द्वारा होता है जिसका प्रधान अधिकारी सुरक्षा परिषद् की सिफारिश पर महासभा द्वारा तीन वर्ष के लिये नियुक्त एक महासचिव होता है। वह महासभा सुरक्षा परिषद् आदि की बैठकों मे सचिव की हैसियत से भाग लेता है और उनके निर्णयों को कार्यान्वित करता है। वह किसी भी ऐसे मामले की ओर सुरक्षा परिषद् का ध्यान आकर्षित कर सकता है जिससे उसकी राय मे विश्व शान्ति एव सुरक्षा को खतरा मालूम होता हो। उसे सयुक्त राष्ट्र के कार्यों का वार्षिक विवरण एक प्रतिवेदन के रूप मे प्रस्तुत करना पडता है। सचिवालय आठ मुख्य विभागो मे बँटा हुआ है—(१) प्रशासनीय एव वित्तीय सेवाओं का विभाग, (२) सार्वजनिक सूचना विभाग, (३) न्यासित्व और अस्वशासित प्रदेशों का विभाग, (४) कानूनी मामलों का विभाग, (५) सामाजिक मामलो का विभाग (६) सम्मेलन तथा सामान्य सर्वोदय का विभाग, (७) सुरक्षा परिषद् विभाग और (८) आर्थिक मामलों का विभाग। सचिवालय के समस्त कर्मचारियों का दायित्व सयुक्त राष्ट्र के प्रति है। महासचिव और उसके अधीन काम करनेवाले किसी भी कर्मचारी को सयुक्त राष्ट्र के बाहर किसी भी राज्य से परामर्श करने या निर्देश प्राप्त करने की अनुमति नही है। ये सभी कर्मचारी सयुक्त राष्ट्र के सदस्य राज्यों के होते हैं परन्तु जब तक वे सयुक्त राष्ट्र के सचिवालय मे कार्य करते हैं तब तक उनकी जिम्मेदारी अपने अपने राज्यो के प्रति न होकर सयुक्त राष्ट्र के प्रति होती है।

इन उपयु क्त प्रमुख सस्थाओ के अतिरिक्त अनेक अन्य विशिष्ट सस्थाएँ है जो सयुक्त राष्ट्र के अन्तर्गत अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओ का अध्ययन करती है और उनके समाधान म सयुक्त राष्ट्र की सहायता करती हैं। उनम से कुछ उल्लेखनीय सस्थाओ के नाम और काय नीचे दिये जाते हैं।

पुनर्निर्माण तथा विकास के लिये अन्तर्राष्ट्रीय बक (International Bank for Reconstruction and Development)—जसा इसके नाम से ही स्पष्ट है, इसका काय सदस्य राज्यो के पुनर्निमाण एव विकास के लिये आर्थिक सहायता देना है।

अन्तर्राष्ट्रीय मुद्रा कोष (International Monetary Fund)—इसका उद्देश्य अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार के विकास मे विनिमय सम्बन्धी कठिनाइयो को दूर कर उसकी वृद्धि करना है।

भोजन तथा कृषि सगठन (Food and Agriculture Organization)—इसका उद्देश्य ससार म कृषि की उन्नति, खाद्य पदार्थों का अधिक उत्पादन और उनका समुचित बँटवारा करना है।

सहायता और पुनर्वासन सगठन (United Nations Relief and Rehabilitation Organization)—इसका उद्देश्य युद्ध से पीडित जनता की सहायता करना और उसके पुनर्वासन की व्यवस्था करना है।

विश्व स्वास्थ्य सगठन (World Health Organization)—इसका काय रोगो के सम्बन्ध मे अनुसधान करना, रोगो की रोक थाम के लिये आवश्यक परामर्श देना, नई चिकित्सा पद्धतियो का प्रसार करना आदि है।

शिक्षा, विज्ञान, सस्कृति सम्बन्धी सगठन (United Nations Educational, Scientific and Cultural Organization)—इसका उद्देश्य शिक्षा, विज्ञान एव सस्कृति द्वारा युद्ध रोकना और विश्व शान्ति को प्रतिष्ठित करना है। इस सस्था के सविधान की भूमिका मे कहा गया है कि 'क्योकि युद्ध मनुष्यो के मस्तिष्क मे आरम्भ होते हैं, अत शान्ति की रक्षा की व्यवस्था भी मनुष्यों के मस्तिष्को मे की जानी चाहिये। मानव इतिहास से यह बात स्पष्ट हो रही है कि ससार के विभिन्न देशो के निवासियो के रहन-सहन के ढग आदि की परस्पर जानकारी न होने से ही वह शका उत्पन्न होती है जिससे मतभेद युद्ध का रूप धारण कर लेते है।
केवल शासनो के राजनीतिक एव आर्थिक समझौतो पर आधारित शान्ति को ससार के निवासियो का स्थायी और हार्दिक समर्थन प्राप्त नहीं हो

सकता। अतः यदि शान्ति को विफल नहीं होना है तो उसका आधार मानव समाज की बौद्धिक एवं नैतिक एकता होना चाहिये।'

**अन्तर्राष्ट्रीय श्रम कार्यालय (International Labour Office)**—

यह संस्था पुरानी है और भूतपूर्व राष्ट्र-संघ के सम्बन्ध में इसकी चर्चा हो चुकी है।

**समीक्षा**—अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति, सुरक्षा एवं सहयोग के साधन के रूप में संयुक्त राष्ट्र संगठन को भूतपूर्व राष्ट्र संघ की अपेक्षा अधिक शक्तिशाली एवं सक्षम बनाने का प्रयत्न किया गया है और ऐसा प्रतीत होता है कि संयुक्त राष्ट्र में राष्ट्रसंघ की अपेक्षा युद्ध को रोकने की क्षमता अधिक है। राष्ट्रसंघ के संविदा पत्र (Covenant) में अन्तर्राष्ट्रीय विवादों को शान्तिपूर्ण ढंग से तै करने की आवश्यकता पर जोर दिया गया था किन्तु उसमें सदस्य राज्यों के लिये युद्ध का पूर्ण रूप से परित्याग आवश्यक नहीं था परन्तु संयुक्त राष्ट्र संगठन में युद्ध के परित्याग पर जोर दिया है। संयुक्त राष्ट्र के चार्टर की धारा २ के अनुसार यह आवश्यक है कि सभी सदस्य राज्य अपने अन्तर्राष्ट्रीय विवादों का निपटारा शान्तिपूर्ण उपायों द्वारा करें ताकि अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति सुरक्षा और न्याय के लिये कोई संकट उपस्थित न हो सके। सभी सदस्य राज्य अपने अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों में किसी भी राज्य की प्रादेशिक अखंडता अथवा उसकी स्वतन्त्रता के विरुद्ध शक्ति का प्रयोग नहीं करेंगे और न उसकी धमकी ही देंगे तथा अपनी शक्ति का प्रयोग संयुक्त राष्ट्र संगठन के उद्देश्य के प्रतिकूल अन्य किसी प्रकार से भी नहीं करेंगे। इस प्रकार संयुक्त राष्ट्र संगठन ने युद्ध के परित्याग पर स्पष्ट रूप से जोर दिया है। इसके अतिरिक्त राष्ट्रसंघ के पास कोई सेना नहीं थी जिसकी सहायता से वह अपने निर्णयों पर अमल करवा सकता। संयुक्त राष्ट्र संगठन के पास भी स्वयं अपनी कोई सेना नहीं है परन्तु आवश्यकता पड़ने पर, जैसा कोरिया, स्वेज तथा कांगो के मामलों में हुआ है, वह अन्तर्राष्ट्रीय सेना एकत्र कर सकता है।

**संयुक्त राष्ट्र संघ की सफलताएँ**—

अपने १५-१६ वर्ष के कार्यकाल में संयुक्त राष्ट्र संघ ने विभिन्न क्षेत्रों में अनेक सफलताएँ प्राप्त की हैं। युद्ध रोकने और राष्ट्रों के पारस्परिक झगड़ों के शान्तिपूर्ण निराकरण के लिये इसने कई जगह सफल प्रयास किया है। इण्डोनेशिया की स्वतन्त्रता के प्रश्न पर हॉलैण्ड और इण्डोनेशिया में युद्ध छिड़ने की नौबत आ चुकी थी परन्तु संयुक्त राष्ट्र संघ की मध्यस्थता से

परिणामस्वरूप युद्ध रुक गया और इण्डोनेशिया स्वतंत्र हो सका। इसी प्रकार पेलेस्टाइन मे भी उसको अरबो और यहूदियो के बीच युद्ध को रोकने में सफलता प्राप्त हुई और यहूदियो के स्वतंत्र राज्य इजराइल का जन्म हुआ। काश्मीर के प्रश्न पर भी भारतवर्ष के आवेदन पर संयुक्त राष्ट्र संघ ने भारतवर्ष और पाकिस्तान के बीच मध्यस्थता कर युद्ध रोका हालांकि अभी तक इस समस्या का समाधान नहीं हो सका है। इसी प्रकार जब १९५६ में इङ्गलण्ड और फ्रांस ने स्वेज नहर के क्षेत्र पर और उनके साथ मिल कर इजराइल ने सिनाई प्रायद्वीप पर आक्रमण किया तो संयुक्त राष्ट्र संघ के प्रयत्नो के फल स्वरूप ही आक्रमणकारी सेनाएँ हटाई जा सकी। इजराइल और इजिप्ट के बीच तनाव की स्थिति अभी भी बनी हुई है जिससे उत्पन्न हो सकनेवाली युद्ध की सम्भावना को दूर करने के लिये संयुक्त राष्ट्र संघ ने दोनो राज्यो के बीच में स्थित गाजा के प्रदेश मे एक अंतर्राष्ट्रीय सेना भी रख छोडी है। इसी प्रकार जब १९५० मे उत्तरी कोरिया ने चीन की मदद से दक्षिणी कोरिया पर आक्रमण किया तो संयुक्त राष्ट्र संघ ने एक अन्तर्राष्ट्रीय सेना भेज कर आक्रान्ता को परास्त कर खदेड दिया और वहाँ शान्ति स्थापित की। यह इतिहास में प्रथम अवसर था जब कि सामूहिक सुरक्षा के सिद्धांत पर आचरण हुआ। लाओस में भी युद्ध को रोकने मे इसे सफलता प्राप्त हुई। अभी हाल ही मे कांगो के स्वतंत्र होने के उपरान्त उसके एक प्रान्त कटंगा के पृथक होने की आकांक्षा के फल-स्वरूप जब वहाँ उपद्रव होने लगे और कांगो की केन्द्रीय सरकार ने संयुक्त राष्ट्र संघ से सहायता की प्रार्थना की तो उसने वहाँ एक अन्तर्राष्ट्रीय सेना भेजी जो बडी कठिनाइयो का सामना करते हुए वहाँ शान्ति और देश की एकता को कायम रखने का प्रयत्न कर रही है।

सामाजिक, शैक्षणिक, सांस्कृतिक, आर्थिक आदि क्षेत्रो में भी संयुक्त राष्ट्र संघ को काफी सफलता प्राप्त हुई है। इन क्षेत्रो मे इसके अनेकानेक कार्यों का संक्षिप्त विवरण भी देना यहां संभव नहीं है, केवल कुछ बातो का उल्लेख ही किया जा सकता है। सामाजिक क्षेत्र में संयुक्त राष्ट्र के कार्य हैं—(१) सामाजिक कल्याण का नियोजन संगठन और प्रशासन, (२) समुदाय, परिवार और शिशु कल्याण (३) अपराध निरोध तथा वेश्यावृत्ति जैसे अनाचारो का दमन आदि समाज की रक्षा के कार्य, (४) विकलांगो का पुनर्वासन, (५) मकानों का, निर्माण तथा नगरो एवं गांवो का नियोजन द्वितीय विश्वयुद्ध मे जो अनेक प्रदेश बिल्कुल नष्ट भ्रष्ट हो गये थे उनके असंख्य

निवासियो को जो अन्य देशो मे शरण ले रहे है, फिर से बसाने की भीषण समस्या को हल करने मे सयुक्त राष्ट्र सघ की विशिष्ट एजेंसिया ने बडा काय किया है और उन लोगो को अपने ही देश मे या अन्य देशो मे फिर स बसाने मे काफी सफलता प्राप्त की है। शिशु-कल्याण, प्रसूता-कल्याण, शिशु रोगा के नियत्रण आदि अनेक कार्यो म सयुक्त राष्ट्र का शिशुकोष बडी तत्परता से काय कर रहा है। इस कोष की स्थापना द्वितीय महायुद्ध म जो असख्य बालक अनाथ हो गय थे उनकी देखभाल के लिय की गई थी। अब यह सस्था स्थायी बन गई है और अब इसका काय मुख्यकर अल्पविकसित देशा के बालको का कल्याण सम्पादन करना है। सयुक्त राष्ट्र विभिन्न देशो मे, विशेष कर अल्पविकसित देशो म, ग्राम्य क्षेत्रो मे सामुदायिक विकास को प्रोत्साहन देना, कम कीमतवाले मकानो का निर्माण, औद्योगिक विकास, जनसख्या की वद्धि, शहरी क्षेत्रो के द्रुत विकास आदि से उत्पन्न होनेवाली समस्याओ को हल करना, स्वास्थ्य की उन्नति, शिक्षा का विस्तार, काम के अवसरो का विकास, श्रमिको के कल्याण, सामाजिक सुरक्षा, सामाजिक बीमा आदि अनेकानेक काय सफलता क साथ कर रहा है। अल्पसख्यको के साथ भेद भाव का निराकरण, नशीले पदार्थो का नियत्रण, सयुक्त राष्ट्र के आश्रित प्रदेशो मे करोडो निवासियो का कल्याण-सम्पादन, उपनिवेशो म स्वशासन का विकास आदि अनेकानेक अन्य कार्यो मे भी सयुक्त राष्ट्र की एजेंसियाँ सलग्न हैं। सयुक्त राष्ट्र का मानव कल्याण के मूलाधार के रूप म एक विशिष्ट उद्देश्य ससार के मानवमात्र के लिये मूल अधिकार-सुलभ करना भी है और इसी दृष्टि से उसने १० दिसम्बर १९४८ को मानव अधिकारो की घोषणा की जिनमे कुछ मुख्य अधिकार है—जीवन का अधिकार, स्वतत्रता, वयक्तिक सुरक्षा, शिक्षा प्राप्त करने, कानून के समक्ष समानता, आने जाने, आदोलन, धम, अन्य लोगो से सम्पक, सूचना प्राप्त करने आदि की स्वतत्रता राष्ट्रीयता, समान काय के लिय समान वेतन काम करने के लिये अनुकूल वातावरण, विवाह करने एव परिवार बसाने आदि के अधिकार। इन अधिकारो मे सम्बधित दो अन्तराष्ट्रीय समझौते तैयार किये गये है। जो राज्य इन समझौतो को स्वीकार करेंगे उनके लिये अपन नागरिको को समस्त मानव अधिकार प्रदान करना अनिवाय होगा।

**असफलताएँ**—ऊपर हमने सयुक्त राष्ट्र की विभिन्न क्षेत्रो मे प्राप्त सफलताओ की ओर सकेत किया है। हम देख रहे हैं कि भूतपूव राष्ट्रसघ के इतिहास की सयुक्त राष्ट्र के सम्बध मे पुनरावृत्ति हो रही है। भूतपूव

राष्ट्रसघ के समान सयुक्त राष्ट्र को भी राजनीतिक क्षेत्र मे पृथक अन्य क्षेत्रो म काफी सफलता प्राप्त हुई है परन्तु राजनीतिक क्षेत्र मे वह बहुत कम सफलता प्राप्त कर सका है। यद्यपि कुछ मामलो मे जिनका उल्लेख ऊपर हो चुका है, उसने युद्ध रोकने म सफलता अवश्य प्राप्त की है, फिर भी अनेक मामले अभी ऐसे विद्यमान है जिनमे वह कुछ भी नही कर सका और जिनसे विश्वशाति को खतरा बना हुआ है। जमनी, कोरिया और वियतनाम क दश दो दो भागो म विभक्त है परन्तु उनका एकीकरण अभी तक नही हो पाया है। काश्मीर के एक भाग पर पाकिस्तान का अवैध अधिकार बना हुआ है परन्तु इतन वर्षो के बाद भी सयुक्त राष्ट्र पाकिस्तान को आक्रामक तक घोषित नही कर सका है। दक्षिण अफ्रिका भूतपूव जमन दक्षिणी पश्चिमी अफिका पर, जो सयुक्त राष्ट्र के सरक्षण मे होना चाहिय अधिकार किय हुए है और विश्व जनमत की उपक्षा करते हुए अपने राज्य म रग भेद और प्रजातीय पृथक्करण की नीति पर आचरण कर रहा ह परन्तु सयुक्त राष्ट्र इन दोनो मामला में दक्षिण अफिका पर कोई प्रभाव नही डाल सका है। इजराइल क निर्माण को कइ वष हो गये परन्तु सयुक्त राष्ट्र इजराइल तथा पडोसी अरब दशो क बोच अभी तक कोई स्थायी समझौता नही करा सका आर लाखा अरब शरणार्थिया की समस्या अभी तक ज्यो की त्यो बनी हुई है। साम्यवादी चीन का अभी तक सयुक्त राष्ट्र की सदस्यता प्राप्त नही हो सकी ह जिसस अन्तराष्ट्रीय तनाव म समय समय पर वृद्धि होता रहता ह। विश्वशाति क लिय अत्यन्त आवश्यक निःशस्त्रीकरण तथा अणु एव उद्जन बमा क परीक्षण पर नियन्त्रण सम्बन्धी प्रयत्नो म भी अभी तक लेशमात्र भी सफलता प्राप्त नहीं हो सकी ह। वर्षो स अमेरिका क सयुक्त राष्ट्र और सोवियत रूस के बीच तनाव (शीतयुद्ध) चल रहा ह जिसक कारण कभी भी विश्व-युद्ध छिड सकता ह परन्तु सयुक्त राष्ट्र इस तनाव को कम करन म बिलकुल असफल रहा है। सोवियत रूस न १९५६ म हगरी क रूस क चगुल स निकलन के प्रयत्न को बडी निदयता स दबा दिया और चीन न तिब्बत हडप लिया पर इन मामला म सयुक्त राष्ट्र कोई भी प्रभावकारी कायवाही नहीं कर सका। पुतगाल अपन उपनिवेशो म भीषण नरसहार कर रहा है परन्तु सयुक्त राष्ट्र असहाय की तरह दख रहा है।

सयुक्त राष्ट्र की निर्बलताए—

इन अनक मामलो म सयुक्त राष्ट्र असफल हो रहा है। हम ऊपर

संयुक्त राष्ट्र अपने उद्देश्यो म तभी सफल हो सकता है जब कि ससार के समस्त राज्य अपनी प्रभुता का परित्याग कर उसे एक वास्तविक विश्व राज्य का रूप दे दें। आथर मूर के विचार म एक विश्वसगठन के प्रभावकारी रूप मे काय कर सकने के लिए चार बातें आवश्यक है—(१) विश्व-सगठन राष्ट्रीय शासना का नही ससार के राष्ट्रो का प्रतिनिधित्व करे अर्थात् उस सगठन की कार्यपालिका के सदस्य विभिन्न राष्ट्रो की जनता द्वारा निर्वाचित हो, राष्ट्रीय शासना द्वारा मनोनीत नही, (२) उसके पास एक वास्तविक अन्तर्राष्ट्रीय सेना तथा ससार भर मे सनिक अडडे हो जिनकी माँग आजकल बडी शक्तियाँ अपनी सुरक्षा की दृष्टि से करती है (३) विश्व-सेना के निर्माण पर राष्ट्रीय शासना की सैन्य शक्ति घटा कर उतनी ही कर दी जाय जितनी उनकी आन्तरिक सुरक्षा के लिए आवश्यक हो और (४) अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय के निर्णयो को अन्तर्राष्ट्रीय सेना कार्यान्वित करे। स्पष्टत आथर मूर विश्व-सगठन को एक विश्वराज्य का रूप देना चाहता है परन्तु वर्तमान अवस्था म इसकी कोई सभावना नही दिखाई देती। नूर्मा के विचार में वतमान रूप म सयुक्त राष्ट्र के तीन विशिष्ट राजनीतिक उपयोग हैं। 'इस सस्था का प्रयोग (१) विभिन्न राज्य परम्परागत ढग पर निर्मित अन्य राज्यो के विरुद्ध अपने गुटो को प्रचार द्वारा अथवा कानूनी एवं नैतिक तर्कों से उनका औचित्य प्रकट करके सुदृढ बनाने, या (२) सावजनिक वाद विवाद अथवा निजी तौर पर बातचीत, परामर्श, तथ्य सम्बन्धी खोजबीन आदि के द्वारा शक्ति सम्बन्धी समस्याओ का शान्तिपूर्ण समाधान ढूढने अथवा (३) राज्यो के सहयोग के आधार पर सामान्य प्रयोजनो की सिद्धि के लिये कर सकते है। यदि सयुक्त राष्ट्र को भूतपूर्व राष्ट्रसघ के मार्ग का अनुसरण नही करना है तो उसका भविष्य इनमे से तीसरे प्रयोजन की सिद्धि पर निभर रहेगा। सयुक्त राष्ट्र के चाटर के निर्माताओ की यह आशा थी कि ससार के बडे राज्य कुछ न्यूनतम सामान्य उद्देश्यो के लिये सह ोग करते रहगे जैसे वे द्वितीय विश्वयुद्ध मे कर रह वश्वयुद्ध की समाप्ति के कुछ समय बाद ही युद्धकालीन सहयोग स्समी राष्ट्रो तथा साम्यवादी राष्ट्रों के बीच शीत उ आशा भग्न हो गई। सयुक्त राष्ट्र सार्थक है जब कि सभी राज्य विशेष कर बडे हितो का सम्पादन करते हुए भी, भी, शान्तिपूर्ण सह अस्तित्व की भावना

नही लिया था। परन्तु इस बहुमत मे शामिल राज्यों की कुल जनसंख्या ७६ करोड थी और शेष सदस्य राज्यों की जनसंख्या ८० करोड थी। इस प्रकार जनसंख्या की दृष्टि मे यह प्रस्ताव अल्पमत द्वारा स्वीकृत प्रस्ताव था।

(६) संयुक्त राष्ट्र की असफलता का मुख्य कारण ससार के विभिन्न राज्यो की अपने अपने राष्ट्रीय हित से प्रेरित होकर कार्य करने की तथा राष्ट्रहित के सामने विश्वहित का तुच्छ समझने की प्रवृत्ति है। आजकल ससार के अधिकाश राष्ट्र दो गुटो में बटे हुए है जिनमे से एक का नेता अमरिका का संयुक्त राज्य है और दूसरे का रूस। संयुक्त राष्ट्र भी इसी गुटबन्दी के आधार पर बटा हुआ है और उसमे किसी भी मामले पर निर्णय न्याय अथवा संयुक्त राष्ट्र के उद्देश्यो की पूर्ति की दृष्टि से नही, उस निर्णय का राष्ट्रहित पर सम्भावित परिणाम की दृष्टि से किया जाता है। संयुक्त राष्ट्र के अधिकाश सदस्य, विशेष कर बडे सदस्य, प्रत्येक प्रश्न पर इसी दृष्टि से विचार करते हैं और मत देते है। ऐसी दशा मे संयुक्त राष्ट्र उन्ही मामलो मे सफलता पूर्वक कार्य कर सकता है जिनमे इन बडे राज्यो के हित नही टकराते। बडे राज्यो ने संयुक्त राष्ट्र को अपने विरोधियो को बदनाम करने उनमे दोष निकालने तथा अपने राजनीतिक विरोधो की अभिव्यक्ति का साधन बना रखा है। ये राज्य संयुक्त राष्ट्र के उद्देश्यो का तभी तक आदर करते है जब तक उनके हितो को कोई हानि नही पहुँचती किन्तु जब उन्हे उसके उद्देश्यो का पालन करने मे अपने राष्ट्रीय हितो को क्षति पहुँचने की सभावना दिखाई देती है तो वे उनकी अपेक्षा करने तथा अप्रकट रूप मे उनका विरोध करने मे जरा भी सकोच नही करते। आजकल (१९६१ ६२) हम कागो मे स्पष्ट देख रहे है कि इंगलैण्ड और बेलजियम कटगा मे अपने आर्थिक हितो की सुरक्षा की दृष्टि से संयुक्त राष्ट्र की कार्यवाही को अनेक प्रकार से असफल करने के प्रयत्न मे लगे हुए है। वास्तव मे ऐसा मालूम होता है कि इन बडे राज्यो को संयुक्त राष्ट्र की क्षमता मे कोई विश्वास नही है। इस कथन की सत्यता इसी बात से प्रमाणित होती है कि संयुक्त राष्ट्र के विद्यमान होते हुए भी तथाकथित पश्चिमी राष्ट्रो ने एटलटिक पैक्ट सीएटो, मीडो आदि तथा रूस ने वार्सा पैक्ट जैसे स्वतंत्र सैनिक संगठन स्थापित कर रखे है। इससे निश्चय ही एक विश्व सामूहिक सुरक्षा व्यवस्था के विकास मे और संयुक्त राष्ट्र के उद्देश्यो की पूर्ति मे बाधा पडती है।

सयुक्त राष्ट्र अपने उद्देश्यो मे तभी सफल हो सकता है जब कि ससार के समस्त राज्य अपनी प्रभुता का परित्याग कर उसे एक वास्तविक विश्व राज्य का रूप देदें। आथर मूर के विचार मे एक विश्वसगठन के प्रभावकारी रूप मे काय कर सकने के लिये चार बाते आवश्यक है—(१) विश्व-सगठन राष्ट्रीय शासना का नही ससार के राष्ट्रा का प्रतिनिधित्व करे, अर्थात् उस सगठन की कामपालिका क सदस्य विभिन्न राष्टो की जनता द्वारा निर्वाचित हो, राष्ट्रीय शासनो द्वारा मनोनीत नही, (२) उसके पास एक वास्तविक अन्तर्राष्ट्रीय सेना तथा ससार भर मे सनिक अडडे हा जिनकी माग आजकल बडी शक्तिया अपनी सुरक्षा की दृष्टि से करती ह, (३) विश्व-सेना के निर्माण पर राष्ट्रीय शासनो की सैय शक्ति घटा कर उतनी ही कर दी जाय जितनी उनकी आतरिक सुरक्षा के लिय आवश्यक हो और (४) अतर्राष्ट्रीय यायालय के निणया का अतर्राष्ट्रीय सेना कायवित कर। स्पष्टत आथर मूर विश्व सगठन का एक विश्वराज्य का रूप दना चाहता है परन्तु वतमान अवस्था म इसकी कोई सभावना नही दिखाइ दती। शूमा के विचार म वतमान रूप मे सयुक्त राष्ट्र क तीन विशिष्ट राजनीतिक उपयोग है। "इस सस्था का प्रयोग (१) विभिन्न राज्य परम्परागत ढग पर निर्मित अय राज्यो के विरुद्ध अपने गुटो का प्रचार द्वारा अथवा कानूनी एव नतिक तर्को से उनका औचित्य प्रकट करके सुदृढ बनाने या (२) सावजनिक वाद विवाद अथवा निजी तौर पर बातचीत, परामश तथ्या सम्बधी खोजबीन आदि के द्वारा शक्ति सम्बधी समस्याओ का शान्तिपूण समाधान ढूढने अथवा (३) राज्या के सहयोग के आधार पर सामाय प्रयाजनो की सिद्धि के लिये कर सकते है। यदि सयुक्त राष्ट्र को भूतपूव राष्ट्रसघ के माग का अनुसरण नही करना है तो उसका भविष्य इनमे से तीसर प्रयोजन की सिद्धि पर निभर रहेगा। सयुक्त राष्ट्र के चाटर के निर्माताओ की यह आशा थी कि ससार के बडे राज्य कुछ यूनतम सामाय उद्देश्या की पूर्ति के लिये सहयोग करते रहगे जसे व द्वितीय विश्वयुद्ध म कर रह थे। परन्तु विश्वयुद्ध की समाप्ति क कुछ समय बाद ही युद्धकालीन सहयोग का अन्त हो गया और पश्चिमी राष्ट्रा तथा साम्यवादी राष्ट्रो के बीच शीत युद्ध आरम्भ हो गया जिससे यह आशा भग्न हो गई। सयुक्त राष्ट्र साथक और प्रभावकारी तभी हो सकता है जब कि सभी राज्य विशेष कर बडे शक्तिशाली राज्य, अपने अपने राष्ट्रीय हितो का सम्पादन करत हुए भी पारस्परिक भेद और विरोध होत हुए भी शान्तिपूण सह अस्तित्व की भावना

नही लिया था। परन्तु इस बहुमत मे शामिल राज्यो की कुल जनसख्या ७६ करोड थी और शेष सदस्य राज्यो की जनसख्या ८० करोड थी। इस प्रकार जनसख्या की दृष्टि से यह प्रस्ताव अल्पमत द्वारा स्वीकृत प्रस्ताव था।

(६) सयुक्त राष्ट्र की असफलता का मुख्य कारण ससार के विभिन्न राज्यो की अपने अपने राष्ट्रीय हित से प्रेरित होकर काय करने की तथा राष्ट्रहित के सामने विश्वहित को तुच्छ समझने की प्रवृत्ति है। आजकल ससार के अधिकाश राष्ट्र दो गुटो में बटे हुए हैं जिनमे से एक का नेता अमेरिका का सयुक्त राज्य है और दूसरे का रूस। सयुक्त राष्ट्र भी इसी गुटबन्दी के आधार पर बटा हुआ है और उसमे किसी भी मामले पर निणय न्याय अथवा सयुक्त राष्ट्र के उद्देश्यो की पूर्ति की दृष्टि से नही, उस निणय का राष्ट्रहित पर सम्भावित परिणाम की दृष्टि से किया जाता है। सयुक्त राष्ट्र के अधिकाश सदस्य, विशेष कर बडे सदस्य, प्रत्येक प्रश्न पर इसी दृष्टि से विचार करते हैं और मत देते है। ऐसी दशा मे सयुक्त राष्ट्र उन्ही मामलो मे सफलता पूवक काय कर सकता है जिनमे इन बडे राज्यो के हित नही टकराते। बडे राज्यो ने सयुक्त राष्ट्र को अपने विरोधियो को बदनाम करने, उनमे दोष निकालने तथा अपने राजनीतिक विरोधो की अभिव्यक्ति का साधन बना रखा है। ये राज्य सयुक्त राष्ट्र के उद्देश्यो का तभी तक आदर करते हैं जब तक उनके हितो को कोई हानि नही पहुँचती किन्तु जब उन्हे उसके उद्देश्यो का पालन करने मे अपने राष्ट्रीय हितो को क्षति पहुँचने की सभावना दिखाई देती है तो वे उनकी उपेक्षा करने तथा अप्रकट रूप मे उनका विरोध करने मे जरा भी सकोच नही करते। आजकल (१९६१ ६२) हम कागो मे स्पष्ट देख रहे हैं कि इगलैण्ड और बलजियम कटगा मे अपने आर्थिक हितो की सुरक्षा की दृष्टि से सयुक्त राष्ट्र की कायवाही को अनेक प्रकार से असफल करने के प्रयत्न मे लगे हुए है। वास्तव मे ऐसा मालूम होता है कि इन बडे राज्यो को सयुक्त राष्ट्र की क्षमता मे कोई विश्वास नही है। इस कथन की सत्यता इसी बात से प्रमाणित होती है कि सयुक्त राष्ट्र के विद्यमान होते हुए भी तथाकथित पश्चिमी राष्ट्रो ने एटलटिक पेक्ट सीएटो, मीडो आदि तथा रूस ने वार्सा पक्ट जसे स्वतत्र सैनिक सगठन स्थापित कर रखे हैं। इससे निश्चय ही एक विश्व सामूहिक सुरक्षा व्यवस्था के विकास मे और सयुक्त राष्ट्र के उद्देश्यो की पूर्ति मे बाधा पडती है।

संयुक्त राष्ट्र अपने उद्देश्यो म तभी सफल हो सकता है जब कि ससार के समस्त राज्य अपनी प्रभुता का परित्याग कर उसे एक वास्तविक विश्व राज्य का रूप दर्दें। आथर मूर के विचार म एक विश्वसगठन के प्रभावकारी रूप मे काय कर सकने के लिय चार बातें आवश्यक है—(१) विश्व-सगठन राष्ट्रीय शासनो का नही ससार के राष्ट्रो का प्रतिनिधित्व करे अर्थात् उस सगठन की कायपालिका के सदस्य विभिन्न राष्ट्रो की जनता द्वारा निर्वाचित हो, राष्ट्रीय शासनो द्वारा मनोनीत नही, (२) उसके पास एक वास्तविक अन्तर्राष्ट्रीय सेना तथा ससार भर मे सनिक अड्डे हो जिनकी माग आजकल बडी शक्तिया अपनी सुरक्षा की दृष्टि से करती है, (३) विश्व सेना के निर्माण पर राष्ट्रीय शासनो की सैन्य शक्ति घटा कर उतनी ही कर दी जाय जितनी उनकी आतरिक सुरक्षा के लिये आवश्यक हो और (४) अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय के निणयो को अन्तर्राष्ट्रीय सेना कायन्वित करे। स्पष्टत आथर मूर विश्व सगठन को एक विश्वराज्य का रूप देना चाहता है परन्तु वतमान अवस्था म इसकी कोई सभावना नही दिखाई देती। शूमाँ के विचार मे वतमान रूप म सयुक्त राष्ट्र के तीन विशिष्ट राजनीतिक उपयोग हैं। 'इस सस्था का प्रयोग (१) विभिन्न राज्य परम्परागत ढग पर निर्मित अन्य राज्यो के विरुद्ध अपने गुटो को प्रचार द्वारा अथवा कानूनी एव नैतिक तर्कों स उनका औचित्य प्रकट करके सुदृढ बनाने, या (२) सावजनिक वाद विवाद अथवा निजी तौर पर बातचीत, परामश तथ्यो सम्बन्धी खोजबीन आदि के द्वारा शक्ति सम्बन्धी समस्याओ का शान्तिपूण समाधान ढूढने अथवा (३) राज्यो के सहयोग के आधार पर सामान्य प्रयोजनो की सिद्धि के लिये कर सकते है। यदि सयुक्त राष्ट्र को भूतपूव राष्ट्रसघ के माग का अनुसरण नही करना है तो उसका भविष्य इनमे से तीसरे प्रयोजन की सिद्धि पर निभर रहेगा। सयुक्त राष्ट के चाटर के निर्माताओ की यह आशा थी कि ससार के बडे राज्य कुछ न्यूनतम सामान्य उद्देश्यो की पूर्ति के लिये सहयोग करते रहेगे जैसे वे द्वितीय विश्वयुद्ध मे कर रहे थे। परन्तु विश्वयुद्ध की समाप्ति के कुछ समय बाद ही युद्धकालीन सहयोग का अन्त हो गया और पश्चिमी राष्ट्रो तथा साम्यवादी राष्ट्रो के बीच शीत युद्ध आरम्भ हो गया जिसस यह आशा भग्न हो गई। सयुक्त राष्ट्र साथक और प्रभावकारी तभी हो सकता है जब कि सभी राज्य, विशेष कर बडे शक्तिशाली राज्य, अपने अपने राष्ट्रीय हितो का सम्पादन करते हुए भी, पारस्परिक भेद और विरोध होते हुए भी शान्तिपूरण सह अस्तित्व की भावना

का विकास करते हुए, प्रतियोगिता की अपेक्षा सहयोग को अधिक महत्व देते हुए, मानव समाज के हितो को सवश्रेष्ठ समझ कर सामान्य प्रयोजनो की सिद्धि के लिये परस्पर सहयोग द्वारा प्रयत्न करें। दुर्भाग्यवश वतमान स्थिति मे इसकी कोई सभावना नही दिखाई दती और यदि इन बडे राज्यो में सद्बुद्धि नही आई तो सयुक्त राष्ट्र की भी वही गति होती हुई दिखाई देती है जो भूतपूर्व राष्ट्र सघ की हुई थी।

परन्तु इसका यह अर्थ नही है कि सयुक्त राष्ट्र बिलकुल निरथक है। उसने आर्थिक एव सामाजिक क्षेत्रो म काफी सफलता प्राप्त की है और यद्यपि उसे राजनीतिक क्षेत्र में कम सफलता प्राप्त हुई है तथा बडे राज्यो के युद्ध पर उतारू हो जाने पर युद्ध रोकने की क्षमता भी उनम नही है तो भी उसकी उपस्थिति से शान्तिपूर्ण समझौता के अवसरो मे वृद्धि हुई है और शान्तिपूर्ण ढगो के प्रयोग को प्रोत्साहन मिला है। छोटे राज्यो के युद्ध को वह सफलतापूवक रोक सका है और बडे राज्य भी उसकी उपस्थिति म सरलता से युद्ध न छेड कर सयुक्त राष्ट्र म अपने पक्ष को तथा अपनी नीतियो को न्यायोचित सिद्ध करके विश्वजनमत को अपने पक्ष मे करने का प्रयास करते हैं। धीरे धीरे ससार के अनेक परतत्र देश स्वतन्त्र होकर सयुक्त राष्ट्र के सदस्य बनते जा रहे हैं और जैसा हम देख चुके हैं, उसके सदस्यो की सख्या ५१ से बढ कर अब १०४ हो गई है जिनमे से अनेक देश ऐसे हैं, जैसे भारतवर्ष, इण्डोनेशिया बर्मा, लका, युगोस्लाविया तथा अनेक नये अफ्रीकी राज्य, जो किसी गुट म शामिल न होकर निष्पक्ष दृष्टि से काय करते हैं। इनका कोई एक गुट नही है परन्तु फिर भी इन राज्यो के द्वारा सयुक्त राष्ट्र म एक प्रकार से एक तीसरी शक्ति का निर्माण हो गया है जो दोनो गुटो के बीच मध्यस्थ का काय कर युद्ध रोकने का काय कर सकते है। यह एक बडी महत्वपूर्ण घटना है और विश्वशान्ति की दृष्टि से इसके मूल्य को सही न आकना गलत होगा।

ऊपर हमने सयुक्त राष्ट्र की जो कमजोरियाँ देखी है उनम से कुछ को दूर करके सयुक्त राष्ट्र को सुदृढ बनाने के लिये कुछ उपाय भी सुझाये जा रहे हैं। सयुक्त राष्ट्र का सगठन वसा ही बना हुआ है जसा उसके निर्माण के समय था। उस समय एशिया तथा अफ्रीका के अनेक देश परतत्र थे और सयुक्त राष्ट्र मे योरोपीय तथा अमरीकी राज्यो का ही महत्व था परन्तु अब एशिया तथा अफ्रीका के अनेक देश स्वतत्र होकर उसके सदस्य बन गये हैं और बनते जा रहे हैं। उन्हे इस सगठन में उचित स्थान दिया जाना

चाहिये ताकि उसका आधार न्यायपूर्ण हो सके और उसके लिये सभी देशो मे ममत्व एव आदर भावना का उदय हो सके। इसके अतिरिक्त जो राज्य अभी सयुक्त राष्ट्र की सदस्यता से वचित हैं उन्हे सदस्यता प्रदान कर उसे वास्तविक रूप मे विश्व-सस्था बनाना भी आवश्यक है। सुरक्षा परिषद् में पाँच स्थायी राज्यो को जो निषेधाधिकार है उसका अन्त करने का भी सुझाव दिया जा रहा है। परन्तु यह सुधार उन राज्यो की अनुमति पर ही निर्भर है और रूस इसका अन्त करने के लिये तयार नही है। सुरक्षा परिषद् पर विश्व शान्ति एव सुरक्षा कायम रखने का दायित्व है किन्तु उसकी शक्तियाँ इस महान दायित्व के निर्वाह के लिये पर्याप्त नही हैं। उसके निर्णय सदस्य राज्यो पर बन्धनकारी नही होते, वे सिफारिश मात्र होते हैं। यदि उससे यह आशा की जाती है कि वह अपना दायित्व पूरा करे तो उसे अपने निर्णयो को कार्यान्वित करने के लिये आवश्यक अधिकार एव सत्ता प्राप्त होनी चाहिये। 'अदरूनी मामलो' की स्पष्ट व्याख्या की जानी चाहिये ताकि दक्षिणी अफ्रीका तथा पुर्तगाल जैसे राज्य अपनी प्रजा के मूल अधिकारो का हनन कर ऐसी परिस्थिति उत्पन्न न कर सकें जो विस्फोटक हो और विश्व शान्ति के लिये घातक बन सके। जसे हम ऊपर बतला आये है दोनों गुटो ने जो अपने अपने प्रादेशिक गुट बना रखे है उनसे एक विश्व सामूहिक सुरक्षा व्यवस्था के विकास मे बाधा पड रही है। उनका अन्त होना चाहिये।

उपयुक्त सुझावो मे से अनेक सुझाव चार्टर मे सशोधन द्वारा ही कार्यान्वित किये जा सकते है परन्तु चार्टर मे कोई भी सशोधन तभी हो सकता है जब कि महासभा मे उसे पाँचो स्थायी सदस्यो सहित कम से कम दो तिहाई सदस्य राज्यो की स्वीकृति प्राप्त हो। इस स्वीकृति के प्राप्त होने की कोई आशा नही दिखाई देती क्योंकि बडे राज्य अपने विशेष अधिकार छोडना नही चाहते। ऐसी स्थिति मे जो कुछ हो सकता है वह इतना ही कि महासभा तथा सुरक्षा परिषद् की जो वर्तमान् शक्तियाँ है उनका पूर्ण प्रयोग हो। वे उन सब कार्यो को करें और उन सब तत्वो का प्रयोग करे जो उनके प्रयोजन के लिये आवश्यक हो और जिनका चार्टर मे निषेध न हो। जब इण्डोनेशिया की स्वतत्रता का प्रश्न सुरक्षा परिषद् के समक्ष प्रस्तुत हुआ था तो नीदरलैंड ने उसे अपना उपनिवेश होने के कारण उसे अपने घरेलू अधिकार-क्षेत्र का प्रश्न बतला कर सुरक्षा परिषद् के हस्तक्षेप का विरोध किया था परन्तु

सुरक्षा परिषद् ने उस विरोध की उपेक्षा कर हस्तक्षेप किया और इण्डोनेशिया को स्वतन्त्रता प्राप्त हो सकी। अन्य उपनिवेशों के सम्बन्ध में भी ऐसी ही कार्यवाही की जा सकती है। महासभा और सुरक्षा परिषद् अपने अधिकारों का उनकी विस्तृत व्याख्या करके विस्तार कर सकती हैं परन्तु इसमें भी बड़े राज्यों की सहमति और उनका सहयोग आवश्यक है और वर्तमान् स्थिति में इस प्रकार बिना चार्टर के संशोधन के संयुक्त राष्ट्र की शक्तियों के विस्तार की संभावना अत्यन्त सीमित है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि संयुक्त राष्ट्र की त्रुटियों को दूर करके उसे सुदृढ़ बनाना वर्तमान शीत युध्द के वातावरण में जब कि संसार के दोनों शक्तिशाली राज्य एक दूसरे के प्रति सशंक हैं और दोनों ने अपने अपने गुट बना रखे हैं, संभव नहीं है। संसार के अधिकांश राष्ट्र दो गुटों में बंटे हुए हैं, परन्तु इसका अर्थ यह नहीं है कि उनके बीच युद्ध अनिवार्य है। पिछले विश्व युद्ध के भयंकर विनाश की स्मृति और अणु एवं उद्जन-बम की विध्वंसकारिणी शक्ति से सर्वनाश के भय के कारण ऐसा नहीं मालूम होता कि बड़े राष्ट्र सरलता से युद्ध के लिये तयार हो जायेंगे। इस प्रकार विश्व शान्ति को अभी कोई वास्तविक खतरा दिखाई नहीं देता। परन्तु इस प्रकार की भयजनित शान्ति वास्तविक शान्ति नहीं और इस प्रकार का सह अस्तित्व भी सच्चे अर्थ में सह अस्तित्व नहीं। सच्चा सह अस्तित्व और सच्ची शान्ति तो तभी हो सकती है कि जब सब राष्ट्र सामान्य प्रयोजनों के लिये सहयोग करें। इसके लिये यह आवश्यक है कि जिन कारणों से विभिन्न राष्ट्रों के बीच मनोमालिन्य, शंका, ईर्ष्या, द्वेष आदि उत्पन्न होते हैं उनका निराकरण किया जाय। आजकल दो बड़े शक्तिशाली प्रभाव अशान्ति के कारण बने हुए हैं—(१) परतन्त्र देशों का शोषण और उनकी स्वतन्त्र होने की इच्छा अर्थात् परतन्त्र देशों की राष्ट्रीय भावना और (२) पूंजीपतियों तथा श्रमिकों का विश्व-व्यापी संघर्ष। यदि समस्त परतन्त्र प्रदेशों को स्वतन्त्रता प्राप्त हो जाती है तो विश्व शान्ति को खतरे में डालने वाला एक बहुत बड़ा कारण मिट जायगा। पूंजीवादी देशों में श्रमिकों का शोषण बन्द होना चाहिये और ऐसी कोई व्यवस्था होनी चाहिये जिसमें धनियों और निर्धनों की असमानता दूर हो तथा पूंजीपतियों एवं श्रमिकों दोनों ही के प्रति न्याय हो। साम्यवादी व्यवस्था का अभी तक का अनुभव विशेष आशाप्रद नहीं मालूम होता। इस सम्बन्ध में महात्मा गांधी के न्यासित्व (Trusteeship) सिद्धान्त का, जिसके अनुसार पूंजीपति अपनी

सम्पत्ति को समाज की धरोहर समझ कर उसका उपयोग करता है, प्रयोग आशाजनक दिखाई देता है, हालाँकि बहुत से आलोचक उसे कोरा आदर्शवाद कह कर उसका उपहास करते है। यदि इन दोनो अनिष्टकारी स्थितियो का अन्त हो जाता है तो ससार मे ऐसी स्थिति उत्पन्न हो सकती है है जिसमें वास्तविक सह अस्तित्व एव सहयोग सभव हो सके और सयुक्त राष्ट्र सफलतापूर्वक कार्य कर सके। ग्रीन के इस कथन में बहुत कुछ सत्य दिखाई देता है कि युद्ध राज्यो की अपूर्णता और आतरिक सामजस्य के अभाव का द्योतक है। ज्यो-ज्यो राज्य पूर्णता की ओर अग्रसर होते जायगे अर्थात् ज्यो ज्यो राज्य अपने नागरिको के लिये अधिकाधिक आदर्श अधिकार सुलभ करते जायँगे त्यो-त्यो युद्धो का अभाव होता जायगा और अन्त मे न केवल युद्धो का अपितु युद्ध की प्रवृत्ति का भी लोप होता जायगा।

अन्त में यह ध्यान रखना चाहिये कि सयुक्त राष्ट्र उसके सदस्य राज्यो से भिन्न कुछ नही है। सयुक्त राष्ट्र के कार्य वे ही हो सकते है जो उसके सदस्य-राज्य करते हैं। यदि उसके विभिन्न सदस्य राज्य उसके उद्देश्यो का आदर न करते हुए अपने अपने राष्ट्रीय हितो की सिद्धि मे ही लगे रहे तो सघर्ष अनिवार्य हो जायगा। वह तो एक साधन है, उसकी सफलता अथवा असफलता इस बात पर निर्भर है कि उसका प्रयोग किस बात के लिये किया जाता है। ससार के विभिन्न राज्य उसका अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग के लिये ही उपयोग करें यह उनकी जनता पर निर्भर है। किसी भी देश की जनता युद्ध नही चाहती, युद्ध से किसी का लाभ नही होता, उल्टे उससे सबको अपार हानि एव कष्ट ही होता है। प्रत्येक देश की जनता का यह कर्तव्य है कि वह इस बात को समझते हुए युद्ध का विरोध करे और अपने देश को युद्ध में शामिल न होने दे। इस प्रकार यदि विश्व जनमत युद्ध विरोधी एव शांतिप्रिय बन जाय तो युद्ध असभव हो जायगा और सयुक्त राष्ट्र सच्ची शान्ति, सच्चा सह अस्तित्व एव अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग सुनिश्चित कर सकेगा। मानव कल्याण इसी सत्य को हृदयगम कर लेने मे है। भारत वर्ष की सदा से यही नीति रही है उसने सदैव विश्व को यही सदेश दिया है और आजकल भी वह इसी नीति के अनुसार व्यवहार कर रहा है। उसकी नीति का विश्व राजनीति पर कुछ प्रभाव भी पड रहा है और हम आशा करते है कि धीरे धीरे यह प्रभाव अधिकाधिक व्यापक होता जायगा। यदि ऐसा हो सका और ससार युद्ध की विभीषिका से मुक्ति पाकर शान्ति का अनुभव कर सका तो यह भारत की मानव-समाज की एक बडी सेवा होगी।

## प्रश्न

१ राष्ट्रीयता की परिभाषा करते हुए उसके लक्षण बतलाइये और उसके गुण दोषों पर प्रकाश डालिये।

२ क्या राष्ट्रीयता मानव सभ्यता एव विश्व शान्ति की शत्रु है ?

३ राष्ट्र राज्य से क्या तात्पर्य है ? क्या आप इस विचार से सहमत हैं कि 'आधुनिक ससार की सबसे बड़ी आवश्यकताओ मे से एक ऐसी राजनीतिक व्यवस्था के निर्माण की है जिसमे राज्य और राष्ट्र की सीमाएँ आवश्यक रूप से समान न हो ?

४ साम्राज्यवाद से आप क्या समझते हैं ? उसकी परिभाषा कीजिये और उसके विकास मे सहायक तत्वो का वर्णन कीजिये।

५ साम्राज्यवाद के पक्ष और विपक्ष मे दिये जानेवाले तर्कों का विवेचन कीजिये।

६ क्या साम्राज्यवाद राष्ट्रीयता का आवश्यक परिणाम है ?

७ क्या हम साम्राज्यवाद को राष्ट्रीयता और अन्तर्राष्ट्रीयता का समन्वय कह सकते हैं ?

८ अन्तर्राष्ट्रीयता से क्या आशय है ? उसके विकास मे किन किन तत्वों ने सहायता दी है ?

९ अन्तर्राष्ट्रीयता की सफलता के मार्ग मे क्या-क्या बाधाएँ हैं ? उनका निराकरण कैसे हो सकता है ?

१० राष्ट्र सघ (League of Nations) क्यों असफल रहा ?

११ सयुक्त राष्ट्र सघ के सगठन का सक्षिप्त वर्णन कीजिये।

१२ सयुक्त राष्ट्र सघ मे आपको क्या कमजोरियाँ दिखाई देती हैं ? वे कैसे दूर की जा सकती हैं ?

१३ सयुक्त राष्ट्र सघ की सफलताओं एव असफलताओं का वर्णन कीजिये।

## चुने हुए पाठ्य ग्रन्थ


| | |
|---|---|
| Appadorai, | The Substance of Politics |
| Asirvatham, | Political Theory |
| Barker, | Political Thought in England from Spencer to the Present Day |
| " | Principles of Social and Political Theory |
| Burns, | Political Ideals |
| Coker, | Recent Political Thought |
| Cole, | *A Guide to Modern Politics* |
| " | Social Theory |
| Dhawan, | Political Philosophy of Mahatma Gandhi |
| Garner, | Political Science and Government |
| Gettell, | Introduction to Political Science |
| Gilchrist, | Principles of Political Science |
| Ilyas Ahmad, | The First Principles of Politics |
| Joad, | Modern Political Theory |
| Kranenberg, | Political Theory |
| Laski, | Introduction to Politics |
| " | A Grammar of Politics |
| " | State in Theory and Practice |
| Leacock, | Elements of Political Science |
| Lord, | Principles of Politics |
| Russell, | Roads to Freedom |
| Wassermann, | Modern Political Philosophers |
| Wilde, | Ethical Basis of the State |
| Wilson, | Elements of Modern Politics |
| Willoughby, | The nature of the State |


---


मुद्रक श्याम प्रिंटिंग प्रेस, मद्दीरपाड़ा, राजामंडी, आगरा।